# किञ्चिद् वक्तव्य.

जैनसाहित्यकी उन्नतिके जितने साधन दृष्टिमें आते हैं, उन सभीमें प्रथम साधन 'जैनसाहित्यसम्मेलन' है। क्योंकि 'साहित्यसम्मेलन' साहित्यसंबन्धि विचार करने वाले मंडलको कहते हैं, और ऐसे मण्डलके द्वारा ही हम इतर साधनोंको साध्य कर सकते हैं। संसारमें जिन २ विषयोंकी आवश्यकता, जनसमाजको मालूम होती है, उन २ विषयों पर विचार करनेके लिये प्रतिवर्ष भारतवर्षमें अनेकों सम्मेलन हुआ करते हैं।

इसी प्रकार जैनसाहित्यकी उन्नतिके लिये भी 'जैनसाहित्यसम्मेलन' के होनेकी अत्यन्त आवश्यकता समझी जाती थी। कालानुयोगसे जिस समय सन् १९१४ में शास्त्रविशारद-जैनचार्य श्रीविजयधर्मसूरीश्वरजी महाराजका सोजत (मारवाड) में विराजना हुआ था, उस समय डॉ० हर्मन जेकोबीने आचार्य महाराजश्रीसे मार्चके प्रारंभमें मिलनेका निश्चय किया। आचार्य महाराजश्रीने इसी समय पर 'जैनसाहित्य सम्मेलन' के करानेका विचार निश्चय किया। और सोजतके श्रीसंघको इसका उपदेश भी किया। यद्यपि सोजत छोटासा गाँव था, परन्तु यहाँ के संघने आपके उपदेशको मान्य करके मार्च ता. ३-४-५ इन तीन दिनोंमें सम्मेलनके करनेका निश्चय भी किया। कार्यकारिणी कमेटी भी निश्चित हुई, जिसके प्रेसिडेन्ट सोजतके मेजिस्ट्रेट श्रीयुत बादरमलजी बी ए और सेक्रेटरी श्रीयुत अनराजजी सिंघी तथा वकील हीरालालजी सुराणा नियत हुए। सोजतकी कमेटीने शीघ्रताके साथ कार्यारंभ कर दिया। वर्तमान पत्रोंमें इस विषयकी चर्चाका चलाना, विषयोंका निर्वाचन करना, साक्षरोंकी सम्मतिएं मगवाना, ये सब कार्य बहुत थोडे दिनोंमें कर दिये थे।

इस प्रसंगमें जोधपुरके श्रीसंघने, साहित्यसम्मेलनका अधिवेशन जोधपुरमें करनेके लिये, आचार्य महाराजश्रीको जोधपुर पधारनेके लिये विनति की। विशेष लाभको देख करके आचार्य महाराजश्रीने इस विनतिका स्वीकार किया और जोधपुर की तरफ विहार भी किया। सोजतके श्रीसंघने भी, ऐसा उचित समझ करके कि, जोधपुरमें सम्मेलनके होनेसे शासनकी विशेष प्रभावना होगी, जोधपुरके श्रीसंघको मंजूरी दे दी।

सम्मेलनकी उत्पत्तिके विषयमें इतना ही कहना काफी है। जोधपुरके श्री संघने किस उत्साहके साथमें इस अधिवेशनको किया था, यह सम्मेलनके विवरणका प्रथम भाग स्पष्टरीत्या कह रहा है। इसके लिये जोधपुरके श्रीसंघको जितना धन्यवाद दिया जाय, उतना कम ही है। लेकिन साथ ही साथ समस्त साहित्यप्रेमियोंको इस बातका बडा भारी खेद है कि-जोधपुरकी कमेटीने, अधिवेशनके पश्चात् जो कुछ कार्य करनेके थे, वे नहीं किये। किसी स्थानमें स्थायी कमेटीका मुकरर करना, ऑफीस खोलना, कार्यारंभ करना और रीपोर्टका छपवाना, ये सब कार्य जोधपुरकी कमेटीको करनेके थे, परन्तु जोधपुरकी कमेटीने इनमेसे एक भी कार्यको नहीं किया। अतएव श्रीसूरीश्वरजी महाराजके उपदेशानुसार, सम्मेलनके रीपोर्टके कार्यकी पूर्ति मैं कर देता हूँ। आशा है कि-साहित्य प्रेमियोंको इससे अवश्य ही सन्तोष होगा।

इस विवरणके मैंने दो विभाग किये हैं। प्रथम भागमें सम्मेलनका सम्पूर्ण कार्यविवरण दिया है, और दूसरेमें विद्वानोंके आए हुए निबंध। यह कहना उचित होगा कि-इस रीपोर्टमें वे ही निबंध छपवाए गए हैं, जिनको कमेटीने पास किये थे। मुझे इस बातसे परम हर्ष होता है कि-इस रीपोर्टमें दिए हुए निबंधोंमेंसे बहुतसे निबंध जैनेतर विद्वानोंके हैं, और वे हैं भी बडे मार्केके। जैनसाहित्यके प्रति जैनेतर विद्वानोंका कितना प्रेम है, यह बात, इस रीपोर्ट परसे पाठक अच्छी तरह देख सकेंगे।

अन्तमें इस रीपोर्टसे साहित्यप्रेमी लाभ उठावें, और सूरीश्वरजी महाराजकी कृपासे सम्मेलनका दूसरा अधिवेशन शीघ्र ही कहीं पर देखनेका सौभाग्य प्राप्त हो, ऐसी भावना पूर्वक इसको समाप्त करता हूँ।

भावनगर, (काठियावाड) } अभयचन्द भगवान्दास
ता १-१-१९१६ } गांधी.



# कार्यविवरण दूसरे भागमें दिये हुए निवंधोंकी सूची.

| नंबर | नाम | लेखक |
|---|---|---|
| | **( गुजराती )** | |
| १ | श्रीजिनवाणी मातानी अरजी. | मुनिराजश्री विद्याविजयजी. |
| २ | जैनसाहित्यनी उत्तमता. | मुनिराजश्री भक्तिविजयजी. |
| ३ | जैनसाहित्यमां कर्म संबंधी ग्रन्थोनो विस्तार. | सेठ कुंवरजी आणंदजी. |
| ४ | जैनसाहित्यनी खीलवणी कया मार्गे थई शके ? | सेठ देवचंद दामजी, सम्पादक 'जैन' |
| ५ | जैनसाहित्यनी उत्तमता. | शास्त्री नर्मदाशंकर दामोदर. |
| ६ | जैनकथासाहित्य. | शास्त्री जेठालाल हरिभाई. |
| ७ | गुजराती जैनोनी साहित्य सेवा. | पोपटलाल केवळदास शाह. |
| ८ | जैन केलवणीना उद्धारनी जरूर. | ए. एम शाह. |
| | **( हिन्दी )** | |
| ९ | जैनसाहित्यमें पदार्थकी व्यवस्था | न्यायतीर्थ–न्यायविशारद प्रवर्तकजी श्री मंगलविजयजी. |
| १० | जैनसाहित्यमे इतिहासके साधन. | मुनिराजश्री विद्याविजयजी. |
| ११ | प्राचीनखोजकी आवश्यकता. | मुनिराजश्री विद्याविजयजी. |
| १२ | जैनसाहित्यमें विविध विषयोंको मिला हुआ स्थान. | यतिवर्य श्रीमान् बालचन्द्रजी. |
| १३ | सूंधा पहाडी परका चाचिगदेवका लेख. | साहित्याचार्य पं. विश्वेश्वरनाथ शास्त्री. |
| १४ | आबू पर्वतपरके प्रसिद्ध जैन मंदिर. | साहित्याचार्य पं. विश्वेश्वरनाथ शास्त्री. |
| १५ | मारवाडके सबसे प्राचीन शिलालेख. | विद्वद्रत्न श्रीमान् पं. रामकर्णजी. |
| | **( अंग्रेजी )** | |
| 1 | Archaeological research a Jain duty. | Dr. Vincent A Smith M. A. Oxford. |
| 2 | Was Dharmdas gani Contemporary with Lord Mahavira ? | Dr. L. P. Tessitory Udine ( Italy ). |
| 3 | Jains & the Panchatantra. | Dr. Johannes Hertel Doebeln Saxony. |
| 4 | Jain studies, a desideratum. | Dr. F. W. Thomas London. |



दी आनरेबल सर इलियट ग्राहम कालविन, के.सी.एस.आई., सी.एस.आई.,
आई.सी.एस., एजण्ट टु दी गवरनर जनरल फ़ार राजपुताना.
पेट्रन, जैन लिटरेरी कानफ़रेंस, जोधपुर.




श्री

# जैन-साहित्य सम्मेलन.

## कार्यविवरण—पहला भाग.

[ फाल्गुन शुक्ल ६–७–८ स. १९७०, ता ३–४–५ मार्च स. १९१४ ]

'जैनसाहित्यसम्मेलन' का प्रथम अधिवेशन, इन दिनोंमें होनेका था, इसलिये, जोधपुरमें दो दिन पहिले हीसे, गुजरात–काठियावाड–दक्षिण–मारवाड–मेवाड पूर्व तथा पंजाबके डेलिगेट्सोंका आना शुरु हो गया था। सम्मेलनके सभापति, कलकत्ता संस्कृत कालेजके प्रीन्सीपल महामहोपाध्याय डॉ० सतीशचन्द्र विद्याभूषण, एम, ए, पी एच, डी महाशय, ता २ मार्च के सामके ७ बजे जोधपुर स्टेशनपर पधारे। जहाँ उनके स्वागतके लिये, स्वागतकारिणीसमितिके प्रेसिडेन्ट मूता बखतावरमलजी ( सुप्रिन्टेन्डेन्ट कोर्ट ऑफ वॉर्डस ), श्रीयुत श्यामबिहारीलालजी ( रेवन्युमेम्बर रेसीडेन्सी कौन्सिल ), सेठ गणेशमलजी ( मंत्री स्वागतकारिणीसमिति ), राजएड्वोकेट श्रीमान् किशनलालजी बी, ए. (मंत्री, स्वागतकारिणीसमिति), श्रीमान् सेठ चांदमलजी ( भूतपूर्व दीवान कुंदनमलजीके पुत्र ), श्रीमान् बच्छराजजी मुसाहब, श्रीमान् सुमेरचन्दजी ( वाइस प्रेसिडेन्ट स्वागतकारिणीसमिति ), वकील बालमचन्दजी ( मंत्री, स्वागतकारिणीसमिति ), तथा और भी कितने ही सभासद,

एवं स्वयंसेवक ( वॉलन्टीयर्स ) पहिलेहीसे उपस्थित थे। सभापति महोदयके गाडीसे उतरते ही मूहता बखतावरमलजी साहब, श्रीमान् सेठ गणेशमलजी तथा श्रीमान् किशनलालजीने फूलोंकी माला पहनाई। इसके बाद प्लेट फार्मके ऊपर वॉलन्टीयर्स पार्टिने स्वागत किया। तदनन्तर सरदारस्कूलकी ड्रीलपार्टिके ५० विद्यार्थियोंने अपनी कवायदके साथ सत्कार किया। स्टेशनके कम्पाउंडमें आते हुए बेंड जिने आपको मान दिया। इस समय सडकके दोनों किनारेपर एकही ड्रेसके १०० विद्यार्थियोंकी दो पार्टियाँ और ही शोभा दे रही थी। एक ओर ग्यासकी गहें बराबर चमक रहीं थीं। दूसरी ओर ५०० विद्यार्थियों तथा वॉलन्टीयरोंके एक ही ड्रेसने लोगोंके चित्तको आकर्षण कर लिया था। सभापतिमहोदयके ठहरनेके बंगलेतक हजारों मनुष्योंकी भीड लगी हुई थी। 'जिनवाणीमाताकी जय' 'जैनसाहित्यकी जय' 'जैनशासनकी जय' इस प्रकार जय २ शब्दोंसे सारा रस्ता गूञ्ज उठता था। सभापति महोदयके उतारेपर पहुँचनेके अनन्तर सब लोग अपने २ स्थानोंपर चले गये। पश्चात् दश मिनिट विश्रान्ति लेकरके दो तीन वॉलन्टीयरोंके साथ सभापति महाशय, शास्त्रविशारद-जैनाचार्य श्रीविजयधर्मसूरीश्वरजी महाराजके दर्शनार्थ उपाश्रयमें पधारे थे।

पाश्चात्य जैनविद्वान् डॉ० हर्मन जेकोबी महाशयका शुभागमन ता. १ मार्चके दिन सुबह ९ बजे हुआथा। उनका स्वागत भी बडे समारोहके साथ 'स्वागतकारिणीसमिति' ने किया था।

सम्मेलनके लिये सोजतिये दरवाजेके बाहर क्रीकेट मेदानमें राज्यकी तरफसे एक शामियाना खडा किया गया था। इसकी विशालता तथा चारों ओरके छोटे २ तंबूओंमे इस मेदानकी शोभा और ही प्रकारकी बनी थी। मंडपकी सजावटमें किसी प्रकारकी कमी नहीं थी। कम्पाउन्डमें पैठते ही सुनेरी मनोहर साइनबोर्ड, सचमुच ही लोगों० चित्तको हरण कर लेते थे। मंडप ऐसा विशाल बनाया गया था, कि जिसमें ६–७ हजार मनुष्य आसानीसे बैठ सकते थे। लोगोंको शान्तचित्तसे बैठानेके लिये वॉलन्टीयरों तथा उनके कप्तानोंका उद्योग प्रशंसनीय था।

मंडपके अग्र भागमें एक उमदा मञ्च बना हुआ था, जिसपर सभापति महोदय तथा डा० जकोबीके बैठनेके लिये सुंदर खुरसियाँ रक्खी हुई थीं। मञ्चके सामने नीचे

रीपोर्टरोंकी खुर्सियाँ तथा मेज लगे हुए थे। मञ्चके एक ओर मुनिगणको विराजनेके लिये सबसे ऊंची बैठक बनी हुई थी तथा दूसरी ओर यतिवर्योंकी उचित बैठक थी। मण्डपका देखाव इस समय बहुत ही रम्य बन रहा था। मण्डपमें रस्ते इस प्रकारके बनाए हुए थे कि, जिससे लोगोंको अपने २ वॉर्डोंमें जाने आनेमें किसी प्रकारकी तकलीफ नहीं होती थी। मण्टपके बाहरकी शान्तिके लिये राज्यकी तरफसे खास एक पुलीस टुकडी तीनों दिन बरोबर आया करती थी।

---

## प्रथमदिन.

---

[ ता. ३ मार्च १९१४ ].

लगभग दस बजेसे लोगोंका आना शुरु हो गया था। बारह बजे सारा मंडप चकाचक भर गया था। पश्चात् सभापति, श्रीसूरीश्वरजी महाराज, तथा डॉ० जेकोबीके पास डेप्युटेशन गये, और उनके मंडपमें आनेके बाद कार्यकी शुरुआत हुई।

यहाँ इतना कहना जरूरी होगा कि–इस समय उपस्थित डेलिगेट्स तथा विझिटर्सकी संख्या करीब छ हजारकी थी। जिनमें महाराजा फतेहसिंहजी, रावबहादुर पं. श्यामबिहारीलालजी मिश्र, ठाकुर इन्द्रसिंहजी, डॉ. मेजर-ग्रेट आई. एम. एस. ए. रेसिडेन्सीसर्जन, मीसीस मेजरग्रेट, कुमार चेनसिंहजी एम. ए. एल एल, बी, कुमार सुखसिंहजी, श्रीयुत नवरतनमलजी एम, ए, एल एल, बी. वगैरह स्थानिक ऑफीसर तथा विद्वद्रत्न पं. रामकरणजी, मुन्शी देवीप्रसादजी मुन्सिफ, साहित्याचार्य पं. विश्वेश्वरनाथजी शास्त्री तथा शीघ्रकवि पं० नित्यानन्दजी वगैरह पंडित लोग पधारे थे। इनके सिवाय बम्बई, अहमदाबाद, राधनपुर, भावनगर, पालीताना, कुंडला, वळा, कलकत्ता, आग्रा, अजमेर, बीयावर, सोजत, बीकानेर, पाली, सादरी, बनारस, उदेपुर, फलोधी, नागोर, प्रतापगढ, तिवरी, सुमेरपुर, बालोत्रा, कराची तथा खिलाडा वगैरह [illegible] आठसो डेलिगेट्स आए थे। इनके उपरान्त चालीसके करीब साधु [illegible] तथा बीसके करीब यतिवर्य थे। भिन्न भिन्न देशोंके मिले हुए ५–६ हजार मनुष्योंका

कार्यकी शुरुआतमें मुनिवर्गकी तरफसे जैनसाहित्यके उत्कर्षके लिये जिनेश्वरकी स्तुति बोलनेमें आई। पश्चात् शास्त्रविशारद-जैनाचार्य श्रीविजयधर्मसूरीश्वरजी महाराजने कहाः—

" इस सभामें भिन्न २ धर्म तथा भिन्न २ भाषाके लोगोंको, साहित्यके उत्कर्षके लिये मिले हुए देखनेसे मुझे बहुत आनन्द होता है। साहित्यकी खोज करना प्रत्येक मनुष्यका कार्य है, किन्तु निंदा या खंडन करना क्या है, मानो अपना ही खंडन करना है। देखिये, शरीरमें दो हाथ पृथक् २ हैं, शरीरके अवयव भिन्न २ हैं, परन्तु वे परस्पर विरुद्ध नहीं है। उनमें एक दूसरेके साथ झगडा नहीं है। यदि वे झगडा करें—आपसमें विरुद्ध हो जायँ, तो सारे शरीरका अहित कर डालें। सज्जनो! आप देखिये कि—पानी और दूधका सम्बन्ध होता है, तब पानी दूधमें गिरते ही, दूध अपना रंग पानीको दे देता है, और उससे मित्रता करता है। इसके बाद उस दूधको जब अग्निपर चडाया जाता है, तब मित्रताके स्नेहसे, पानी दूधको नहीं जलने देता है खुद जलता है। इधर दूध, अपने मित्र (पानी) को जलते हुए देख करके उछल कर अग्निमें गिरने लगता है। इस समय यदि उसमें जल दिया जाय, तो वह शान्त हो जाता है।

इस दृष्टान्तको स्मरणमें रख करके, आप लोगोंको प्रत्यहं मैत्रिभावना रखनी चाहिये। और ऐसे २ उन्नतिके कार्योंमें अवश्य मिल करके कार्य करना चाहिये।

जिस समय मैंने साहित्यसम्मेलन करनेका विचार-निश्चय किया था, उस समय मेरे मनमें यह ख्याल नहीं आया था कि—जैसा मेरा उत्साह है वैसा और लोगोंका भी उत्साह होगा। परन्तु आज सभी मनुष्योंके इस कार्यमें एक समान उत्साह और प्रेमको देख करके मुझे जो आनन्द होता है, वह सचमुच ही अनिर्वचनीय है। शासनदेवसे प्रार्थना करता हूँ कि—इस अधिवेशनका कार्य निर्विघ्नपनेसे—सुयशःसिके साथ पूरा हो।" इत्यादि शब्दोंमें प्रभावशाली व्याख्यान दिया।

तदनन्तर 'श्रीसिद्धक्षेत्रजैनसंगितमंडली' के पात्र बालकोंने हारमोनियमके साथ स्वर मिला कर मधुरध्वनिसे, न्यायतीर्थ पं. नित्यानंद शास्त्री विरचित मंगल गीत गायाः—

( गजल )

जय त्वं देव ! देवानां, जय त्वं नाथ ! नाथानाम् ।
जय त्वं पूज्य ! पूज्यानां, जय त्वं मुख्य ! मुख्यानाम् ॥ १ ॥
अनन्तं देहिनोऽवन्तं, प्रभावन्तं दयावन्तम् ।
वसन्तं मानसे सन्तं, परेशं तं भजे सन्तम् ॥ २ ॥
स्ववैदुष्यान्निरालम्याः, सदस्याः सद्गुणैः शस्याः ।
सदा वः स्वागतं भूयात्, सभाया मङ्गलं भूयात् ॥ ३ ॥
प्रसादाद् यस्य सत्कार्यं, विभातीदं समेतार्यम् ।
स धन्यो धर्मसूरीन्द्रः, प्रशस्तो जैनयोगीन्द्रः ॥ ४ ॥
अहो यो जर्मनीवासी, सुसम्यक्–स्वर्गगीर्भाषी ।
विदञ्जैनागमं धीमान्, स 'जेकोबीः' सदाऽऽयुष्मान् ॥ ५ ॥
बुधो यस्य प्रजा चेष्टा, सुमार्गारोहिणी स्वेष्टा ।
अयं जीयाद् यथा वेन्दुः, सभाधीशः सतीशेन्दुः ॥ ६ ॥

इसके बाद स्वागतकारिणी समितिके मंत्री श्रीयुत किशनलालजी बी. ए. ने, महामहोपाध्याय डॉ० सतीशचन्द्र विद्याभूषण एम, ए, पी एच, डी. महोदयका परिचय कराकरके, आपके लिये ही सभापतित्वका पद नियत हो, ऐसा प्रस्ताव किया । इस प्रस्तावका अनुमोदन भावनगरके सेठ कुवरजी आणंदजीने किया । पश्चात् उपस्थित सज्जनोंकी करतलध्वनिके साथ, सभापति महोदयने अपना आसन स्वीकृत किया ।

तदनन्तर स्वागतकारिणीसभाके सभापति मूता वख्तावरमलजी साहबका भाषण हुआ । और इधर सभामें उस भाषणकी छपी प्रतियाँ भी बाँटी गईं ।

---

१ संगतसाधुलोकम् । २ सम्यक्प्रकारेण स्वर्गगिरा संस्कृतवाग्या भाषते तथाभूत । अयं महाशयः कविना सह संस्कृतवाचैव आलपति स्म तथैव वर्णितम् । ३ बुधो विद्वान् । चन्द्रपक्षे बुध: सौम्यः (प्रजा) । ४ सुमार्गं साहित्यसम्मेलनादिरूपं आरोहति तच्छीला प्रजा इति प्रस्तुतपक्षे । चन्द्रपक्षे तु स्वेष्टा स्वप्रिया सुमार्गा शोभनस्थानावगाहिनी रोहिणीति व्यस्तत्वेनार्थो ज्ञेय. । ५ सभाया अधीश. । चन्द्रपक्षे तु स. भाधीश· नक्षत्रपतिः ।

## स्वागतकारिणीसमितिके सभापतिकी

# वक्तृता.

ॐ श्रीवीतरागाय नम: ॐ

---

मान्यवर, जैनसाहित्यके प्रेमीसज्जनो !

आज आपलोगोंको इस मण्डपमें एकत्रित देख करके मेरा अन्तःकरण फूले नहीं समाता है। मेरे पास ऐसे शब्द नहीं हैं कि जिनके द्वारा मैं मेरा आनन्द प्रदर्शित करूं। फिर भी इतना तो अवश्य कहूंगा कि, मेरे लिये ऐसा सौभाग्यका दिन आज ही प्राप्त हुआ है। और इससे मैं अपनी आत्माको भाग्यशाली समझता हूं। इसके साथ ही साथ मैं एक और बात भी कहदेना समुचित समझता हूं। वह यह है कि हमारे नगरनिवासी भाई, साहित्यसम्मेलन जैसे कार्यमें, स्वागत करनेका कार्य किसी बडे महानुभाव को देते, तो वह बहुत उत्तमता के साथ सफलताको प्राप्त होता। परन्तु जब हमारे नगरनिवासी भाइयों ने मेरे ही पर इस कार्यका भार रक्खा है, तब मैं इस कार्यमें प्रवृत्त होता हुआ पुनः महानुभावों का उपकार मानता हूं। और मैं आशा करता हूं कि मेरे कार्यमें जो कुछ त्रुटियाँ रह जायँ, उसके लिये आप लोग क्षमा करें।

## साहित्यसम्मेलनका जन्म कैसे संयोगोंमें हुआ ?।

इस बात के कहने की भी आवश्यकता नहीं है, कि, श्रीजैनसाहित्यसम्मेलनका यह प्रथम ही अधिवेशन है। इस सम्मेलन के उत्पादक हमारे परमपूज्य प्रातःस्मरणीय शास्त्रविशारद जैनाचार्य श्रीमान् विजयधर्मसूरिजी महाराज ही हैं। आप ने पहिले पहल इस सम्मेलनको, सोजत में करानेका उपदेश दिया था, और वहा के हमारे जैन भाइयोंने इस बातका स्वीकार भी करलिया था। परन्तु जब यह बात हम लोगोंने सुनी, तब हमारे यहा के जैन भाइयों का यह विचार हुआ कि "साहित्यसम्मेलन" जैसा कार्य यदि जोधपुर में हो तो बहुत ही अच्छी बात है।" इस बात पर यह निश्चय हुआ कि–सूरीश्वरजी महाराज को यहा पधारने के लिए विनति करनी चाहिये, और साहित्यसम्मेलन के लिये भी प्रार्थना करनी चाहिये।

इस विचार को निश्चय करके हमारे भाइयोंने उन दोनों बातों के लिये सूरीश्वरजी महाराज से विनति की। हम सूरीश्वरजी महाराज के पूरे अनुगृहीत हैं कि जिन्होंने हमारी विनतिको स्वीकार किया और बडे कष्टोंको सहन करके भी आपने हमारे जोधपुर नगर को पवित्र किया ॥

## राजपूताने (राजस्थान) की पवित्रता।

किसी भी देश की पवित्रता, उस देश में बने हुए बायोंसे तथा उस देशके पवित्रस्थानों से मानी जाती है। हम लोगों को इस बात का बडा भारी गौरव है कि, यह राजपूताना पवित्रता में किसी भी देश से न्यून नहीं है। प्रत्युत मैं निश्चयात्मक कह सकता हूं कि यह और देशो से बढा चढा है। क्योंकि यह वही देश है, जिसमें श्रीमान् रत्नप्रभसूरिने, महावीरस्वामी से ७० वर्ष के पश्चात् उपकेशपट्टन में (जिसको आज कल ओसियांजी कहते है) ओसवाल जाती की स्थापना की थी। यह वही देश है कि जिसमें, नाहड मंत्री ने सचोर (सत्यपुर) नगर में महावीरस्वामी के मंदिर की स्थापना की थी। यह वही देश है, जिसमें श्रीमान् वादिदेवसूरिने फलवर्धि (फलोधी) तीर्थ की स्थापना की थी। यह वही देश है, जिसमें हस्तिकुंडीके राष्ट्रकूट राजा विदग्धराजने, वि० सं० ९७३ में बलभद्राचार्य को दान पत्र दिया था। यह वही देश है, जिसमें श्रीमान् जगचन्द्रसूरिने 'तपागच्छ' ऐसा बिरुद प्राप्त किया था। यह वही देश है जिसमें मानदेवसूरिने शान्तिकी रचना की थी। यह वही देश है, जिसमें श्रीमान् देवसूरिने नागोर के आल्हादन राजा को प्रतिबोध किया था। और यह वही देश है, जिसमें वादिवेतालशान्तिसूरिने, नाडोल नगर में श्रीमान् मुनिचन्द्रसूरि को न्यायशास्त्र का अभ्यास कराया था। कहां तक कहाजाय? श्रीमान् विजयसेनसूरि भी, जिन्होंने अकबर बादशाह को प्रतिबोध दिया था, इसी देश के नाडलाई नगर के थे। श्रीमान् विजयक्षमासूरि का जन्म भी इसी देश के पाली नगर में हुआ था। विजयधर्मसूरि नाम के आचार्य वि० सं० १८०८ में इसी देश के काछोली गांव में गच्छ नायक हुए थे। जिनेन्द्रसूरि भी, जो वि० सं० १८०८ में हुए हैं, इसी देश के शुद्धदन्ती (सोजत) नगर में हुए हैं। तथा श्रीमान् विजयदेवेन्द्रसूरिका जन्म भी इसी देश के सेवाच (सेवाडा) नगर में हुआ था।

सज्जनो ! आप समझ सक्ते है कि, जिस देश में ऐसे २ महत्कार्य हुए हों तथा जिस देश में ऐसे २ महात्मा लोगों के जन्म हुए हों, उस देश को कैसा पवित्र मानना चाहिये ?।

## राजपूतानामें प्राचीन तीर्थ ।

राजपूताना, उपर्युक्त महात्माओंके कार्योंसे, तथा उनकी जन्मभूमि होनेसे पवित्र माना जाता है, इतना ही नहीं, परन्तु हमारे इस देश में रहे हुए प्राचीन तीर्थ भी इसकी पवित्रता में मुख्य कारण हैं । एक नहीं अनेकों तीर्थ इस देश में विद्यमान हैं, इसी कारण हमारे इस देश को सर्वोत्कृष्ट कहने का, हमें साहस होजाता है । जिस आबू के मन्दिरों की प्रशंसा करते हुए, एतद्देशीय तथा पाश्चात्य विद्वान् लोग भी थक गये, वे आबूजी के मन्दिर हमारे इसी देश के भूषणभुत हैं। इन्हीं मन्दिरों का जीर्णोद्धार कराने वाला लल्का पूर्वज जेल्हक श्रावक भी इसी देश के एक विभाग की प्राचीन राजधानी मडोर का रहने वाला था । वह राणकपुरका प्राचीन तीर्थ कि, जिसका वर्णन हम शास्त्रों में जगह २ पढते हैं, भी इसी देश में मौजूद है । इसके साथ वरकाणा, नाडोल, नाडलाई, तथा घाणेराव इन प्राचीन तीर्थोंको कि, जिनको पंचतीर्थी कहते हैं, वेभी हमारे इसी देश में ही हैं। इस पचतीर्थी की यात्रा करने के निमित्त सैंकडों यात्री प्रतिवर्ष आते हैं । इसके सिवाय और भी एक छोटी पचतीर्थी है । वह इतनी प्रसिद्धि में नहीं है, जितनी बडी है । इन दोनों पंचतीर्थियों तथा आबूजी के सिवाय और भी बहुतसे छोटे २ तीर्थ हैं। जैसे —काप-डहेडा, लोधरवापार्श्वनाथ, फलोधीपार्श्वनाथ, तथा नाकोडा इत्यादि । यहां पर मैं एक बडे भारी तीर्थका नाम भूल गया, जिसका नाम है श्रीकेशरीयाजी । यह राजपूतानाका ही सौभाग्य है कि जिसमें केशरियाजी जैसा बडा भारी तीर्थ भी विद्यमान है । सज्जनो ! इन तीर्थों से यह राजपूताना पवित्र गिना जाता है, इतनाही नहीं इन मन्दिरों के द्वारा हमारे इस देशने एक और बात का भी सौभाग्य प्राप्त कर लिया है, वह यह है कि जैनसाहित्यका एक अंग, जिसको शिल्पविद्या कहते हैं, उसकी भी रक्षा यह देश कर सका है । क्योंकि हमारे उपर्युक्त प्राचीन तीर्थोंमें शिल्पविद्या के ऐसे २ नमूने—कारीगरी विद्यमान हैं कि जिनकी बराबरी करनेवाली कारीगरी आज संसार भरमें नहीं दिखाई देती । क्या हमारे लिये यह अल्प गौरव का कारण है ? कदापि नहीं ।

## जैनसाहित्य के भंडार।

गुजरात, काठियावाड तथा दक्षिण देशमें जैनसाहित्यके अनेक भंडार हैं, परन्तु हमारे इस देशमें भी कुछ कम नहीं हैं। यदि खोज की जाय तो इसी राजपूताने से सैंकडों भंडार मिलेंगे ? जेसलमेरका भंडार, जिसकी प्रसिद्धि समस्त देशोंमें हो चुकी है, वह भी इसीही देश में है, इसके सिवाय और भी कई भंडार इस देशमें विद्यमान हैं। उन सभी भंडारोंके उद्धार करने के लिये एक कमेटी स्थापित होनी चाहिये। कमेटीके सिवाय यह काम होना बहुत कठिनसा दीख पडता है।

## साहित्य प्रचारक।

यह मैं दृढतापूर्वक कह सकता हूं कि—श्रीजैनसाहित्य के प्रचारक जैसे इस देशमें हुए हैं, वैसे शायद ही और किसी देशमे हुए हों। जब हम प्राचीन आचार्योंके जीवन चरित्रों को देखते हैं, तब हमे यह निश्चय होता है कि—जैनसाहित्य के प्रचार करनेवाले प्रायः सभी आचार्योंने इस देश में साहित्यका प्रचार किया है। कालकी विचित्र गति है, उन्नति और अवनति के प्रवाह में सभी को प्रवाहित होना पडता है। इस नियम के अनुसार आजकल हम लोग इस बात से बहुत पीछे रहे हुए हैं, परन्तु देखियेः—श्रीमान् हरिभद्रसूरिजीने १४४४ ग्रन्थोंके द्वारा जैनसाहित्यकी वृद्धि इसी देशमें कीथी। इसी देशकी हस्तिकुण्डिका नगरीमें शान्त्याचार्यने जैनसाहित्यका प्रचार किया था और इसी नगरीके राष्ट्रकूट राजा विदग्धराज तथा मम्मटराजने जैनसाहित्य के प्रचारार्थ प्रयास किया था। मुनिचन्द्रसूरिने उपदेशपदकी टीकाके द्वारा जैनसाहित्यकी सेवा इसी देशमें की थी। वादिदेवसूरिने भी इसी देशमें जैनसाहित्यका बहुत प्रचार किया था। वि० सं० ९३८ के आसपास, श्रीमान् वीरसूरिने इसी देशमें जैनसाहित्यके प्रचार करनेके लिये वीरता दिखाई थी। वि० सं० १२५६ के आसपास जालोर मे पूर्णदेव तथा चन्द्राचार्यने जैनसाहित्यका प्रचार किया था। और श्रीमान् पूर्णभद्राचार्यने, पंचतंत्र की संशोधित आवृत्तिका प्रचार भी वि० सं० १२५५ में इसी देशमें कियाथा। कहनेका तात्पर्य यह है कि, इस देशमें जैनसाहित्यके प्रचार करनेवाले अनेक आचार्य होगये हैं। मैं क्यों भूलता हूँ ! मेरे अनुमानसे तो हमारे परमपूज्य श्रीमान् यशोविजयजी उपाध्याय तथा श्रीमान् आनन्दघनजी महाराज भी इसी देशके साहित्य प्रचारको में से हैं।

सज्जनो ! जिस देशमें किसी समय जैनसाहित्यकी ऐसी अवस्था थी, उस देशकी प्राचीन अवस्थाको प्राप्त करनेके लिये उद्योग करना, यह अपना पहिला कर्तव्य है। आज हमारे साहित्य प्रेमी–जिनवाणी माता के प्रति प्रेम रखनेवाले बन्धुओंका, उस दिशाकी ओर प्रयाण देख करके मुझे बहुत ही हर्ष होता है।

## श्रीजैनसाहित्यसम्मेलनकी आवश्यकता।

किसी भी साहित्यकी उन्नति करनेका यदि कोई भी प्रबल साधन है, तो वह साहित्यसम्मेलन ही है। साहित्यसम्मेलनके द्वारा यह विचार होसकता है कि–साहित्य की उन्नति किस प्रकार से करनी चाहिये ?, मैं इस सम्मेलनकी ओरसे शास्त्रविशारद-जैनाचार्य श्रीविजयधर्मसूरीश्वरजीको अनेकश: धन्यवाद देता हूं कि, जिनके उपदेशसे यह साहित्यसम्मेलनका प्रथम अधिवेशन होता हैं। साहित्यसम्मेलनकी कितनी आवश्यकता थी, इस बातको आपलोग अच्छी तरह से जानते होंगे। और जिस बातकी आवश्यकता थी, उस बातकी पूर्तिको देख कर, ऐसा कौन मनुष्य होगा जो अन्तःकरणसे प्रफुल्लित नहीं होता होगा ?। हम लोग अधिक प्रसन्न इस बात से हैं कि–प्रथम अधिवेशन करनेका सौभाग्य हमारे ही नगरको मिला।

सज्जनो ! मैं एक बात यहाँपर अवश्य कहना चाहता हू। वह यह है कि–ऐसे साहित्यसम्मेलन करनेके लिये कमसे कम ५–७ महीनों पहिलेसे चर्चा फैलानेकी आवश्यक्ता थी, परन्तु इसके साथ यह भी अवश्य कहूंगा कि–ऐसे कार्योंके लिये किसी न किसी समय शीघ्रता भी करनी पडती है। समयको चूक जाने पर, कार्य होनेमें संदिग्धता प्राप्त हो जाती है। मेरी समझमें इस साहित्यसम्मेलनको भी थोडीसी शीघ्रताका सामना करना पडा है। परन्तु इतने थोडे समय में भी इसकी चर्चा फैलानेमें कुछ कमी नहीं रही। आज सारे साक्षरवर्गोंमें 'जैनसाहित्यसम्मेलन' की चर्चा फैली हुई है। इतने थोडे दिनों में भी यह सम्मेलन, प्रायः समस्त साक्षरोंकी सहानुभूति प्राप्त कर सका है, यह थोडे आनन्दकी बात नहीं है। आप लोगोंको इस बातसे अत्यन्त ही प्रसन्नता होगी कि–इस सम्मेलन में हमारे तीनों सम्प्रदाय वाले भाइयोंने सहानुभूति प्रकट की है, इतना ही नहीं, परन्तु यथाशक्ति सहायता भी दी है वास्तवमें देखा जाय तो ऐसी बातों में सभी को मिलकरके

काम करना ही चाहिये। और इस संम्मेलनमें इसी नियमानुसार सभीने पधार कर हम लोगोंको अनुगृहीत किये हैं, इसके लिये मैं अनेकशः धन्यवाद देता हूँ।

## सम्मेलनमें क्या करना चाहिये।

सज्जनो! आप लोग अच्छी तरहसे जानते हैं कि, ऐसे साहित्य सम्मेलनोंका ठीक उद्देश यही होता है कि, साहित्यकी उन्नति पर विचारोंका संग्रह करना। अर्थात् साहित्यसम्मेलन वही है कि 'साहित्यसंबन्धि चर्चा करने वाला एक मंडल'। मेरी समझ में ऐसे मण्डलको पुस्तकें छपाने-लिखाने इत्यादि काम हाथमें नहीं लेना चाहिये। हां! यह मण्डल, छपवानेवाली या लिखानेवाली संस्थाओं को सलाह दे सकता है। सम्मिलन तो ऐसे विचारोंको ही हरदम प्रकाशित करता रहे कि—इस समय में किस प्रकारसे कार्य करनेसे साहित्यकी उन्नति होसकती है?

मेरी समझ में एक यह भी बात आती है कि, ऐसा सम्मेलन यदि प्रति वर्ष न भी किया जाय, तो कोई हरज की बात नहीं है। क्योंकि ऐसे सम्मेलनके द्वारा कुछ कार्य होना चाहिये। इसकी एक कमेटी नियत करके खूब विचारों का प्रचार कियाजाना जरूरी है। बीच बीचमें एक या दो वर्षों को छोड करके सम्मेलनका अधिवेशन हो।

## भिन्न २ भाषाओंके द्वारा जैनसाहित्यके प्रचार करनेकी आवश्यकता।

सज्जनो! इस बात के कहने की आवश्यकता नहीं है की, जैनसाहित्यका प्रचार करना, यह अपना मुख्य उद्देश है। यह उद्देश क्योंकर पूरा होसकता है?। इसके उत्तरमें मैं यही कहुंगा की जैनसाहित्यके ग्रंथोंको आजकलकी प्रचलित भाषाओंमें नवीन स्टाइलसे लिखकरके प्रकाशित करना चाहिये। जबतक भिन्न २ भाषाओंमे जैन-साहित्यकी पुस्तकें नहीं प्रकाशित होंगी, तबतक जैन-साहित्यका जैसा चाहिये वैसा प्रचार नहीं होसकता। आप लोग जानते होंगे कि, जैनसाहित्य, विशेष-करके संस्कृत और प्राकृत भाषामें रहाहुआ है। परन्तु वर्तमान समयमें उन भाषाओंमें साहित्यके रहनेसे इतना उपकार नहीं होसकता, जितना आजकलकी प्रचलित भाषाओंमें साहित्यके प्रकाशित होनेसे होसकता है। इसलिये

भिन्न २ भाषाओंमें जैन पुस्तकोंके प्रकाशित करवानेकी मैं आवश्यकता समझता हूं।

सज्जनो! अब मैं आप लोगोंका अधिक समय लेना नहीं चाहता। संक्षेपसे मैं यही कहूंगा कि जिसप्रकार से बने आप लोगोंको जैन साहित्यकी उन्नति करनेके लिये कटिबद्ध होजाना चाहिये। यह सम्मेलन किसी एकव्यक्ति विशेष का नहीं है। जैन-साहित्यसे प्रेम रखनेवाले, श्वेताम्बर-दिगम्बर-स्थानकवासी तो क्या, जैनेतर ही क्यों न हो, लेकिन यह सभीका है। इस लिये जिस तरह बनसके, इस सम्मेलनको स्थायिरूपसे बना करके श्रीजिनवाणी माताकी खूब सेवा करिये, यही मेरा अनुरोध है।

## विशेष हर्षकी बात।

यह बात सुविदितही है कि हमारी जैन-जाति शांतिप्रिय जातियोंमेंसे एक है। यह प्रजा हमेशा शान्तिको चाहनेवाली है, और इसकी कदर हमारी गवर्नमेन्ट ऑफ इन्डिया भी अच्छी तरह से करती है। हमारे प्रत्येक कार्यों मे सरकार से बडी सहायता मिलती ही रहती है, इसी नियमके अनुसार, मुझे बडे हर्ष के साथ कहना पडता है कि हमारे इस साहित्यसम्मेलनके कार्यमें भी, हमारे राजपूतानाके एजट टु दी गवर्नर जनरल सर इ० जी० कालिवन साहिबने पेट्रन होना स्वीकार किया है। तथा जोधपुर राज्य की तरफ से भी हमको बहुत सहायता मिली है। हम उन दोनों के अनुगृहीत हुए है।

## डॉ० जेकोबी साहेबका शुभागमन।

जर्मन देशके सुप्रसिद्ध विद्वान् डॉ० जेकोबी साहिबके इस सम्मेलनमें पधारनेसे इस सम्मेलनकी शोभा कई गुनी बढी है, इस बातके कहने की आवश्यकता नहीं है। आप चालीस वर्षोंसे जैन-साहित्यका अभ्यास कर रहे हैं, इतनाही नहीं, परन्तु पाश्चात्य देशोंमें कितने ही जैन स्कॉलर तय्यार किये हैं। वे स्कॉलर ही नहीं हैं, परन्तु उन देशोंके जैन-साहित्य के प्रचारक भी हैं। हम जेकोबी महाशयको

अनेकशः धन्यवाद देते हैं कि—जिन्होने सम्मेलनमे पधार करके हमलोगों को अनुगृहीत किया है।

## उपसंहार।

सज्जनो! आप लोग जानते ही हैं कि यह जोधपुर नगर ऐसा धनी स्थानो में नहीं हैं, जो आर्थिक आडंबरसे आपलोगोका स्वागत कर सके। मैं जानता हूं कि आपलोगो का यह कार्य बहुत बडा है। आपलोग जैन साहित्यके—जिन वाणीमाताके सच्चे प्रेमी हैं। तबही, आप सारे व्यवहार कार्योंको छोड करके यहां पधारे हैं। इस अवस्थामे हम लोग आपलोगोंका जितना सत्कार करे, उतना थोडा है। परन्तु हम आशा करते हैं कि आपलोग हमारी त्रुटियोकी तरफ विचार न करके हमारी यत्किंचित् सेवा से प्रसन्न ही होंगे। महाशयो! आप लोगोंके दर्शन से मुझे इस वक्त जो आनद होरहा है, वह मैं किसी तरह प्रकाशित नहीं करसकता। मुझे इस अवसर पर वह दिन याद आता है जबकी श्रीजैनश्वेताम्बर कान्फरेन्स की पहली बैठक हमारे ही देश मे (फलोधी) हुईथी। आज भी हमारे लिये बडा भारी गौरव का कारण है कि श्रीजैन साहित्य-सम्मेलन का प्रथम अधिवेशन भी इसी देशमें होता है। मैं शुद्धअन्तःकरणसे आपलोगोंको तथा जिन महाशयोंने हमको, पहिलेसे ही पत्रोंके द्वारा सूचनाए करके अनुगृहीत किये हैं, उन सभीको धन्यवाद देता हुआ तथा शासन देवसे, इस सम्मेलन की सफलता की प्रार्थना करता हुआ मेरे वक्तव्य को यहा समाप्त करता हू। शान्ति शान्ति. शान्तिः



इस प्रकार 'स्वागतकारिणी सभा' के सभापति महाशयका व्याख्यान समाप्त होनेके बाद सभापति महोदयकी आज्ञासे श्रीयुत देवचन्दभाई दामजी, एडीटर 'जैन' ने, बाहरसे सहानुभूति सूचक जो तार तथा पत्र आए थे, उनके नाम सुनाए। उन नामोंमें प्रसिद्ध ये भी थे:—

१ पंन्यासजी श्रीकेशरविजयजी, मोरबी।
२ रायबहादुर बद्रीदासजी एन्ड सन्स, कलकत्ता।
३ सेठ भोगीलाल वीरचन्द जे, पी, बम्बई।

४ रायबहादुर बुद्धिसिंहजी दुधेडिया, अजीमगंज ।

५ बाबू पुर्णचंदजी नाहर, बी. ए एल. एल, बी , अजीमगंज ।

६ सोलीसीटर मोतीचंद गीरधर बी. ए. एल. एल. बी., बम्बई ।

७ सेठ गुलाबचन्दजी ढढ्ढा एम. ए, बम्बई ।

८ सेठ वेणीचन्द सूरचन्द, महेसाना ।

९ भगुभाई फतेचन्द कारभारी, बम्बई ।

१० मोहनलाल दलीचन्द देसाई बी. ए. एल. एल. बी बम्बई ।

११ अधिपति ' दिगम्बरजैन ' सुरत ।

१२ एडीटर ' सत्यवादी ' बम्बई ।

१३ बाबू रखालदास, बी. ए. मेरठ ।

१४ एम ए मुकरजी डिप्टीमेजिस्ट्रेट पुरलिया ( बंगाल )

१५ कुमार देवेन्द्रप्रसाद, आरा ।

१६ वकील अजितप्रसादजी एम. ए. एल. एल. बी. लखनऊ ।

१७ डॉ. एल. डी. बर्नेट, लंडन ।

१८ डॉ. विन्सेन्ट स्मीथ, ऑक्सफॉर्ड ।

१९ कुमार दिग्विजयसिंह विधूपुरा ( इटावा )

२० नाथुराम प्रेमी, एडीटर ' जैनहितैषी ' बम्बई ।

२१ सा. वीरघोर भीमजी, शीरपुर ।

२२ सा. मनसुखलाल रवजी, बम्बई ।

२३ सा. चुनीलाल छगनलाल श्रॉफ, दमण ।

२४ गोकलदास कहानजी गांधी, टंकारा ।

२५ एस. के. बिलवॉलकर, एम. ए. केम्ब्रिज ( अमेरीका )

२६ सी. एच. दलाल, बरोडा सीटी ।

२७ श्रीमान् प्रभाकरसूरि, जैनप्रबोधमण्डल, जालना ।

२८ पं. गोकुलचन्द्र भावन राजज्योतिषी, जयपुर ।

२९ ए एम. शाह, कलकत्ता ।

३० हरविलासशारदा, एम आर. ए. एस एफ आर. एम एस. अजमेर ।

३१ यति रामग्गलजी, बीकानेर ।

३२ जीवणचन्द साकरचन्द जौहरी, बम्बई ।
३३ सर चार्ल्स इलियट युनिवर्सिटी, हागकाग ।
३४ हीराचन्द लीलाधर जौहरी, बम्बई ।
३५ डॉ. जी. मार्शल आर्चियोलोजिकल डायरेक्टर जनरल ।
३६ रायबहादुर महेता पन्नालालजी सी. आइ. इ. उदयपुर ।
३७ सा. पोपटलाल त्रिभुवनदास कराची ।
३८ हरजीवनदास रायचन्द साह, आमोद ।
३९ कीशनचन्दजी जालमचन्दजी भडारी, देवास ।
४० दुलभदास त्रिभुवनदास, मोरबी ।
४१ चुनीलाल मूलचन्द कापडिया, एम ए. बम्बई ।
४२ चेतनदास बी ए. सुलतानपुर ।
४३ रतनलाल नागरदास, आनद ।
४४ लाला वैजनाथजी, देहरादून ।
४५ डॉ० सी. एच. टॉनी केम्बरली ( इग्लड )
४६ सेक्रेटरी मागरोल जैनसभा, बम्बई ।
४७ डॉ० जे एस. बर्जस, एडिनबर्ग ।
४८ राय सेठ चादमलजी, प्रेसिडेन्ट स्थानकवासी कॉन्फरन्स, अजमेर ।
४९ सेठ चन्दनमलजी नागोरी, छोटीसादडी ।
५० पडित शिवनाथ शर्म्मा, सम्पादक ' आनन्द ' लखनऊ ।
५१ पडित महावीरप्रसाद द्विवेदी, सम्पादक ' सरस्वती ' कानपुर–जूही ।
५२ डॉ. एस. क्रीस्टे ग्रेज–आस्टरिया ।
५३ श्रीयुत समर्थमलजी सिंघी, सिरोही ।
५४ श्रीयुत मणिलाल उदानी एम. ए एल. एल. बी. बम्बई ।
५५ रायबहादुर माणिलाल नाहर, अजीमगंज ।
५६ वकील भोगीलालजी, आधिपति ' धन्वन्तरी ' बीसनगर ।
५७ वैद्य जटाशकर, अधिपति ' वैद्यकल्पतरु ' अहमदाबाद ।
५८ पडित माधवजी खीमजी, सहकारी सम्पादक ' वैद्यकल्पतरु ' अहमदाबाद ।
५९ श्रीयुत बाबू क्रोडीचन्दजी मत्री, ' जैनसिद्धान्तभवन ' आरा ।
६० स्वामी सद्गुरुप्रसाद शरण. तुलसी सत्सग, पचोली ( हरदोई )

इस प्रकार नाम सुनानेके अनन्तर निम्न लिखित निबन्धोंके नाम भी सुनाए, जोकि स्वागतकारिणीसमितिकी प्रार्थनासे लेखकोंने लिख भेजे थे। या साथ लेकर उपस्थित हुए थे।

## अंग्रेजी.

1 Jain studies, a desideratum. — Dr. F. W. Thomas London.
2 Archaeological research a Jain duty. — Dr. Vincent A. Smith M. A. Oxford
3 Was Dharmadas gani — Contemporary with Lord Mahavira? — Dr. L. P. Tessitory Udine (Italy).
4 Jains & the Panchatantra. — Dr. Johannes Hertel Doebeln Saxony.

## हिन्दी.

५ जैनसाहित्यमें पदार्थकी व्यवस्था। — न्यायतीर्थ–न्यायविशारद प्रवर्तक श्रीमंगलविजयजी।
६ जैनसाहित्यमें इतिहासके साधन। — मुनिराज श्रीविद्याविजयजी।
७ जैनसाहित्यकी उत्तमता। — मुनिराज श्रीमाणेकमुनिजी।
८ प्राचीन खोजकी आवश्यकता। — मुनिराज श्रीविद्याविजयजी।
९ जैनसाहित्यमें विविधविषयोंको मिला हुआ स्थान। — यतिवर्य श्रीबालचन्द्रजी।
१० आबूपर्वतपरके प्रसिद्ध जैनमंदिर। — साहित्याचार्य पं. विश्वेश्वरनाथ शास्त्री।
११ सून्धापहाडीपरका चाचिगदेवका लेख। — साहित्याचार्य पं. विश्वेश्वरनाथ शास्त्री।
१२ मेरे दफ्तरके कुछ नमूने। — मुन्शी देवीप्रसादजी मुन्सिफ, जोधपुर।
१३ राजपूतानाके जैन शिलालेख। — विद्वद्रत्न पं० रामकर्णजी जोधपुर।

## गुजराती.

१४ जैनसाहित्यनी उत्तमता। — मुनिराज श्रीभक्तिविजयजी।
१५ जैनसाहित्यमां जैनसूत्रोंनुं प्रमुखस्थान। — मुनिराज श्री रत्नविजयजी।
१६ जैनसाहित्यमां गुजराती भाषाने मळेलुं स्थान। — मुनिराज श्रीमाणेकमुनिजी।



M. M. Dr Satishchandra Vidyabhushan M. A. P. H. D.
(President Jain Literary Conference Jodhpur)

આનંદ પ્રેસ—ભાવનગર

ears ago down to the present time its contributions to the ounin of thought are not inconsiderable and some of the works ublished have been the wonder of the world of letters, and here are many scholars, both in India and abroad, already in he field to exploit this new mine of knowledge.

The ancient works of Jaina literature were written in Prarita and Sanskrit, but, about seven hundred years ago, in rder to reach the people, the old books were translated and iew books written in Marhatti, Hindi, Bengali and principally n the Gujrati language.

It should be the endeavour of this Jaina literary Conference o bring out authoritative and exhaustive editions of old works ind also to translate them into the various dialects of India, ind, as it is not possible to get due recognition of any work n these days unless and until it is made known in Europe, it should also be the aim of this Conference to produce translations of their valuable works in English, French and German. A beginning has already been made in this direction by Dr. Hermann G. Jacobi and other European savants. It is a matter of sincere satisfaction that Indian scholars are not behind hand in this matter.

*I feel it to be a great honour to be invited to speak something in this learned gathering. I am however really at a loss to make out where to begin. the objeot of the Coference is so vast, and my audience so learned and distinguished.* I shall ask their leave to speak a few words on the cardinal doctrine of Jainism, the famous "Syadvad" or "Sapta-Bhangi Naya" which may be said to be the keyston of the Jaina Philosophy

The Syadvad or the assertion of possibilities otherwise called the Sapta-Bhangi Naya or the sevenfold Paralogism consists *of following seven conditions of things viz. (i) may be, it* is, (ii) may be, it is not, (iii) may be, it is and it is not, (iv) may be, it is indescribable; (v) may be, it is and yet is indescrib-

ference should hold its session in this historic city of Jodhpur which played such an important part in ancient and mediaeval times in the history of Rajputana Marwar is a name to conjure with, so rich it is in historical associations One is carried back in imagination to the classical time when the venerable *Ratnaprabhacharyya*, seventy years after the Nirvana of Mahavira Swami founded the famous Oswal race in the place called Upakesapattana (modern Osian) Here in a temple near the village of Birli there has been discovered an inscription dated 84th year of the Nirvana of Mahavira bearing the name of the town of Majjhimika or Madhyamika and proving the great antiquity of Jainism in the Rajputana It may be interesting to scholars to note that this very town of Madhyamika has been mentioned in the Mahabhashya of Patanjali Early in the 8th century A. D., the poet Bhababhuti made mention of the Lavana river in the 'Malati Madhaba" and the famous city of ' Padmabati " in its vicinity Then one seems to hear of the din and clash of arms and armour in the middle ages till, coming to more modern times one finds Jodhpur in prosperity and grandeur under the Pax Brittanica The present enlightened and cultured ruler is an ideal prince whose patronage of learning and education is well known

Barring their Sadhus who are of course above all worldly concerns, the Jains are known to the world as a mercantile community, who are in the vanguard of commercial enterprise of all kinds That they are marching abreast of the times is evident from their literary activities and many sided educational endeavours There is in them an earnest desire for the spread of education, both English and Sanskrit I have come across many persons, themselves cultured and educated, who are earnestly bent upon spreading education in their community

The Jaina literature is vast and varied, embracing a wide field of knowledge It contains valuable works on Philosophy, History, Rhetoric Astronomy Grammar and other Sciences, It has revealed to the astonished world vast hidden treasures of Indian thought. From about two thousand and five hundred

years ago down to the present time its contributions to the domain of thought are not inconsiderable and some of the works published have been the wonder of the world of letters, and there are many scholars, both in India and abroad, already in the field to exploit this new mine of knowledge.

The ancient works of Jaina literature were written in Prakrita and Sanskrit, but, about seven hundred years ago, in order to reach the people, the old books were translated and new books written in Marhatti, Hindi, Bengali and principally in the Gujrati language,

It should be the endeavour of this Jaina literary Conference to bring out authoritative and exhaustive editions of old works and also to translate them into the various dialects of India, and, as it is not possible to get due recognition of any work in these days unless and until it is made known in Europe, it should also be the aim of this Conference to produce translations of their valuable works in English, French and German. A beginning has already been made in this direction by Dr. Hermann G. Jacobi and other European savants. It is a matter of sincere satisfaction that Indian scholars are not behind hand in this matter.

I feel it to be a great honour to be invited to speak something in this learned gathering. I am however really at a loss to make out where to begin: the object of the Coference is so vast, and my audience so learned and distinguished. I shall ask their leave to speak a few words on the cardinal doctrine of Jainism, the famous "Syadvad" or "Sapta-Bhangi Naya" which may be said to be the keyston of the Jaina Philosophy

The Syadvad or the assertion of possibilities otherwise called the Sapta-Bhangi Naya or the sevenfold Paralogism consists of following seven conditions of things. *vis.* (i) may be, it is; (ii) may be, it is not; (iii) may be, it is and it is not; (iv) may be, it is indescribable; (v) may be, it is and yet is indescrib-

able (vi) may be, it is not and yet is indescribable (viii) may be it is and it is not and also indescribable.

According to the Jaina belief the doctrine of 'Syadvad' was produced by the Tirthankaras, from time immemorial and Mahavira Swami, the last Tirthankara preached, 2410 years ago this doctrine the enunciation and definition of which are to be found in 'Bhagvati Sutra'; 'Samavaya Sutra,' 'Anuyogadvara Sutra', Pragnapana Sutra, etc., which form the Jaina Canonical scriptures.

Bhadrabahu Swami called 'Yuga Pradhan' the foremost man of his time and who lived about the fourth century B C, gave an exposition of the same doctrine in his Prakrita commentary called 'Sutra Kritanga Niryukti'

The famous Jaina Logician Siddha-Sena Divakar, who lived in the court of King Vikramadittya, gave an exposition of the doctrine in his well-known work called 'Sanmati-tarka-Sutra.

Jina Bhadragani Kshamasramana in his commentary called 'Visheshavashyaka Bhasya' gives a lucid exposition of the same doctrine.

But the Philosopher who tackled the subject in a masterly way, examining the various aspects of the doctrine of Asti-Nasti, etc, was Samantabhadra, a member of the Digambar sect, who flourished about 600 A D, and was the author of a book called 'Apta—Mimansa'

The doctrine received attention from such other eminent Shvetambara logicians as Haribhadra Suri, Budhisagara Suri, Deva Suri, (about 1100 A D, Hem Chandra Suri, (about 1100 A. D,) and Mallisen Suri, the famous author of 'Syadvad Manjari'

Subsequently many Shvetambara and Degambara logicians dealt with the subject in their works until a complete hand-

book of the doctrine called 'Sapta Bhangi Trangini' was written by a Digambar Logician called Bimala Das about 300 years ago.

This profound and subtle doctrine evoked a host of criticism from the Buddhistic and Brahmanic logicians of eminence. Dharma Kirti, the famous Buddhist logician early. In the 7th century A. D, criticised the doctrine in his famous work called 'Pramana Vartika' and his criticisms were met and answered by Hary Bhadra Suri in his well known work called 'Aneckanta Jaya Pataka' It is interesting to note that this doctrine has been revised by the Brahmanic sage Vyas in the Brahmustutra, book II, Chapter II, Aphorism 33. The famous Shankaracharya who flourished in the 8th century A. D., in his commentary called Shankra Bhashya; Vachaspati Misra in the 10th century A. D. in his gloss on Shankara Bhashya called Bhamati, Madhab Acharya in his Sarva—Darshan—Sangraha' have all criticised this doctrine.

Though the Brahmanic philosophers have attributed to this doctrine the flow that it leads to uncertainties and the seven conditions are mutually incompatible, still a calm and dispassion ate consideration of the doctrine will reveal its excellence consisting in its comprehensiveness and its embracing all possible con ditions in which things might be supposed to exist.

It is known to all that the Brahmanic philosopher Kanada the founder of the Vaisesika philosophy laid down six categories all included under the head. "It is or Existence" Later commentaries added another category called 'Non-Existence or it is not.' The Buddhists astonished the world by declaring that Nirvana or Sunyatva was that which transcended four conditions, viz, Existence, Non-Existence, both and neither ( Asti Nasti, Ubhaya, Anubhaya, Iti Chatuskoti Chanirmuktam Sunyatvam ). But the Jain doctrine of 'Syadvad' had laid down seven conditions which we believe include all possible alterations.

I do not wish to dwell at length on a philosophical doctrine which has engaged the attention of some of the most mighty

minds of the world and about which volumes have been written. I merely mentioned it as an example of the precious gems that lie hidden in the Jaina literature and which I hope and trust will be the work of this Conference to exhibit to the world to admire and *profit by*.

The importance of such a Literary Conference can be hardly exaggerated. It affords Jaina Scholars and other workers in the field of Jaina Literature a common meeting place to discuss and devise the ways and means of preserving and propagating the various branches of the Jaina literature. Such discussions will enrich the literature itself, breed a truly critical spirit as well as a spirit of research, and such discussions in the presence of the leaders and scholars of other Indian communities will clear the atmosphere by removing from their minds many misconceptions regarding the Jainas, and their religion and literature.

In this connection may I throw out some practical hints for the consideration of the Conference A detailed consideration of these things is out of place in a Presidential address. I shall therefore refer to them very briefly.—

(i) It is desirable to establish a central Jaina Library in which an attempt should be made to collect all the available manuscripts and printed books of the Shvetambara and Degambara sects in more sets than one. There will be a reading room attached to it where scholars may either personally come or send querries for purposes of references. The Library should be in the charge of a learned scholar -

(ii) It is necessary to establish a Society called the Jaina Text Society which will arranged for the publication of important Jaina Texts. It is hoped that this will draw Jaina Scholars from India

and abroad to bring out critical editions of Jaina works on all subjects and of all times.

(iii) Attempts should be made to found a central Jaina Museum where sacred relics, curious and other objects of antiquity will be preserved The utility of such an institution need not be amplified here. It is in the knowledge of everybody that the Presidencies of Bombay, Madras and Bengal and Rajputana abound with Jaina paintings, sculptures inscribed plates and Jaina images.

(iv) The Calcutta University has already accepted Jaina works an alternative course for the M. A. Degree in Sanskrit; and it is hoped that the other Universities will follow suit. Endeavours should be made that Jaina text books are prescribed as an alternative course for the F. A. and B. A. Examinations of our Universities.

I expect great results from this the first sitting of the Jaina Literary Conference under the distingushed auspices of the very learned and pious Shvetamber High Priest the venerable Vijaya Dharma Suri Shastra Visharad Jainacharya, whose scholarship and piety are in the knowledge of all, in and outside India; and whose name and popularity are in themselves an earnest.

Long may he live and work. He has got a host of eminent disciples many of whom are present here to-day. Their scholarship, enthusiasm and firm determination are an asset to the Jaina Community. Backed by these desciples and other numerous sympathisers and supporters may he bring about the revival of Jaina learning and pave the way to the reconciliation between the Shvetambars and Degambara sects of the vast Jaina Community. May this Literary Conference inaugurate a new era of progress and advancement of Jaina culture under the sun-shine of our benign British Government whose watch word is education and enlightenment.

सभापति महोदयने अपना व्याख्यान अंग्रेजीमें सुनानेके बाद आपने हिन्दीमें कहाः—

' आजके कार्यकी पूर्णाहुतिमें श्रीमान् विजयधर्मसूरीश्वरजी महाराज कुछ उपदेश रूप व्याख्यान देंगे, ऐसी हम आशा रखते हैं। सूरिजीकी शिक्षासे प. हरगोविन्ददास, प. बहेचरदास तथा प. बेलसिंह ये तीन गृहस्थ तथा आपके दो साधु शिष्योंने कलकत्ता युनिवर्सिटीमें न्यायतीर्थकी पदवियाँ प्राप्त की हैं। तथा उन गृहस्थशिष्योंने व्याकरण-तीर्थकी भी परीक्षा दी है। आशा है उसमें जरूर उत्तीर्ण होंगे। इस तरह जैन सम्प्रदायके लोग युनिवर्सिटीमें जैनसाहित्यकी हरीफाई करके जो पदवियाँ प्राप्त करते हैं, उसपरसे जब सरकारने युनिवर्सिटीसे पूछा तब, उसके अधिकारियोंकी तरफसे, प्रतिवर्ष ऐसे सख्याबद्ध बालक परीक्षाके लिये तय्यार होते हैं, ऐसा जवाब दिया गया था। इस तरह जिनकी कृपासे जैनसाहित्यप्रकाशमें आया है, उनके व्याख्यान सुननेकी इच्छा रक्खें, यह स्वाभाविक ही है। अतएव मैं आचार्यमहाराजसे प्रार्थना करता हू कि—वे हम लोगोंको अपनी पवित्रवाणीका लाभ देंगे। ”

तदनन्तर आचार्यमहाराजश्रीने प्रभुस्तुति करके कहाः—

" जैनसाहित्य कहो या जैनआगम कहो, दोनों शब्दान्तर मात्र है। यह जैनसाहित्य समस्त मनुष्योंको हितावह है। जैनसाहित्यकी जैनआगमकी असल खूबी यह है कि—मूलसूत्रोंमें किसी जगह किसी दर्शनकी—मजहबकी निंदा नहीं है। अर्थात् उनमें हित करनेवाली बातोंकाही उल्लेख है। इन्द्रभूतिगौतमके प्रश्नके उत्तरमें भगवान् महावीरदेवने यही कहा है —' लोक नहीं है, पुण्य नहीं है, पाप नहीं है, ऐसा एकान्त प्ररूपणा कभी नहीं करनी'। मुझे सखेद कहना पड़ता है कि—हमारे भारतीय लोगोंमेंसे कई लोग ऐसा कहते हैं:—' जैना नास्तिकाः ' ' हस्तिना ताड्यमानोऽपि न गच्छेज्जैन-मन्दिरम् ' अर्थात् ' जैन नास्तिक हैं, ' ' हाथी मारडाले, परन्तु जैनके मंदिरमें नहीं जाना चाहिये '। इस बातकी पुष्टीमे कृत्रिम श्लोक आगे करते हैं। परन्तु बुद्धिमान लोग, इन बातोंको निर्मूलही समझते हैं। क्योंकि—' जैन नास्तिक हैं ' इसमें प्रमाण क्या है ?। नास्तिक वेही कहे जा सकते हैं—माने जा सकते है कि, जो आत्मा—पुण्य—पाप—स्वर्ग—नरक—मोक्ष वगैरह पदार्थोंको न मानते हो। जैनोंके यहाँ उन पदार्थोंका ऐसा विवेचन किया हुआ है कि—वैसा प्रायः और किसी जगह नहीं मिल सकता। अब रही जैनोंके मंदिरमें नहीं जानेकी बात। यहभी सिर्फ द्वेषकोही सूचन करता है।

ऐसे तो जैन भी कह सकते हैं कि–' सिंहेनाऽऽताड्यमानोऽपि न गच्छेच्छैवमंदिरम् '। लेकिन यह सब लड्डालड्डीकाही खेल है। इससे न आत्मकल्याण होता है, न देशका हित।

आगे चलकर आपने भावना के विषयपर आते हुए कहाः—

" भावनाए सामान्य रीत्या बारह और विशेष रूपसे पचीस भी है। किन्तु मैं यहॉपर चार प्रकारकी भावनाओ, कि जिनके नाम मैत्री–प्रमोद–कारुण्य तथा माध्यस्थ्य हैं, इन पर कुछ कहूँगा। "

ऐसा कह करके आपने इन चार भावनाओंके विषयमें एक लेखिनीके दृष्टान्तके साथ बहुत ही रोचक व्याख्यान दिया।

सूरीश्वरजी महाराजका व्याख्यान समाप्त होनेके बाद आगरेके सेठ लक्ष्मीचन्द्रजी वैद्यके पुत्ररत्न सेठ मोहनलालजी वैदने, खास आगरेसे बनवाकर लाए हुए दो बहुमूल्य गोटेके हार, सभापति महोदय तथा डॉ. जेकोबी महाशयको पहनाए।

तत्पश्चात् निम्नलिखित सज्जनोंकी एक कमिटी मुकरर हुई, जोकि विषयनिर्वाचनके लिये रात्रीको उसी सभामण्डपमें बैठी थी।

१ रायबहादुर प. श्यामबिहारीलालजी मिश्र.
२ श्रीयुत नवरतनमलजी, एम. ए एल. एल. बी.
३ मूहता बखतावरमलजी.
४ राजएडवोकेट कीशनलालजी बी. ए.
५ सेठ कुवरजी आणदजी
६ वकील आलमचन्दजी
७ सेठ देवचन्द दामजी कुडलाकर.
८ सेठ गणेशमलजी
९ सेठ दामोदरदास राठीजी
१० प चन्द्रधरगुलेरी बी ए
११ सिंघी टेकचन्दजी.
१२ सेठ लक्ष्मीचन्दजी घीया.
१३ प हरगोविन्ददास न्यायतीर्थ.

१४ श्रीयुत अमोलखचन्दजी, हेडमास्तर सरदारस्कूल

१५ श्रीयुत रामप्रसाद शर्म्मा.

१६ सेठ मोहनलालजी वैद

१७ श्रीयुत एस. अनराज.

१८ पं विश्वेश्वरनाथ शास्त्री साहित्याचार्य

१९ मास्तर कुन्दनमलजी बाफणा

इस प्रकार सभासदोंका चुनाव हो जानेके पश्चात् संगीत मण्डलीके बालकों के गान होने के साथ, प्रथम दिनका कार्य समाप्त हुआ ।

---

## द्वितीय दिन.

(ता. ४ मार्च १९१४).

आज भी सभाके समयसे पहले ही सारा पण्डाल श्रोताओंसे भर गया था । सभापति महाशय, डॉ० जेकोबी तथा मुनिमण्डलके आनेके बाद कार्यारंभ हुआ । डॉ० जेकोबी महाशयने अजमेरमें, अपने व्याख्यानमें 'जैन सूत्रोंमें मूर्तिपूजा नहीं है,' ऐसा समर्थन किया था । परन्तु जोधपुरमें आनेके पश्चात् शा० जै० श्रीविजयधर्मसूरिमहाराजने, दो दिनोंतक जेकोबी साहेबको, सूत्रोंमेंसे मूर्तिपूजाके पाठ दिखलाए तथा समझाये थे । अतएव आज जेकोबी साहब, अपने व्याख्यानमें उपर्युक्त भूल काभी संशोधन करनेवाले थे । इसको सुननेकी जिज्ञासासे भी कुछ लोग विशेष आए थे ।

प्रारंभमें, 'श्रीसिद्धक्षेत्रसंगीतमण्डली' के बालकोंने, आशुकवि पं० नित्यानन्दजीका बनाया हुआ यह संस्कृत गान गाया —

[ तोटक छन्दः ]

प्रणमामि जगत्पतिमार्तिहरं नतसौख्यकरं बहुधामधरम् ।
हृदि यः परिहृत्य तमः प्रसरं सविनेय ददाति विमोपमरम् ॥ १ ॥
परमेश्वर नाशय नो दुरितं प्रतिकामय चाशु सदाचरितम् ।
यदमङ्गलमस्ति परिस्फुरितं करुणाकर ! संहर तत्त्वरितम् ॥ २ ॥

त्वदनुग्रहनीरकणेन भृतं कृतिनीजमिदं मुनिधर्मधृतम् ।
परिणम्य समुन्नतिवृक्षपद फलद भवनाद् भविना सुखदम् ॥ ३ ॥

इस प्रकार मधुरध्वनिसे गान होनेके पश्चात् सभापति महाशय डॉ० सतीशचन्द्रजी विद्याभूषणजीने, खडे हो करके, डॉ० जेकोबीका, जैन साहित्यके प्रति प्रेम था उन्होंने जैनसाहित्यके किये हुए अभ्यासके विषयमें परिचय देकर कहा कि–"आज ही डॉ० साहब 'जैन साहित्य' के विषयमें व्याख्यान देंगे। आशा है आप लोग शान्तचित्तसे श्रवण करेंगे।" पश्चात् जेकोबी साहेब व्याख्यान देनेको खडे हुए।

## डॉ० जेकोबी साहबका भाषण।

I gladly avail myself of this opportunity to offer our cordial thanks to the Committee which give us so hearty a welcome and made so splendid arrangements for our personal comfort. At the same time I may express the feelings of gratitude which for a long time I entertain for the distinguished Muniraj Dharmavijaya Suri with whom I am connected through a correspondence of many years It gives me great satisfaction publicly to thank him for the obligation under which his uninterrupted kindness, not only to me but also to other students of Jainism, has laid us He was always eager to give every elucidation on difficult points of Jain Doctrine which were laid before him and since I have been here I have consulted him on many subjects, he explained to me some knotty points in the Karmagranthas which had baffled me long, he pointed out to me the passages in the Angas which refer to the worship of the idols of Tirthankaras and assisted me in many more ways By this means he has in a great measure contributed to bring about correct ideas about Jainism among the scholars of the West We owe to him also the loan of manuscripts by which it has become possible to publish Jain texts If he had not supplied me with manuscripts of the पउम चरिय and the समराइच्चकहा I should never have been able to undertake the edition of these important texts It is upon them and some

१सिक्तमित्यर्थः । २ रापितमित्यर्थः । ३ वृक्षरूप सदित्यर्थः ।

भेद होनेमें सात प्रकारका संशय ही कारण है। तथा सात प्रकारके संशय होनेमें संशय विषयभूत धर्मकी सत्तता ही कारण है। कथंचित् सत्त्व और कथंचिदसत्त्व तथा क्रमार्पित उभय एवं अवक्तव्य तथा कथंचित् सत्त्वविशिष्ट अवक्तव्य, असत्त्व विशिष्ट अवक्तव्य तथा क्रमार्पित अवक्तव्य। इसमें संशय यह है कि, 'अत्र घटः स्यादस्त्येव नवा ?' इसका अर्थ यह है कि, यहां पर घट है किंवा नहीं है ? यह संशय, कथंचित् सत्त्व और कथंचिद् असत्त्व रूप दो को विषय करता है। और जहां संशय होता है, वहां ही उसको दूर करने के लिये प्रयत्न किया जाता है और जब जानने की इच्छा होती है, तब प्रश्न किया जाता है। यह बात सब जगह प्रसिद्ध है। अब आगे प्रश्न इस तरह होता है। जो पुरुष घटको नही जानता है, वह जाननेवालेसे पूछता है कि-'घट कैसा होता है ?' इसके उत्तरमें प्रामाणिक पुरुष कहता है कि ' कंबु–ग्रीवादिमान घट होता है। और जिसमें जलाहरण करने की क्रिया की जाति है, उसको घट कहते हैं।' इससे जानना चाहिये कि, जब तक जिज्ञासा नहीं होगी, तब तक प्रश्न होना ही कठीन है। और प्रश्नके विना उत्तर भी मीलना मुश्किल है। क्योंकि अजिज्ञासित पुरुषको बतलाना उन्मत्त सा कहा जाता है। अब आगेका स्वरूप सुनिये।

कथंचित् सत्त्वका अर्थ यह है कि, ' स्वद्रव्य–क्षेत्र–काल–भाव' करके घट विद्यमान है। और परद्रव्यादि चतुष्टय करके अविद्यमान है।' उनमें द्रव्यसे पार्थिवत्त्वकरके है, जलादिसे नही। क्षेत्रसे काशिका घट है, प्रयागका नही। कालसे वासंतिक घट है, हेमन्तका नही। एवं भावसे श्याम रूपी है, रक्त वर्णा नहीं। क्योंकि, जो घट मृत्तिकाका बना है, उसकी सत्ता उसी रूपसे मानी जाति है। जो घट जिस क्षेत्रमें है, उस घटकी सत्ता उसी क्षेत्रमें मानी जाति है। जो घट जिस कालमें है; उसकी सत्ता उसी कालमें मानी जाति है। और जो घट जिस रूपवाला है, उस घटकी सत्ता उसी रूपसे मानी जाति है। और इसके विद्यमान होने पर भी परद्रव्यादि चतुष्टयसे अभाव माना जाता है।

अब कथंचित् सत्त्वासत्त्व रूप तीसरे भंगका अर्थ यह है कि, 'स्व--परद्रव्यादि चतुष्टयकी अपेक्षासे विद्यमानत्त्व और अविद्यमानत्त्व है'। अर्थात् प्रथम भंगमें केवल सत्त्वकी प्रधानता है। दूसरेमें केवल असत्त्वकी प्रधानता है। तथा तीसरेमें अस्तित्त्व नास्तित्त्व रूप उभयकी प्रधानता है। इस लिए किसी दोषका अवसर नही है।

अब कथंचिदवक्तव्यत्त्व रूप चतुर्थ भङ्गका यह अर्थ है कि–'जब सत्त्व असत्त्वको युगपत् कहनेकी इच्छा होती है, और उसको प्रतिपादन करनेके लिये शब्द कोई नहीं मीलता है, तब उसको अवाच्य शब्दसे प्रतिपादन किया जाता है'। अब पांचवेका अर्थ कहा जाता है:–

जब एक भागमें विद्यमानत्त्व और दुसरेमें अवाच्यत्त्वको एक कालमें कहनेकी इच्छा होती है, तब सदवाच्यत्त्वका प्रयोग किया जाता है।

छठेका अर्थ यह है:–जब एक भागमें अविद्यमानत्त्व और दूसरेमें अवाच्यत्त्वको एक कालमें प्रतिपादन करनेकी इच्छा होती है, तब असदवाच्यत्त्वका प्रयोग किया जाता है।

अब सातवेका अर्थ ऐसा है कि–जब एक अंशमें विद्यमानत्त्व और दूसरेमें अविद्यमानत्त्व, इस तरह किसी एक दूसरे भागमें अवाच्यत्त्वको एक कालमें कहनेकी इच्छा होती है, तब सदसदवाच्यत्त्वका प्रयोग किया जाता है।

यहाँ पर यदि कोई शङ्का करे कि, "प्रत्येक सत्त्वासत्त्वकी अपेक्षासे तीसरे भंगमें क्या फरक है; क्योंकि, प्रत्येक घट, पटकी अपेक्षासे घटपट रूप उभय जो हैं, उनमें कुछ भी अन्तर नहीं मालूम होता हैं। इस लिये तीसरा भंग नहीं मानना चाहिये।" इसके उत्तरमें यह कहा जाता है कि, प्रत्येककी अपेक्षासे उभयरूप तीसरे भंगको अवश्य पृथक् मानना चाहिये। क्योंकि प्रत्येक'घ'कार और 'ट' कार की अपेक्षासे 'घट' रूप जो उभय है, सो भिन्न है। और यदि कदाचित् 'घट' रूप उभयको भिन्न नहीं मानोगे तो 'घ' कारका उच्चारण करनेसे ही सकल घटका बोध हो जाना चाहिये। और तब तो शेष 'ट' कारका उच्चारण ही व्यर्थ हो जायगा, इस लिये प्रत्येककी अपेक्षासे उभय अलग है। यह बात निर्विवाद सिद्ध हो गई। अब, अगर कोई यह कहे कि, "तीसरे की अपेक्षासे चतुर्थमें क्या भेद है? क्यों कि तीसरेमें क्रमार्पित उभयपणा है। चोथेमें सहार्पित उभयपणा है, और ऐसा तो मालम पडता ही नहीं है कि, घट पटरूप उभयका अधिकरण जो भूतल है, उसमें, क्रमार्पित घट पट रूप उभय अन्य है। और सहार्पित उभय पृथक् है, इससे यह सारांश निकला कि तृतीय भंगकी अपेक्षासे चोथा भंग अलग नहीं मानना चाहिये।"

इसका उत्तर यही है कि, तीसरेमें अस्तित्व नास्तित्व रूप उभय धर्मका प्रधानपणा है। और चोथेमें अवक्तव्यत्त्व रूप धर्मान्तरका प्रधानपणा है। इसलिए परस्पर

धर्मोंका भिन्नपना होनेसे, धर्मिको भी भिन्न मानना चाहिये। इस लिये अभेदकी आशंका भी करनी उचित नहीं है।

अब ऐसा भी नियम नहीं है कि पदार्थका केवल 'सत्त्व' ही स्वरूप है। क्योंकि स्वद्रव्य-क्षेत्र-काल-भावकी अपेक्षासे सत्त्वकी तरह परद्रव्य-क्षेत्र-काल-भावकी अपेक्षासे असत्त्व भी मालुम पडता है। ऐसा होने पर भी यदि नहीं मानोगे, तो पर रूप–पटादिका भी घट स्वरूप होनेसे व्यवहारका उच्छेद हो जायगा। अतः परद्रव्यादिसे असत्त्वको भी अलग मानना चाहिये।

केवल 'असत्त्व' भी वस्तुका स्वरूप नहीं है। क्योंकि परद्रव्यादिसे असत्त्वकी तरह स्वद्रव्यादि चतुष्टयसे सत्त्व भी अलग मालुम पडता है। इसलिये वस्तुका सत्त्व स्वरूप भी मानना चाहिये। और यदि ऐसा नहीं मानोगे तो सारा जगत् शून्य ही हो जायगा।

अब वस्तुको केवल 'सत्त्वासत्त्व' भी नहीं माना जासक्ता है। क्योंकि उभयसे विलक्षण जात्यन्तर रूप भी अलग देखनेमें आता है। जैसे बदाम-शर्करा-चीनी-गुलाबकेफुल–सौंफ–कालीमीरचादि सामग्री मिलाकर पानक बनाया जाता है, और वह पानक उन सब चीजोंसे अलग जात्यन्तर ही होता है। इस तरह उभयसे विलक्षण जात्यन्तर रूप अवक्तव्यत्व भी अलग ही मानना चाहीये।

अच्छा, अब ऐसा भी नहीं माना जासक्ता है कि उभयसे विलक्षण जात्यन्तर ही वस्तुका स्वरूप है। क्योंकि, उसी पानक वस्तुमें प्रत्येक चीजोंका गुण भी अलग अलग मालुम पडता है। इसलिये जैसे वहां पर अलग अलग होने पर भी मिलानेके बाद जात्यन्तर कहा जाता है, ऐसेही, सभी पदार्थमें समझना चाहीये। अत एव अवक्तव्यको जात्यन्तर ही कहना चाहीये। इससे तात्पर्य यही निकलाकि, समस्त पदार्थ सप्तभंगी करके संवलित है। इससे बाहर अर्थात् सप्तभंगी करके संवलित सिवाय कोईभी पदार्थ नहीं है।

अब आगे उसका विशेष लक्षण दिखलाया जाता है।

धर्मान्तरको अप्रतिषेध करनेवाला होने पर भी, विधि विषय बोधको करानेवाला जो वाक्य है, वह प्रथम भंगके लक्षण रूप है। उसका आकार 'स्यादस्त्येव घटः' इस प्रकार है। इसमें 'स्याद्' अव्यय है, सो अनेकान्तका द्योतक है। 'अनेकान्तत्त्व', याने अ-

नेकधर्मात्मकता। भावार्थ यह है कि–अनेक धर्मात्मक जो घट है, सो इस प्रकारके अस्तित्व वाला है। अब दूसरे भगका लक्षण इस प्रकारका है:–

'धर्मान्तरका अप्रतिषेध करनेवाला होने पर भी, प्रतिषेध विषयक बोधको करानेवाला जो वाक्य है, सो ही दूसरे भगके लक्षण रूप है। उसका आकार 'स्यान्नास्त्येव घट.' इस रूप है। तथा घटादि रूप एक विशेष्यक क्रमार्पित विधि–प्रतिषेध रूप जो धर्म, उस धर्म विषयक बोधको करानेवाला जो वाक्य है, सो ही तीसरे भग रूप है। और वह **'स्यादस्ति नास्ति च घटः'** इस प्रकारके वचन रूप है।

घटादि रूप एक वस्तु जिसमें विशेष्य है, ऐसे अवक्तव्यत्व प्रकारक बोधको पैदा करानेवाला जो वाक्य है, सोही चौथे भगके लक्षण रूप है। यदि यहाँ कोई शका उठावे कि घट अवक्तव्य कीस तरहसे है? उसका उत्तर यही है, कि प्रत्येक शब्द प्रधानता करके युगपत् सत्त्वासत्त्वके प्रतिपादन करनेमें असमर्थ है। क्योंकी इस प्रकारकी शब्दकी शक्ति नहीं है। देखियेः–

'**अस्ति**' पद केवल सत्ताका प्रतिपादक है। असत्ताका नहीं। और **'नास्ति'** पद केवल असत्ताका प्रतिपादक है। न तु सत्ताका। अब यदि केवल **'अस्ति'** पदको ही सत्त्वासत्त्वको प्रतिपादन करनेवाला माना जाय तो '**नास्ति**' पदका–प्रयोग करना ही व्यर्थ हो जायगा। क्योंकि असत्यको भी अस्ति पदने ही प्रतिपादन कर दीया। अर्थात् दोनोंका प्रतिपादन करनेवाला अस्ति पदको ही मान लीया। लेकिन ऐसा माननेमें तो व्यवहारका ही उच्छेद हो जायगा। इस लिये अवक्तव्यत्व भी मानना चाहिये। इस तरहसे दूसरे भगोंको भी समझना चाहिये। यदि यहा पर विस्तार से कहा जाय तो एक बडा ग्रन्थ ही बन जाना सभव है। अतः ग्रन्थ गौरवके भयसे सक्षेपमें लिखा गया है।

यदि यहा पर कोई यह प्रश्न करे कि "तुम्हारी मानी हुई सप्तभगी अनेकान्तवाद रूप स्याद्वादमें है या नहीं" यदि कहोकि अनेकान्तवादमें भी है, तब तो यही प्रश्न उत्पन्न होवेगा कि अनेकान्तका प्रतिषेध तो एकान्तरूप है। सो आप लोगोंको अनिष्ट है। और इस प्रकारसे सप्तभगीको माननेसे अनवस्था भी आवेगी, और यह तो मूल कुठार रूपा है। यदि यह कहोगे कि, उसके भीतर

सप्तभंगी नहीं है। तो आपके सिद्धान्तका व्याघात हो जावेगा। क्योंकि सिद्धान्तमें कहा है कि समस्त पदार्थ सप्तभंगी करके युक्त है। इसलिये यहाँ पर व्याघ्रतटीन्याय आपको आगया।"

अब इसका उत्तर यह है कि:—प्रमाणरूप सम्यग् अनेकान्त और नयरूप सम्यग् एकान्त जो है, उन दोनोंका अवलंबन करके ही, उसके भीतर सप्तभंगी रही हुई है। इसलिये कोई भी शंका रूपी राक्षसीका प्रवेश नहीं हो सकता।

अनेकान्तके दो भेद हैं:—एक **सम्यक् अनेकान्त** और दूसरा **मिथ्या अनेकान्त**। उनमें सम्यक् अनेकान्तका अर्थ यह है कि, एक वस्तुमें रहे हुए अस्तित्त्व-नास्तित्त्व-नित्यत्वानित्यत्व सामान्यत्त्व-विशेषत्त्वादि जो नाना धर्म हैं, उनका निरूपण करनेमें कुशल हो और प्रत्यक्षादि प्रमाणसे विरुद्ध न हो, सो ही **सम्यक् अनेकान्त** कहा जाता है, और यदि वही प्रत्यक्षादि विरुद्ध धर्मोंका प्रतिपादन करता हो तो, **मिथ्या अनेकान्त** रूप है।

इस तरहसे प्रमाण विषयीभूत पदार्थमें रहे हुए धर्ममेंसे एक धर्मके निरुपण करनेमें जो कुशल हो, और धर्मान्तरको प्रतिषेध करनेवाला न हो, सो **सम्यक् एकान्त** है। तथा मिथ्या एकान्त तो, जो एक धर्ममात्रको ही निश्चय करानेवाला हो एवं दूसरे धर्मोंका निराकरण करनेमें प्रवीण हो, वही कहा जाता है।

इनमें सम्यक् एकान्त ही नय कहा जाता है। मिथ्या एकान्त तो नयाभास कहा जाता है। इस तरहसे **सम्यक् अनेकान्त** प्रमाण रूप है। और **मिथ्या अनेकान्त** प्रमाणाभास रूप है। इन दोनोंको लेकर जो सप्तभंगी कही जाती है. वह, यहाँ दिखलाई जाती है। **स्यादनेकान्तः १, स्यादेकान्तः २, स्यादनेकान्त एकान्तश्च ३, स्यादवक्तव्यः ४, स्यादस्ति अवक्तव्यः ५, स्यान्नास्ति अवक्तव्यः६, स्यादस्ति नास्ति चावक्तव्यश्च ७**। अनेक धर्मात्मक वस्तुका प्रतिपादन करनेवाला होनेसे अनेकान्त, प्रमाण रूप है। तथा अपर धर्मोंके निरुपणमें उदासीनता पूर्वक एक धर्मको प्रतिपादन करने वाला होनेसे वही **एकान्त, नय** रूप है। इस लिये इसमें कोई भी दोष नहीं है।

अनेकान्तवादको प्रत्येक दर्शनकारोंने प्रकारान्तरसे माना है। जैसे सांख्यवालोंने, प्रसाद–लाघव–शोष–ताप–वरणादि विरुद्ध स्वभाववाला सत्त्व–रज

स्तमोगुणकी साम्यावस्था रूप प्रकृतिको मानकर क्या अनेकान्तका स्वीकार नहीं किया है ?–क्या अनेकान्तके प्रति प्रतिक्षेप कर सक्ते है ? वीलकुल नहीं। इस तरहसे नैयायिक लोग भी सामान्यविशेषात्मक द्रव्यत्वादि मान कर स्याद्वादका ही अवलम्बन करते है। इस तरहसे बौद्ध लोग भी एक मेचक ज्ञानको अनेकाकार मानते हुए स्याद्वादका ही आश्रय लेते हैं। एवं मीमांसक लोग जो प्रमातृ–प्रमिति और प्रमेयाकार एक ज्ञानको मानते है, वे भी अनेक पदार्थ निरूपित विषयताशाली एक ज्ञानका स्वीकार करते है, इस लिये अनेकान्तका प्रतिक्षेप नहीं कर सकते है। साराश यही है कि समस्त लोगोंने इस स्याद्वादका अवलवन प्रकारान्तरसे किया ही है।

इस प्रकार सप्तभंगी दिखलानेके अनन्तर जिन पदार्थोंमें यह सप्तभंगी रहती है, उन पदार्थोंका विवेचन किया जाता है।

पदार्थका सामान्य लक्षण यह है:–"जो उत्पाद–व्यय–और ध्रौव्यसे युक्त है, वह सत् कहा जाता है।" और उसीको द्रव्य भी कहते हैं। उसमें 'उत्पाद'का लक्षण यह है –'अपने सजातिपनेको नहीं छोडता हुआ, जो परिणामान्तरको प्राप्त होनेवाला है' वह उत्पादका लक्षण है। जैसे, घट बनाते हुए, उसके पूर्वकी कोश कुशूल शिवक–स्थाग–कपालादि अवस्थाके बदलने पर भी मृत्तिका रूप द्रव्य सभीमें वर्तमान है। भावार्थ यह है कि, अपने द्रव्यको नहीं छोडते हुए केवल अवस्थान्तरको जो प्राप्त होता है, वही उत्पाद है।

अब, पूर्व पर्यायका जो विनाशपणा है, वह 'व्यय'का लक्षण है। जैसे घटके फुटनेके बाद पूर्व जो घट रूप पर्याय था, उसका नाश हुआ। उस नाशका नाम ही व्यय है।

एवं "सतोऽन्वय रूप द्रव्यसे जिसका व्यय नहीं होता है, और आगे भी नहीं होगा, तथा पहिले भी जिसका व्यय नहीं हुआ था, सो ही 'ध्रौव्य'का लक्षण है।" जैसे मृत्तिका रूप द्रव्यके अन्यका अवस्थान्तर होने पर भी, कभी व्यय नहीं होता है। उसीका नाम ही ध्रौव्य है। इस तरहस सभीमें समझना।

इसके सिवाय दूसरी तरहसे भी पदार्थका लक्षण किया जाता है। जैसे गुण पर्याय तत्त्व 'द्रव्य'का सामान्य लक्षण है। इसमें जो सहभावी है सो गुण है। और क्रमभावि

**पर्याय** कहा जाता है। एवं ये दोनों एक द्रव्यके साथ ही संबन्ध रखनेवाले है। इस लिए गुण-पर्यायवाला द्रव्य कहा जाता है। द्रव्यके मूल दो भेद हैं:-एक जीवद्रव्य और दूसरा अजीवद्रव्य। इनमें अजीवद्रव्यके पांच भेद हैं:-धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, आकाशास्तिकाय, पुद्गलास्तिकाय, तथा काल।

जीवद्रव्यके भीतर ज्ञान-दर्शन-चारित्र स्वभावता-प्रमेयता-प्रमातृता-अरूपित्वादि सहभावि गुण हैं। और देवत्त्व-मनुपत्त्व-तिर्यक्त्व-नारकत्त्व-पुंस्त्व-स्त्रीत्व-नपुंसकत्वादि क्रमभावी, पर्यायरूप कहे जाते हैं।

धर्मास्तिकाय में चलनसहायत्व-अचेतनत्व-अरूपित्व असंख्येयप्रदेशवत्त्वादि सहभावी हैं वे **गुण** हैं। और अगुरुलघुत्वादि जो क्रमभावी हैं, वे **पर्याय** हैं। अधर्मास्तिकायमें स्थितिसहायत्वादि सहभावी **गुण** है और अगुरुलघुत्वादि क्रमभावी **पर्याय** हैं। इसतरहसे आकाशमें अवकाशदातृत्वादि **गुण** हैं, और अगुरुलघुत्वादि क्रमभावी **पर्याय** हैं, पुद्गलमें रूपित्व-अचेतनत्व-सक्रियत्व तथा पूरण-गलन-स्वभावत्त्वादि सहभावी हैं, वे **गुण** हैं। और शब्द बन्ध स्थौल्य-सूक्ष्मता भेदादि जो क्रमभावि हैं, वे **पर्याय** हैं।

वैसे ही कालमें अरूपित्व-अचेतनत्व-नूतनत्व-पूराणत्व तथा वर्तनादि सहभावी **गुण** हैं। और अतीतत्व-अनागत्व-वर्तमानत्त्वादि क्रमभावी जो हैं, वे **पर्याय** हैं। इस तरहसे प्रत्येक द्रव्य गुणपर्यायसे युक्त है। इतना संक्षेपसे वर्णन करके अब आगे उन सभीके लक्षण कहे जाते हैं।

इनमें 'उपयोगवत्त्व' जो है, सो जीवका सामान्य लक्षण है। और वह ही उपयोग ज्ञान दर्शनान्यतर रूप है।

इसमें ज्ञानोपयोगके आठ भेद हैं। १ मतिज्ञानोपयोग, २ श्रुतज्ञानोपयोग, ३ अवधिज्ञानोपयोग, ४ मनःपर्यायज्ञानोपयोग, ५ केवलज्ञानोपयोग, ६ मत्यज्ञानोपयोग, ७ श्रुताज्ञानोपयोग तथा ८ विभंगज्ञानोपयोग।

दर्शनोपयोग चार प्रकारका हैः-१ चक्षुर्दर्शनोपयोग, २ अचक्षुर्दर्शनोपयोग, ३ अवधिदर्शनोपयोग तथा ४ केवलदर्शनोपयोग। ये ही उपयोगके बारह भेद हैं।

उपयोगका लक्षण यह है:-निमित्तद्वयका सद्भाव होने पर ज्ञाताका यथासंभव चैतन्यानुकारि जो परिणाम विशेष होता, वह उपयोगका लक्षण है। इसमें बाह्यनिमित्त

और अभ्यन्तरनिमित्त,ये दो प्रकारके निमित्त कहे गये हैं। इनमें आभ्यन्तरनिमित्त तो ज्ञानावरणीयादि कर्मका क्षय और क्षयोपशमादिरूप है। तथा बाह्यनिमित्त सहकारि सन्निधानादि रूप है। इन दोनों निमित्तके विद्यमान होने पर आत्माका, यथासंभव चैतन्यानुरूप परिणाम विशेष होता है, वही उपयोग है। आत्मा, उन ज्ञानादि धर्मोंसे सर्वथा भिन्न भी नहीं है। एवं सर्वथा अभिन्न भी नहीं है। किन्तु भिन्नाभिन्न रूप जात्यन्तर स्वरूप है। क्योंकि–केवल भिन्न माननेसे घटपटकी तरह आपसमें धर्म–धर्मिभाव नहीं बन सकता। तथा 'ज्ञानस्वरूपोऽहं' 'दर्शनस्वरूपोऽहं' इत्यादि व्यवहार भी नहीं बन सकता। कारण यह है कि–ऐक्यनिबन्धन जो व्यवहार है, सो भिन्नमें नहीं हो सक्ता है। इस लिये केवल भिन्न नहीं माना जासक्ता है। अब केवल अभिन्न ही मानेंगे तो 'यह मेरा ज्ञान है' तथा 'वह मेरा दर्शन है' इत्यादि जो भेद निबन्धन व्यवहार होता है, वह भी नहीं बनेगा। इस लिये केवल भिन्न नहीं है। वैसे केवल अभिन्न भी नहीं है। किन्तु भिन्नाभिन्न रूप जात्यन्तर है। इस तरहसे विवृत्तिमत्त्वादि धर्म वाला भी आत्मा है।

जैसे, मनुष्य–देवादि पर्यायान्तरका जो अनुसरण है, वही विवृत्ति कही जाती है। और इस प्रकारकी विवृत्तिवालेको विवृत्तिमान् कहते हैं। इससे ही भवान्तरगामिता अर्थात् पुनर्जन्मकी सिद्धि होती है। क्योंकि सिवाय भवान्तर गामिताके नर–अमरादि पर्यायान्तरके अनुसरण रूप विवृत्ति नहीं बन सक्ती।

देखिये, जैसे आज ही उत्पन्न हुए बालकको जो प्रथम ही स्तन–पान करनेका अभिलाष होता है,वह पूर्वके अभिलाष पूर्वक है। क्योंकि उसमें अभिलाषपणा है। इस लिये जैसे दूसरे दिनके प्रथम स्तनपानका अभिलाष प्रथम दिनके अभिलाष पूर्वक है। इस तरहसे प्रथम दिनका प्रथम स्तन–पान करनेका अभिलाष भी, उससे पहिलेके स्तन–पान पूर्वक ही होना चाहीये। भावार्थ यह है कि–जब बालक पैदा होता है, तब ही माताके स्तन–पान करनेकी प्रवृत्ति अपने आपसे करता है। जिस प्रकारसे दुसरे दिनमें अपने आप ही प्रवृत्ति करता है। अगर उसको पूर्व जन्मका अभ्यास नहीं होता, तो वह उत्पन्न होते ही अपने आपसे ऐसी प्रवृत्ति क्यों कर करता? बस, इसीसे, पूर्व जन्मकी सिद्धि होती है। अतः प्रथम अभिलाष रूप प्रवृत्ति जो है, वह भी पूर्वके अभिलाष पूर्वक ही माननी चाहिये। इस तरहसे जन्मान्तरमें भी समझना।

भवान्तरमें किये हुवे कर्मोका भोक्ता तथा कर्त्ता भी जीव ही केवल है । क्योंकि कर्मोंके सिवाय इस प्रकारकी विचित्रता नहीं बन सक्ता है। एक, धनी दूसरा रंक, एक प्रज्ञाशाली दूसरा निष्प्रज्ञ, एक सेवक दूसरा सेव्य, एक राजा दूसरा भृत्य इत्यादि प्रपचोंसे पूर्वोक्त कर्मोंकी ही सिद्धि होती है । अतएव जीवके साथ कर्मोका सबन्ध माननेके सिवाय चल सकता नहीं है ।

यहॉ पर कोई यह आशका करे कि, 'जीवके साथ आपके माने हुए कर्मोका संबन्ध आदिमान् है किंवा अनादि है ? । अगर आदिमान् कहेंगे, तो इसमें भी प्रश्न होगा, कि प्रथम जीव और पीछे कर्म है ? अथवा प्रथम कर्म और पीछे जीव है ? किंवा दोनों साथ ही उत्पन्न हुए है ? । इनमेंसे कौनसे पक्षको आप मानते है ? ।'

इसका उत्तर यह है कि–हम लोगोंको इसमेंसे एक भी पक्ष स्वीकरणीय नहीं है । क्योंकि, सभी पक्ष, दोषसे भरे हुए हैं । देखिये, प्रथम पक्षमें यह दोष उपस्थित होता है कि जबतक उत्पन्न नहीं हुए हैं, तबतक, तो जीव निष्कर्म है । और उत्पन्न होनेपर कर्मका सबन्ध घट सक्ता है । यदि, कदापि कर्मोंके पैदा होनेके बाद निष्कर्म जीवको कर्मका सबन्ध मानेंगे, तो मोक्षके जीवमें भी आपको कर्मोंका सबन्ध मानना ही पडेगा । क्योंकि निष्कर्मपना तो आपके लिये दोनोंमेंही समान है । अथवा जब कर्म नहीं उत्पन्न हुए हैं, तब तो मोक्षके तथा ससारके जीव दोनों ही समान हैं । क्योंकि दोनों अकर्मक हैं । इसलिये पीछेसे सबन्ध पैदा होना माना जाय, तो दोनोंमें मानना चाहिये । और ऐसा माननेमें तो मोक्षके जीव तथा संसारी जीव ऐसे दो भेद ही नहीं होसकते । अथवा यों कहिये कि–मोक्षके जीवोंको कर्मोका सबन्ध होनेसे ससारी कहे जायेंगे, और ससारी जीवोंको कर्मका सबन्ध नहीं होनेसे मोक्षके जीव कहे जायेंगे । इस लिये यह प्रथम पक्ष बिलकुल अनादरणीय है ।

अब 'प्रथम कर्म और पीछे जीव है,' ऐसा दूसरा पक्ष मानोगे, तो भी दूषण ग्रस्त है । क्योंकि इसमें भी बहुत दोष हैं । देखिये, कर्म शब्दका यही अर्थ है कि 'क्रियते इति कर्म' याने जो किया जाय सो ही कर्म कहलाता है । इससे मालुम होता है कि–इसके पहिले करने वाला अवश्य होता है। क्योंकि, करनेवालेके न होनेसे ' कर्म ' यह बोलना ही अयुक्त है । इस लिये दूसरा पक्ष भी अनादरणीय है । अब तीसरा जो

युगपत् पक्ष है, सो भी ठीक नहीं है। क्योंकि साथ उत्पन्न होने वाले पदार्थमें कर्म-कर्तृभाव नहीं घट सक्ता है। जैसे साथ उत्पन्न होने वाले गौके शृगमें नहीं वोल सक्ते हैं कि यह शृग कर्ता है। और वह 'कर्म' है। ऐसा व्यवहार नहीं होता है। इस लिये युगपत् पक्ष भी निरादरणीय है। इस तरहसे जीवके साथ कर्मोंका आदिमान् सबन्ध तो कोई भी नहीं मान सक्ता है। अब रहा अनादिपक्ष। उसमें तो मोक्षका ही अभाव है। क्योंकि, जिसके साथ नित्य सबन्ध होता है, उसका छुटना ही असभव है। जैसे जीवके साथ आकाशका।

इस प्रकारसे सबन्ध नित्य होनेसे जब छूटेगा नहीं, तब मोक्ष कैसे बनेगा?। इसको आप ही विचारिये।

वास्तवमें बात यह है कि–जीवके साथ कर्मोंका अनादि सबन्ध है। क्योंकि देखिये, शरीर कर्मका सतान अनादि है। इन दोनोंका आपसमें कार्यकारणभाव है। जैसे बीजाकुर। पहिलेका बीज आगे होनेवाले अंकुरका कारण है। और पूर्वके अकुरका कार्य है। इस तरहसे अकुर भी पूर्वके बीजका कार्य और पश्चात् होनेवाले बीजका कारण है। इसी प्रकारसे शरीर भी आगे होने वाले कर्मका कारण है, और पूर्वके कर्मका कार्य है। ऐसे ही कर्म भी आगे होने वाले शरीरका कारण है, और पूर्वके शरीरका कार्य है। इसी प्रकारसे शरीरसे कर्म और कर्मसे शरीर, इसी तरह शरीर–कर्मोंका संतान अनादि कालका है। अब, जब कर्म सतान अनादि सिद्ध हो गया, तब उसका करनेवाला भी होना चाहिये। इसका उत्तर यह है कि, कर्मोंका करनेवाला जीव है। क्योंकि, शरीर रूपी करणसे युक्त है। जैसे कुलाल, दडादि रूप करणसे युक्त होनेसे घटादि कार्योंका कर्ता है, वैसे ही शरीर रूप करणसे युक्त होनेके बाद आत्मा कर्म रूपी कार्यको कर्ता है।

बस इसी प्रकारसे शरीरको भी करने वाला जीव ही है। जैसे, दडादिरूप करणसे युक्त होनेके बाद कुलाल घटको करता है। इस तरहसे जीव भी कर्म रूप करणसे युक्त होनेके बाद शरीर रूप कार्यको करता है। यदि यहाँ कोई शका करे कि, अतीन्द्रिय कर्मोंमें करणत्त्व कैसे घटेगा, इसका उत्तर यह है कि, कार्यके द्वारा कर्मके अन्दर भी करणत्त्व है। कोई भी कार्य, कर्ता और करणके सिवाय नहीं बन

सक्ता। जैसे घट रूप कार्यका कर्ता कुलाल है। और करण दंडादि है। इसी तरहसे शरीर रूप कार्यका कर्ता जब जीव है तब, उसका करण भी होना ही चाहिये। और जो, शरीर रूप कार्यका करण है, उसीका नाम कर्म है। एवं जितनी दानादि क्रियाएं ? हैं, वे सभी फलवाली हैं। क्योंकि वे जीवकी की हुई होती हैं। कृष्यादि क्रिया मनुष्य करता है। इस प्रकारसे जो दानादि क्रियाका फल है, उसीका नाम ही कर्म समझना।

दूसरा प्रश्न यह है कि:—'जिसके साथ संबन्ध अनादि होता है, उसका नाश नहीं होता है।' इसके उत्तरमें भी यही कहा जाता है कि, जो अनादि है, उसका नाश नहीं है, ऐसा नियम नहीं है। क्योंकि, बहुत चीजोंके आपसमें अनादि संबन्ध होने पर भी उसका नाश देखनेमें आता है। जैसे, बीजके साथ अंकुरका। क्योंकि, बीजके जल जानेसे अथवा सड जानेसे अंकुर भी नहीं होता है। ऐसे ही अंकुरके भी जलनेसे अथवा सडनेसे बीज नहीं होता। इस लिये समझना चाहिये कि, अनादि संबन्धका नाश नहीं ही होता है, ऐसा नहीं है। ऐसे ही सुवर्णके साथ मृत्तिकाका और कुक्कुटके साथ अंडेका संबन्ध। इत्यादि बहुतसी चीजोंमें अनादि संबन्ध होने पर भी नाश देखनेमें आता है। बस, वैसे ही जीवके साथ कर्मका संबन्ध अनादि होने पर भी तपःसंयमादिसे नाश होता है। और भी देखिये। जैसे तालावमें जलके, आनेका दरवाजा रोकनेसे नवीन जल आनेका तो संभव ही नहीं है, और भीतरका जल, खरच करनेसे अथवा सूर्यके तापसे खाली होता है। ऐसे ही संयमादि पालनेसे नूतन कर्मोंके बन्ध होनेका संभव ही नही है। और तपस्यादि करनेसे पूराणे कर्म छूट जाते हैं। अब बतलाइये, मोक्ष होनेमें क्या शक है ? । इस लिये अनेकान्तवादमें, मोक्षका अभाव नहीं है। और आप लोग भी, जैसे प्रागभावको अनादि होने पर भी पदार्थके पैदा होनेके बाद उसका नाश मानते हो, तो फिर यह न्याय नही है कि, स्वदोपको न देखकर परको दूषित करना। इस लिये अनेकान्तमतही श्रेष्ठ है।

अब यहाँ पर जीवोंके विषयमें कुछ विवेचन करना आवश्यक समझा जाता है। सामान्य रीतिसे जीवोंके दो भेद हैं:—मोक्षावस्थाके और २ संसारावस्थाके।

इसमें, संसारावस्थाके जीवोंके दो भेद हैं —१ त्रस २ स्थावर। इनमें त्रसके चार भेद हैं। दोइन्द्रियवाले, २ तीन इन्द्रियवाले, ३ चार इन्द्रियवाले और ४ पांच इन्द्रियवाले, इनमें स्पर्शन तथा रसना रूप दो इन्द्रियवाले जलोका—शंख प्रमुखादि जीव हैं इनमें एक नासिकाके मीलानेसे तीन इन्द्रियवाले कीडी—मकोडे तथा मत्कुण वगैर जीव हैं। इनमें चक्षुरिन्द्रियके मिलानेसे चार इन्द्रियवाले मक्खी—भ्रमर—बीच्छु वगैर जीव हैं। तथा कानके मिलानेसे पंचेन्द्रियवाले देवता—मनुष्य—तिर्यंच ए नारकीके जीव हैं। ये तो त्रसके भेद हुए। इस तरहसे स्थावरके भी पा भेद है.—१ पृथिवीकायिक, २ अप्कायिक, ३ तैजस्कायिक, ४ वायुकायिक तथ ५ वनस्पतिकायिक।

यहां पर बहुतसे लोग इन स्थावरमें जीव नहीं मानते हैं, इसलिये उनमें जीवकी सिद्धिका उपाय दिखलाना आवश्यक समझा जाता है।

"लवणविद्रुम और पाषाणादि जो पृथिवी है, वह अपनी उत्पत्तिके स्थानमें रही हुई सचेतन है। क्योंकि इसके छेदन—भेदन करने पर भी फिर उसी स्थानमें समान जाति वाले अंकुरको पैदा करती है। मसा अर्थात् अर्श मांसके अंकुरकी तरह वह अंकुरवाली होती है। इस तरहसे पृथिवीकायिक मालमें जीवकी सिद्धि समझना।

अब अप्कायिकको देख लीजिये। जो जल है, वह सचेतन है। क्योंकि शस्त्रसे अनुपहत होने पर भी उसमें द्रवत्वपना है। जैसे अंडेके बीचमें रहा द्रवा कलल रूप जल जीवमय है, वैसेही समग्र जो जल है, वह भी जीवरूप ही है। जब इस प्रकारसे जलमें जीवकी सिद्धि हुई, तब हिमादि जीवमय है, यह बात अनायास सिद्ध होती है। इसके सिवाय खोदी हुई भूमिमेंसे स्वाभाविक निकला हुआ जल भी मंडुककी तरह जीवमय ही है। एवं अभ्रादिके विकार होने पर स्वयमेव मीलकर आकाशमें गिरा हुआ जल भी मत्स्यकी तरह जीवमय ही है।

अब तैजस्कायिकको देखिये। अंगारादिका जो प्रकाश रूप परिणाम है, वह आत्माके संयोगसे पैदा हुआ है। जैसे खद्योतके शरीरका प्रकाश अथवा जैसे ज्वरकी उष्णता जीवके प्रयोगके सिवाय नहीं बन सकती है, ऐसे ही अग्निकी उष्णता भी जीवके प्रयोगसे ही होती है।

अब वायुकायिक। वायु भी सचेतन है। क्योंकि, उसका दुसरेकी प्रेरणासे तीर्यग्-ऐसी अनियमित दिग्में गतिमत्त्वपणा है। जैसे गवाक्षादि। और जो अनियमित तीर्यग् गमनमें प्रेरणा करनेवाला है, वही वायुकायिक जीव कहलाता है।

वनस्पतिकायिक जीवको सिद्धि इस तरह है:–जो वनस्पति है,वह सभी सचेतन है। क्यों कि, उसमें जन्म–जरा–जीवन–मरण–तथा क्षत होना तथा प्रतिनियत वृद्धि होना एवं आहार–रोग--चिकित्सा वगैरहका सद्भाव देखनेमें आता है। जैसे स्त्री–पुरुषोंमें जन्म–जरा–मरण–क्षत होना, प्रतिनियत अवयवोंकी वृद्धि होना तथा आहार-रोग-चिकित्सा वगैरह देखनेमें आनेसे जीव माना जाता है, वैसे वनस्पतिमें भी देखनेमें आता है, इस लिये वह भी सचेतन ही है

दूसरी तरहसे भी देखिये। बकुल-अशोक-चंपकादि अनेकों वनस्पतियोंके शरीर,मनुष्यके शरीरके समान धर्मवाले मालम होते हैं। इससे भी उनमें जीव प्रयत्नका अस्तित्व मालम होता है। जैसे पुरुष शरीर, बाल-कुमार-युव-वृद्धत्वादि परिणामवत्त्व होनेमें सचेतन है, वनस्पतिका शरीर भी वैसा होनेसे सचेतन समझना चाहिये। तथा जैसे मनुष्यका शरीर निरन्तर बाल्य युवादि अवस्था विशेषसे प्रतिनियत वृद्धिको पाता है, वैसे वनस्पतिका शरीर भी किसलय–शाखा तथा प्रशाखादि विशेषमें प्रति नियत वृद्धिको पाता है। तथा, जैसे मनुष्यका शरीर ज्ञानसे अनुगत है वैसे वनस्पतिका शरीर भी है। जैसे वट–पिप्पल–निंबादि वृक्षको प्रावृट् ऋतुके मेघका शब्द तथा शीतल वायुके स्पर्शसे अकुरका उद्भव होता है। तथा कामिनीके नूपुर सहित सुकुमाल पाँकें ताडनेसे अशोक वृक्षके पल्लव तथा कुसुमका उद्भेद होता है। एवं युवती स्त्रीके आलिंगनसे पनसको भी पल्लव–कुसुमका उद्गम होता है। सुगन्धि मदीराके कुगले करनेमे बकुलके वृक्षको कुसुम वगैरहका उद्भव होता है। सुगन्धिवाले निर्मल जलके सिंचनसे चंपेके वृक्षको कुसुमादिका प्रादुर्भाव होता है। पंचमस्वरके उद्गारसे शिरीषको भी होता है। इस तरह मनुष्यकी तरह ज्ञान भी उसमें देखनेमें आता है। तो फिर वनस्पतियाँ सचेतन ही हैं, ऐसा माननेमें किसी प्रकारसे सत्य विरुद्ध नहीं दीखता। इस प्रकारसे स्थावर भी जीवका भेद है ऐसे मानना चाहिये।

अब अजीव द्रव्यके विवेचनको देखिये। इस अजीव द्रव्यके पांच भेद पहिलेहीं दिखलाये हैं। अब, उनको कुछ स्वरूप वर्णन करें। जो गति और स्थिति परिणामसे

परणित होते हुवे, जीव और पुद्गलकी गति तथा स्थितिमें सहाय देनेवाले हैं, उनका नाम धर्मास्तिकाय तथा अधर्मास्तिकाय है। अर्थात् जीव-पुद्गलको गतिमें सहाय करने वाला धर्मास्तिकाय है। ओर जीव पुद्गलकी स्थितिमें सहाय करने वाला अधर्मास्तिकाय। जैसे मत्स्यादिको गतिमें सहाय करने वाला जल है, और छायार्थिको स्थितिमें सहाय देनेवाली छाया है। इसी तरह धर्मास्तिकायादि भी हैं।

इन दोनों पदार्थोंके विषयमें बहुत लोग यह आशंका करते हैं कि-"आकाश सर्वगत याने व्यापक है, तो फिर उसीको ही गति-स्थितिमें सहाय देनेवाला क्यों न माना जाय? अलग दो पदार्थ माननेकी आवश्यकता ही क्या है?।"

इसका उत्तर यह है कि-नगरमें रहे हुए घरका अधिकरण जैसे नगर है। वैसे धर्मास्तिकायादि पांचो द्रव्यकी, आकाशमें अधिकरणता होनेसे, कार्य नहीं चल सकता है। क्यों कि दूसरेका धर्म, दूसरेमें नहीं माना जा सकता है। और यदि ऐसा ही माना जाय, तब तो फिर, तेजका गुण पृथिवीमें भी मान लेना चाहिये। इस लिये यह शंका ठीक नहीं है।

दूसरी भी बात है। यदि धर्मास्तिकाय-अधर्मास्तिकाय न माना जाय, और आकाश हीसे निर्वाह किया जाय, तो, जैसे मत्स्यकी गति जलरूप सहायक द्रव्यके होनेसे होती है, वैसे मत्स्यकी गति, जलकी अविद्यमानतामें आकाशरूप द्रव्यकी सहायतासे पृथिवी पर भी होनी चाहिये। और होती तो नहीं है, इससे सिद्ध है कि-मत्स्यकी गतिमें सहायक आकाश नहीं, किन्तु जल है। उस तरह जीव पुद्गलकी गति स्थितिमें सहायक आकाश नहीं किन्तु धर्मास्तिकाय-अधर्मास्तिकाय है।

अब यदि कोई यह कहे कि "जैसे मत्स्यादिकी, जलरूप बाह्यकारण होनेसे गति होती है, वैसे सभी गति-स्थितिमान् पदार्थोंकी गति-स्थितिमें बाह्य कारण मानना चाहिये। अर्थात् उन पदार्थोंकी गति-स्थिति धर्मास्तिकाय-अधर्मास्तिकायाधीन नहीं है।"

इसका उत्तर यह है कि-पृथिव्यादि रूप अधिकरणके विद्यमान होने पर भी, जैसे, सभी पदार्थोंका साधारण अधिकरण आकाश मानते हैं, वैसे ही मत्स्यादिकों, जलादिरूप बाह्य कारणके विद्यमान होने पर भी सभी जीवादि पदार्थोंकी गति-स्थितिमें साधारण कारणरूप धर्मास्तिकाय-अधर्मास्तिकायको ही मानना चाहिये।

अच्छा, अब यदि यह कहा जाय कि–" तुल्य बलवाले कुत्ते, लाई हुई रोटीको खींचकर, जितने क्षेत्रमें एक ले जाता है, उतने ही क्षेत्रमें दूसरा भी ले जाता है। इसमें गति–विधानके विषयमें किसीका उत्कर्ष तथा अपकर्ष नहीं हो सकता है। वैसे ही धर्माधर्मके जगत्व्यापित्व होनेसे, जिस समय, जीव–पुद्गल धर्मास्तिकायकी सहायतासे गमन करते हैं, उस समय ही अधर्मास्तिकायकी सहायतासे स्थिति होनी चाहिये। और जब अधर्मास्तिकायकी सहायतासे स्थिति होती हो, उस समय ही धर्मास्तिकायकी सहायतासे गति होनी चाहिये। अर्थात् न गतिका ठिकाना रहा, न स्थितिका।"

इसका उत्तर यह है कि–जैसे, गति परिणाममें समर्थ ऐसे खंजपुरुषको लट्ठी [ यष्टि ] सहाय करनेवाली होती है, किन्तु गतिको करानेवाली नहीं होती। यदि लट्ठीमें गति करानेकी शक्ति होती तो, सोते हुए अथवा मूर्च्छित मनुष्यको भी, लट्ठीके संबन्धसे चलते हुए हम देख लेते। उसी तरह देखनेमें समर्थ नेत्रोंको प्रदीप सहाय देनेवाला है, परन्तु दर्शनको करानेवाला नहीं। यदि प्रदीपमें दर्शन करानेकी शक्ति होती, तो अन्धमनुष्यके पास दीपकके रखनेसे, वह भी सब चीजोंको देख लेता। बस, उसी तरह गत्यादि परिणामसे परिणत हुए जीव–पुद्गलको, धर्मास्तिकायादि गत्यादिमें उपग्राहक हैं। नहीं कि गत्यादिके कर्ता हैं। और ऊपर जो कुत्तेका दृष्टान्त दिया है, वहाँ तो खास गत्यादिका करनेवाला ही होनेसे दोष आता है। और यहाँ तो केवल उपग्राहक ही है। इसलिये कोई भी दोषका सभव नहीं है। तथा जैसे उत्कृष्ट गति–स्थिति रूप क्रिया परिणामके सामर्थ्यसे पक्षिको जलादि तुल्य बाह्य उपग्राहकके न होने पर भी धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय रूप द्रव्यकी सहायतासे गति–स्थिति होती है, वैसे ही सभी द्रव्यको धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकायकी सहायतासे गति–स्थिति होती है। इसमें किसी प्रकारकी शकाका अवसर नही है।

अब यदि यहाँ कोई यह कहेंगे कि, " उपयोग स्वभाववाला जो जीव है, वह तो स्वसंवेदन करके संवेद्य होनेसे उसको मानना ठीक है, परन्तु देखनेमे कभी नही आते हुए और अचेतन ऐसे धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकायको क्यों मानना चाहिये?"

इसके उत्तरमें भी यही कहा जाता है कि, ऐसा नियम नहीं है कि, जो देखनेमें न आवे उसको न मानना। ऐसा मानेंगे तो फिर आपके पूर्वजोंको भी नहीं

मानने चाहिये। तथा ईश्वर को भी नहीं मानना चाहिये, क्योंकि वे भी तो कभी देखनेमें नहीं आते।

सज्जनो! संसारमें अनुपलब्धि दो प्रकारकी है। एक वन्ध्या पुत्रकी तरह असत् पदार्थकी। और दूसरी सत् पदार्थकी। इनमें, सत् पदार्थकी अनुपलब्धिके बहुत भेद हैं। जैसेः—बहुत दूर देशमें गया हुआ मनुष्य देखनेमें नहीं आता है, परन्तु उसका अभाव नहीं माना जाता। यह भी एक अनुपलब्धि ही है। इस तरह बहुत काल पर हो जानेसे भी अनुपलब्धि कही जाती है। जैसे राम—रावणादि। एवं बहुतोंकी तो स्वभावसे ही अनुपलब्धि है। जैसे भूत—पिशाचादि। इतना ही क्यों? बहुतसी ऐसी वस्तुएं हैं, जो पास होने पर भी देखनेमें नहीं आतीं। जैसे आंखकी कीकी। इसके सिवाय देखिये, इन्द्रियके नाश होने पर भी देखनेमें नहीं आता है। जैसे अन्धेको रूपादि। सूक्ष्मपना होनेसे भी बहुत वस्तुएं देखनेमें नहीं आतीं। जैसे परमाणु आदि। इस तरहसे अनेक पदार्थकी अनुपलब्धियाँ देखनेमें आती हैं। तो फिर क्या उन चीजोंकी अनुपलब्धि होनेसे उनको नहीं मानना? । मानना ही चाहिये। अनुपलब्धि होनेसे क्या? अच्छा, इसके उपरान्त अनुमान प्रमाणको भी देखिये।

गत्यादि रूपसे परिणत हुए जीव—पुद्गलकी जो गति-स्थिति है, वह स्वयमेव अपने परिणामके आविर्भाव होनेपर पारिणामिक, निर्वर्तक एवं निमित्तकारणसे भिन्न जो उदासीन कारण कोई एक है, उसकी अपेक्षा करनेवाली है। क्योंकि, अस्वाभाविक पर्यायपना होने पर भी कदाचित् सद्भाव होता है।

मत्स्यके दृष्टान्तमें, उदासीन कारण जो जल है, उसकी अपेक्षासे स्व स्वरूपको लाभ करनेवाली मत्स्यकी गति होती है, इस तरहसे यहाँ भी जो तीनों कारणोंसे अतिरीक्त उदासीन कारण है, उसीका नाम ही धर्मास्तिकाय तथा अधर्मास्तिकाय अथवा स्वयमेव गति—स्थिति परिणत द्रव्यको सहाय देनेवाला धर्माधर्म द्रव्य है। क्योंकि, यहाँ अपेक्षा कारण हैं।

सज्जनो! यद्यपि यहाँ बहुत वक्तव्य है, परन्तु निबंधके बढ़ जानेके भयसे संक्षेपसे कहा गया है।

अब आकाशकी सिद्धिकी तरफ ख्याल किया जाता है। संसारमें देखनेमें आता है कि–जितनी मूर्तिमान् चीजें हैं, वे सब किसी न किसी आधारपर रही हुई हैं। जब ऐसाही है तब पृथ्व्यादि पदार्थका आधार कोई न कोई होनाही चाहिये, यह स्वाभाविक बात हैं। जैसे जलका आधार घटादि है, वैसे उसका जो आधार है, उसका नाम ही आकाश है। इसके सिवाय अवकाश दातृरूप लक्षणसे भी आकाशकी सिद्धि होती है। यहाँ पर कई लोक कहते हैं कि, "शब्द गुण होनेसे आकाशकी सिद्धि है।" लेकीन यह कहना ठीक नहीं है। क्योंकि, शब्द तो पुद्गलका परिणाम रूप है। अर्थात् शब्दमें मूर्तिमत्त्वपणा है। और इसकी जो मूर्तता है, सो तो हृदय, कंठ, शिर, जिह्वामूल तथा दन्तादि रूप द्रव्यान्तरके विकार होनेसे स्पष्ट मालुम पडती है। इसलिये शब्द आकाशका गुण नहीं है; किन्तु पुद्गल परिणाम विशेष है।

अब कालके विषयको देखिये। **वर्तना परिणाम क्रिया परत्व** तथा **अपरत्व** ये सब कालके लिंग हैं। इनमें वर्तनेवाला जो पदार्थ है, उसकी प्रयोजिका और कालको आश्रय करनेवाली जो वृत्ति है उसका नाम ही **वर्तना** है। अर्थात् प्रथम समय है आश्रय जिसका ऐसी स्थितिका नाम वर्तना है। द्रव्यार्थिक नयकी अविवक्षा होनेसे जीवाजीव जो द्रव्य हैं, उसके स्वाजात्यको त्याग नहीं करता हुआ, पर्यायार्थिक नयकी विवक्षासे प्राधान्यको धारण करता हुआ, तथा पूर्व पर्यायकी निवृत्ति पूर्वक कोई एक पर्यायसे आविर्भावको धारण करता हुआ प्रयोग विस्सा लक्षण जो विकार है, उसका नाम ही **परिणाम** है। अर्थात् अपनी जातिको नहीं छोडता ऐसा जो पूर्व पर्यायकी निवृत्ति पूर्वक नूतन पर्यायको धारण करना है उसका नाम ही परिणाम है। जैसे वृक्षको, अंकुरादि अवस्थाकी निवृत्ति पूर्वक शाखा तथा प्रशाखादि अवस्थाको प्राप्त करना है, उसका नाम परिणाम है। इस तरहसे पुरुषके, बाल–कुमार–युवावस्था रूप परिणाम; एवं घटको, स्थास-कोश-कुशूल-कपाल-घटादि रूप परिणाम है। ऐसे समस्त चीजोंमें भी समझना चाहिये। इस परिणामके दो भेद हैं। एक **अनादि** दूसरा **सादि**। इनमें अनादि परिणाम विमानोंमें तथा मेर्वादिमें है। और सादि परिणाम अभ्रविकारमें तथा इन्द्रधनुरादिमें है। तथा इस तरहसे घटादिमें भी समझना। अब बाह्य तथा अभ्यन्तर रूप निमित्तके वशसे द्रव्यमें पैदा होने वाली परिस्पन्द स्वरूप। जो है, उसीका नाम है **क्रिया**। क्रिया के दो भेद हैं। **प्रयोगनिमित्ता**, जो कि शकटादिमें

है। और विस्रसा निमित्ता, जो कि मेघादिमें है। इनमें काय, वचन तथा मनके व्यापारको 'प्रयोग कहते हैं। तथा स्वभावको विस्रसा कहते है । इस क्रियाका जो अनुमाहक हैं । उसीका नामही काल है । तथा यह उससे बडा है, यह उससे छोटा है, इस व्यवहारमें जो हेतु हैं, उसीका नाम ही काल है । और कालके माननेसेही 'घट नष्ट हुआ' ' सूर्यको देखता हूँ ' 'वृष्टि होगी' इत्यादि व्यवहार होता है । अन्यथा इस व्यवहारका दूसरा कोई निमित्त नहीं है । वर्तनाद्युपकारसे अनुमेय जो काल द्रव्य है, वह मनुष्य क्षेत्रमें है। अर्थात् मनुष्य क्षेत्रसे वहार काल द्रव्य नहीं है। क्योंकि, सद्भाव तो स्वयमेव ही उत्पन्न होता है। नष्ट होता है। अवतिष्ठमान है । तथा भावमें जो अस्तित्व है, वह 'स्व' सेही है । किन्तु कालकी अपेक्षा करनेवाला नहीं है । और परत्वापरत्वपना भी चिरस्थितिकी अपेक्षा करनेवाला है । एवं स्थिति, अस्तित्वकी अपेक्षा करनेवाली है। तथा अस्तित्व स्वतः ही सिद्ध है । इस लिये मनुष्य क्षेत्रके भीतर ही काल है, वहार नहीं, ऐसा माननेमें किसी प्रकारकी हानि नहीं दिख पडती है ।

अब पुद्गलके स्वरूपको देख लीजिये ।

जो पूरण–गलन स्वभाववाला है, उसका नाम पुद्गल है । अथवा यों कहिये कि, रूप–रस–गन्ध तथा स्पर्शवान् जो है, सो ही पुद्गल है । इनमें बहुतसे प्रत्यक्ष गम्य हैं, जैसे घट–पटादि । बहुतसे अनुमानादि गम्य हैं, जैसे अणुकादि–स्कन्धके द्वारा परमाणुआदि । एवं बहुतसे आगमगम्य भी है । जैसे कार्मणादि वर्गणाएं ।

अब उनमें दर्शनान्तरसे विशेषता दिखलाई जाती है । जैसे वैशेषिकादि लोगोंने पार्थिव परमाणुमें रूप-रस-गन्ध तथा स्पर्श ये चार गुण, जलके परमाणुमें रूप रस तथा स्पर्श ये तीन गुण, तेजके परमाणुमें रूप तथा स्पर्श ये दो गुण; एवं वायुके परमाणुमें केवल स्पर्श गुण ही माना है । जैन दर्शनमें ऐसा नहीं माना है । जैन मतमें, जल, तेज तथा वायु ये तीनोंमें उपर्युक्त चारों गुणोंकी विद्यमानता मानी हुई है । क्योंकि, जो जो स्पर्शवाला है, वह इन चारों गुण करके युक्त है। जैसे पृथिवी। उसी तरह जल, तेज, तथा वायु भी स्पर्शवाला होनेसे रूपादि चारों गुण युक्त है, ऐसा माननेमें किसी प्रकारका विरोध दिखता नहीं है । इसके सिवाय मन भी स्पर्शवाला है। क्योंकि, इसमें असर्वगत द्रव्यत्वपना है । पार्थिव परमाणु की तरह । अब उन चारों गुणोंके अवान्तर भेद भी दिखलाये जाते हैं ।

मृदु-कठीन-गुरु-लघु-शीत-उष्ण-स्निग्ध तथा रुक्ष ये आठ भेद स्पर्शके है। इनमेंसे, परमाणुमें स्निग्ध–रुक्ष–शीत तथा उष्ण ये चार ही स्पर्शका संभव है। तथा स्कन्धोंमें तो आठों ही रहते हैं।

रसके पांच भेद हैं:–तिक्त–कटु–कषाय–आम्ल और मधु। गन्धके दो भेद हैं:– सुरभी और दुरभी। एवं वर्णके पांच भेद हैं:–काला–नीला–लाल–पीला तथा सफेद। इसमें मूल भेद चार और अवान्तर वीश हैं। तथा पुद्गल शब्द-बन्ध-सूक्ष्मपना-स्थूलपना–तथा संस्थान–भेद–तमः–छाया–आतप तथा उद्योतवाला भी है। देखियेः–शब्द पुद्गलके परिणाम रूप है। क्योंकि, उसमें मूर्तत्वपना है। जैसे पिप्पल्यादि द्रव्य। तथा नक्कारादिके बजानेसे उसके नीचे प्रकंप भी मालुम होता है। तथा बहुत जोरसे जब शंखादिको बजानेमें आता है, तब सूननेका सामर्थ्य भी नहीं रहता, और बधिर जैसे मालुम होता है। विशेष क्या कहना? आज कल तो फोनोग्राफने प्रत्यक्ष ही शब्दमें द्रव्यता–पुद्गलता सिद्ध कर दी है। अब वायुसे प्रेर्यमाण होनेसे आकाशका गुण भी नहीं है। जैसे तृणादि। प्रदीपकी तरह सभी दिशाओंमें, उसका ग्रहण भी होता है, सूर्यके तेजसे जैसे तारागणका अभिभव होता है, वैसे ही बडे शब्दसे छोटे २ शब्दका अभिभव देखनेमें आता है, इस कारणसे भी पुद्गलपरिणाम रूप ही शब्दको मानना चाहीये।

अब बन्धके ऊपर कुछ कहा जाता है। आपसमें एक रूपसे मील जानेको ही बन्ध कहते हैं। इसके तीन भेद हैं:–उसमें जो प्रयोग निमित्तक है, सो प्रायोगिक कहलाता है। जो वीस्रसानिमित्तक है, सो वैस्रसिक कहलाता है। तथा तीसरा मीश्र है। इसमें प्रयोगि बन्धका विषय, औदारिकादि शरीर तथा जतु काष्ठादि है। वैस्रसिकबन्धका विषय, मेर्वादि तथा विद्युतादि है। तथा मिश्रबन्धका विषय, स्तंभ कुंभादि हैं। ये तीनों बन्ध स्निग्ध तथा रुक्ष गुणवाले पुद्गलोंसे होते हैं। सूक्ष्मपना दो चालका है। एक अन्तिम तथा दूसरा आपेक्षिक। इनमें अन्तिम सूक्ष्मपना परमाणुमें है। तथा आपेक्षिक सूक्ष्मपना तो सभी चीजोंमें है। जैसे आम्रकी अपेक्षासे नींबु सूक्ष्म है। इस तरह स्थूलपनेको भी जान लेना चाहिये। इनमें अन्तिम स्थूल तो अचित्त महास्कंध

है । आपेक्षिक स्थूलपना नींबुकी अपेक्षासे आम्रमें है । इस तरहसे सब जगह समझ लेना ।

इसके बाद, सस्थानको देखिये । सस्थानके पाच भेद हैं । १ वृत्त, २ चतुरस्र, ३ त्र्यस्र, ४ आयत, तथा ५ परिमंडलाकार । अब, आगे पाच प्रकारके भेद दिखलाये जाते हैं:—१ उत्कर, २ चौर्णिक, ३ खड, ४ प्रतर तथा ५ अनुचटन। इनमें करवतसे काटनेके बाद, जो काष्ठकी भुकनी नीकलती है, उसको उत्कर कहते हैं। धान्यके पीसनेपर जो आटा नीकलता है, उसको चौर्णिक कहते है । घडेके टुकडोंको खंड कहते है। अबरकके भीतरसे एकके पीछे एक ऐसे जो क्रमसे पडदा नीकलताहै, उसको प्रतर बोलते हैं। तथा तपाये हुऐ लोहके गोलेके कूटने पर उसमें जो अग्निके कण निकलते हैं, इसको अनुचटन कहते हैं ।

अब तमको देखिये। दृष्टिके प्रतिघातमें जो कारण है, उसका नाम ही तम है। यह तम भी पुद्गलके परिणामरूप ही है। क्योंकि, इसमें दृष्टिका प्रतिघातपना है । जैसे पटमें है । इसके सिवाय प्रकाशके आवरणमें जो निमित्त है, उसीको ही छाया बोलते हैं। यह छाया भी पुद्गलके परिणाम रूप है । क्योंकि, इसमें ठडापणा मालूम होता है । जैसे जलमें मालूम होता है । इस छायाके दो भेद हैं.— १ तद्वर्णविकाररूपा २ प्रतिबिंबमात्ररूपा । इनमें स्वच्छ दर्पणके भीतर जो मुखकी छाया पडती है, सो तद्वर्णरूप परिणामसे परिणत होनेसे तद्वर्ण विकार रूपा है । तथा जिसमे साफ आकृति मालूम नहीं होती है—केवल प्रतिबिंब मात्र ही मालूम होता है, उसको प्रतिबिंबमात्ररूपा बोलते है ।

अब उष्णप्रकाश स्वरूप जो है, उसको आतप कहते हैं। इसका विषय सूर्यबिंबमें है । और उद्योतका विषय चन्द्र–मणि तथा खद्योतादि में है । इनमें विशेष सिर्फ इतनाही है कि, स्पर्श, रस, गन्ध, तथा वर्ण जो है, वे तो परमाणु तथा स्कंध इन दोनोंका पर्याय है । और शब्दादि जो है, सो तो केवल स्कंधका ही पर्याय है ।

प्रिय सज्जनो ! आप लोगोंका समय बहुत लिया । तिसपर भी मैं तो यही कहूँगा कि–पदार्थकी व्यवस्था मैंने कुछ भी नहीं दिखलाइ है । जहाँ जैनसाहित्यरूप महासागरमें, पदार्थ व्यवस्थाके हजारो ग्रन्थ बने हुए हैं, उसके आगे मेरे ये टूटे–फूटे साढे तीन शब्द किस गिनतीके हैं ? मैं दावेके साथ कह सकता हूँ कि–जैनसाहित्यमें जैसी पदार्थकी व्यवस्था दिखलानेमें आई है, वैसी और किसी साहित्यमें नहीं दिखलाई है। यह मेरी अत्युक्ति नहीं है । परन्तु जहाँतक मैंने देखा है, ऐसा ही अनुभव करनेमें आया है ।

आजकल लोगोंकी दृष्टि, ऐतिहासिकादि विषयोंकी तरफ अधिक झुकी हुई देखनेमें आती है। बहुत अच्छी बात है। जमानेके अनुसार उन विषयोंकी बहुत आवश्यक्ता है, परन्तु पदार्थ व्यवस्था जैसे विषयोंको भी भूल नहीं जाना चाहिये । साहित्यकी अथवा यों कहोकि–दर्शनकी मुख्य पुष्टता पदार्थ–व्यवस्था के ऊपर रही हुई है । और इसी वजहसे जैनसाहित्यके खजानेमेंसे पूर्वाचार्यों कृत हजारों ग्रन्थ पाये जाते है ।

अन्तमें इस विषयमें विशेष जाननेकी इच्छा रखने वालोंको तत्त्वार्थवृत्ति तथा विशेषावश्यकादि ग्रन्थोको देखनेका अनुरोध करता हुआ इस लेखको यहाँ ही समाप्त करताहूँ । इति शान्तिः





शास्त्रविशारद-जैनाचार्यश्रीविजयधर्मसूरिभ्यो नमः ।

# जैनसाहित्यमें इतिहासके साधन.

( लेखक-मुनिराज श्रीविद्याविजयजी. )

यह बात सुविदित ही है कि-जैनोंका प्राचीन इतिहास स्वतंत्ररीत्या लिखा हुआ नहीं मिलता । अतएव ऐसे इतिहासके लिखे जानेकी भी बहुतही आवश्यकता है, यह बात सब कोई स्वीकार करेंगे । जब यह निर्धारित हो चुका, तब ऐसे इतिहासके साधनोंकी खोज करना, यह पहिला कर्तव्य समझा जाता है। आज मैं अपनी आत्माको धन्य समझता हूँ कि-मुझे इस विषयपर लिखनेका सौभाग्य प्राप्त हुआ । यद्यपि मेरी यह शक्ति नहीं है कि-मैं इस विषयको पूरी चालसे लिख करके आपलोगोंके सामने उपस्थित करूं, परन्तु ' यावद् बुद्धिवलोदयम् ' इस नियमका अवलंबन करके, इस विषयपर यत्किंचित् लिखनेकी कोशिश करता हूँ । आशा करता हूँ कि इससे भी अधिक परामर्श पूर्वक लिखा हुआ लेख अन्य महानुभाव उपस्थित करेंगे ।

मेरा प्रधान विषय हैः-' जैनसाहित्यमें इतिहासके साधन ' । इसमें पहिले यह समझना समुचित होगा कि-' जैनसाहित्य कहते किसे हैं ? । यों तो ' साहित्य' शब्दसे काव्यादि ग्रन्थोंका ही बोध होता है। परन्तु यहाँ पर 'साहित्य' शब्दसे ऐसा सुकुचित अर्थ नहीं लिया गया है । यहाँ 'साहित्य' शब्दसे न्याय-व्याकरण-

काव्य–कोश–नाटक–चम्पू–आगम–प्रकरण–इतिहास और यावत् सारी द्वादशांगिका समावेश किया गया है।

यहाँपर एक बात अवश्य कहूँगा कि 'जैनसाहित्य' यह एक ऐसा विशाल क्षेत्र है कि जिसका पता लगाना हम लोगोंके लिये बडा भारी दुर्घट कार्य है। दुर्घटही नहीं, असम्भव भी दीख पडता है। संसारमें ऐसा कोई भी विषय नहीं है कि–जो जैनसाहित्यके खजानेसे न प्राप्त हो। जैनसाहित्य ऐसा विशाल है, इतनाही नहीं उत्तम भी है। इस बातकी प्रतीति उन्हीं विद्वानोंको हो सकती है, जो जैनसाहित्य रूपी महासागरमें गोता लगाते हैं। जैनसाहित्यके प्रत्येक अंग ऐसे पुष्ट हैं, कि जिनको देखकरके विद्वानोंको मुग्धही होना पडता है। जैनसाहित्यमेंसे किसी विषयको उठाकर देख लीजिये, दूसरे साहित्यकी अपेक्षासे इसमें औरही विलक्षणता मालूम होगी।

जैनोंके 'कथा साहित्य' के विषयमें डॉ० हर्टल, अपने एक आर्टिकलमें लिखते हैं.–"इंडियाका प्रायः समस्त कथा साहित्य, उचितरीतिसे जैनोंका ही है। और यह साहित्य जितना गद्यमें लिखा हुआ है, वहाँ तक सचमुच उस बोलनेमें आती हुई संस्कृत भाषामें रचनेमें आया है।"

उक्त कथनसे जैन कथा साहित्यकी उत्तमता स्पष्ट ही विदित हो जाती है। इसके सिवाय जैनाचार्य जो उपदेश देते हैं–कथाएं कहते हैं, वे नीति और सदाचारसे भरी हुई ही कहते है। इस बातको उक्त डॉक्टर साहेब यों कहते हैं:–

The Jainas always endeavoured to raise the morals of their countrymen, while Hindu authors do not shrink from most obscene stories, as is clear from the Prajapati myths in the Rgveda, in the Brahmanas, and from many stories in the mahabbarata and in the Puranas, stories which no Jaina ever world have related. (Extract from Hertel's latter tho Oc. 29-1911)

उक्त डॉक्टर साहेब जैन कथा साहित्यको ही उत्तम समझते हैं, ऐसा ही नहीं है, वे सारे जैन साहित्यको उत्तम समझते है। इस विषयमें आप एक जगह लिखते हैः—

"Now what world Sanskrit Poetry be without this large Sanskrit Literature of the Jainas! The more I learn to know it, the more my admiration rises." (Jain shasan' vol. I No. 21.)

अर्थात्–यदि यह जैनोंका महान् संस्कृत साहित्य न्यून कर दिया जाय, तो संस्कृत कविताकी क्या दशा हो? । ज्यों २ मुझे इस विषयमें अधिक जानने को मिलता है, त्यों २ मेरा सानन्दाश्चर्य बढता ही जाता है।"

सज्जनो! आप लोग इस परसे समझ गये होंगे कि–जैन साहित्यकी उत्तमता कहाँ तक बढी हुई है, लेकिन, हां! फिर भी मैं इतना तो जरूर ही कहूँगा कि, इस विषयका पता, जैन साहित्यके सिवाय देखनेके, नहीं मिल सकता है। इस लिये मै सर्व सज्जनोंसे जैन साहित्यको देखनेका अनुरोध करता हूँ।

अब मैं मेरे मूल विषय पर आजाऊं, इसके पहिले 'जैनसाहित्य' के विषयमें एक और वात कह देना आवश्यक समझता हूँ, और वह जैनसाहित्यके आदित्व–अनादित्व सम्बन्धि है। जैन सिद्धान्तानुसार, जैन साहित्य, शब्दकी अपेक्षासे आदि और अर्थकी अपेक्षासे अनादि माना जाता है। इसके लिये प्रमाण ये हैः––

समवायांगसूत्रके–२०३ पृष्ठमें इस तरहका पाठ हैः– "दुवालसंगं गणिपिडगं ण कयाइ णत्थि, ण कयाइ णासी, ण कयाइ ण भविस्सइ, भुवं च भवइ, भविस्सइ य धुवे अणाइए सासए अक्खए अव्वए अवट्ठिए णिच्चे से जहा णामए पंच अत्थिकाया।"

अर्थः–गणिपिटक द्वादशांग कदापि नहीं है, ऐसा नहीं। कदापि नहीं था, ऐसा नहीं, कदापि नहीं होगा, ऐसा नहीं। अर्थात् हुआ है–होता है और होगा। हुआ करेगा। वह द्वादशांगगणिपिटक ध्रुव, आदिरहित, शाश्वत, अक्षत–अखंडित, अव्यय (नाश रहित), अवस्थित–नित्य है। तात्पर्य यह है कि–जैसे पांच अस्तिकाय–धर्मास्तिकाय–अधर्मास्तिकाय–जीवास्तिकाय–पुद्गलास्तिकाय तथा आकाशास्तिकाय नित्य–शाश्वत–ध्रुव अवस्थित हैं, वैसे यह द्वादशांग गणिपिटक भी ध्रुव–नित्य–शाश्वत है।

यद्यपि उपर्युक्त कथनसे जैन साहित्य अनादि सिद्ध है, परन्तु इस कालमे भगवान् ऋषभदेवने अपने ९८ वे पुत्रोंके उपदेशके निमित्तसे उसको कथित किया, इस अपेक्षासे आदि भी माना जाता है।

मैने पहिले ही यह बात कह दी है कि–जैन साहित्यमें सारे जैन शास्त्रोंका, यावत् द्वादशांगीका समावेश हो जाता है। और जब ऐसा ही है तब इस कालकी अपेक्षासे जैनसाहित्यके आविर्भावक ऋषभदेव भगवान् हैं और वर्तमान प्रचलित साहित्यके आविर्भावक महावीर स्वामी है। यहाँ पर यह भी समझना जरूरी है कि–ऋषभदेव कथित साहित्यमें और महावीरदेव कथित साहित्यमें कुछ भी विरुद्धता नहीं है। इन दो तीर्थंकरोंका ही क्यों? जितने तीर्थंकर होते हैं, सभीका एक समान ही उपदेश होता है।

महावीरस्वामी स्वयं श्रीमुखसे फरमाते हैं कि–" जैसे पूर्व तीर्थंकर कह गए हैं, वैसे ही मैं कहता हूँ। "

बस, इतनाही भूमिकारूप कह करके अब मैं मूल विषयपर आता हूँ। जैसे जैनसाहित्यमें, अनेकों विषयोंका समावेश है, वैसे इतिहासका भी है। 'इतिहास' शब्दकी व्युत्पत्ति शास्त्रकारोंने यों की है:–'इति' एव अर्थे, 'ह' किलार्थे–इतिह, इतिह आसीत् अत्रइतिहासः। याने ' पहिले ऐसा था, ' इस प्रकार निश्चय करे उसको इतिहास कहते हैं। जैनसाहित्यमें शृंखलाबद्ध लिखा हुआ इतिहास, जैसा कि आज कलके लोगोंको आम तोरसे उपयोगी हो, ऐसा नहीं मिलता, परन्तु इतिहासके साधन अनेकों मिल सकते हैं। ऐसे सैकडो ग्रन्थ हैं, जो प्राचीन इतिहासमें उपयोगी हो सकते हैं। ऐसे अनेकों शिलालेख भी है, जो कि–इतिहासमें अत्युपयोगी हो सकते है। उन साधनोंको इकट्ठा करके जैनइतिहासके लिखनेकी बहुतही आवश्यकता है। जैनइतिहास, जैनोंको उपयोगी हो सकता है, इतनाही नहीं, परन्तु भारतवर्षके इतिहासको भी बहुत उपयोगी हो सकता है। क्योंकि सिवाय जैन इतिहासके, भारतवर्षीय इतिहासमे न्यूनता रह सकती है। इस बातको मैं ही नहीं कहता हूँ परन्तु बडे २ पाश्चात्य विद्वान् लोग भी कहते है। एक फ्रेन्च विद्वान् डॉ० ए, गेरिनोट, अपने एक आर्टिकल, जो ' जैनशासन ' के दीवालीके खास अंकमें छपा है, में लिखते हैं कि–

" उन शिलालेखोंका तथा जैनोंके व्यवहारिक साहित्यका नियमसरका अभ्यास, भारतवर्षके इतिहासका ज्ञान प्राप्त करानेमें वडे सहायरूप हो सकेंगे । "

चाहे कोई भी शख्स भारतवर्षका इतिहास वा इतिहासके साधन लिखनेको क्यों न वैठे, परन्तु उसको जैनइतिहासके ऊपर अवश्य दृष्टि दौडानी ही पडेगी । यदि वह इस वातपर उपेक्षा करेगा, तो जैसा चाहिये वैसा इतिहास हर्गिज नहीं लिख सकेगा । भारतवर्षमें, किसी कालमें अनेकों जैनराजा हो गये हैं, सैंकडो ऐतिहासिक घटनाके स्थल मौजूद हैं और सैंकडों आचार्योंकी जीवनीयें ऐसी हैं, जो कि ऐतिहासिक घटनाओंसे भरी हुई हैं । उन सभीके वृत्तान्त जाननेके लिये जैन ऐतिहासिक ग्रन्थोकी ही खोज करनी पडेगी । आज, तक जिन्होने भारत वर्षके प्राचीन इतिहासका छोटा वडा ग्रन्थ लिखा होगा; उन्होंने अवश्य ही जैन ऐतिहासिक ग्रन्थोंके नाम लिये होंगे । अभी इ० स० १९११ में, पंडित गौरीशंकर हीराचंदजी ओझाने "भारतवर्षके प्राचीन इतिहासकी सामग्री" नामक एक छोटासा पुस्तक लिखा है, उसमें भी कतिपय जैनग्रन्थोंका उल्लेख किया है ।

सच कहा जाय तो जैनसाधुओंने जितनी ऐतिहासिक ग्रन्थोंकी रचना की है, उतनी और किसीने नहीं की । इस विषयमें साक्षरवर्य मणिलाल बाकोरभाई व्यास, अपनी ' विमल प्रवन्ध'की प्रस्तावनामें लिखते हैं:—

" ' राजतरंगिणी ' ' कीर्तिकौमुदी ' के ' कान्हडदे प्रबंध ' जेवा अपवाद बाद करीए तो आ काळना ब्राह्मण वर्गना विद्वानोने हाथे ऐतिहासिक रचना कंई थई नथी, एम कहीए तो चाले. जैनसाधुओए ए दिशामां ब्राह्मणो करतां घणुं वधारे कर्युं छे. चावडा अने सोलंकी वंशना इतिहासने माटे आपणे जैनसाधुओना आभारी छीए. विद्योत्तेजक महाराजा भोजनी कीर्ति आपणा सुधी पहोंचाडवा माटे पण जैनसाधुओनोज आपणने आभार मानवो पडशे, मुसलमानी राज्यकाळ पूर्वेनी गुजरातनी लोकस्थिति जैनसाधुओनी नोंधोथीज आपणने प्रत्यक्ष थाय छे ......................................"विगेरे

इससे सिद्ध है कि—ऐतिहासिक ग्रंन्थोके वनानेमे जैनसाधु, सवसे आगे वढे हुए हैं ।

अब कौनसे ग्रन्थ इतिहासके साधनभूत हैं ? इस बातको दिखलानेके पहिले यह कहना समुचित समझता हूँ कि–सारे जैनसाहित्यमें इन चार अनुयोगोंका समावेश होता है, अथवा यों कहिये कि–सारा जैनसाहित्य इन चार अनुयोगोंमें विभक्त हैः–१ चरणकरणानुयोग, २ द्रव्यानुयोग, ३ गणितानुयोग तथा ४ कथानुयोग।

इनमें कथानुयोग, जैनसाहित्यमें इतिहासके साधनोंके लिये विशाल क्षेत्र कहा जा सकता है। कथानुयोगके जितने ग्रन्थ हैं, मायः सभी ऐतिहासिक वृत्तान्तोंसे भरे हुए हैं।

मूल सूत्रोंमें, अनेक सूत्र इतिहासके साधनभूत हैं, जिनमेंसे ज्ञाताधर्मकथा, उत्तराध्ययनसूत्र वगैरह मुख्य हैं।

तीर्थंकरोंके वृत्तान्त, ऐतिहासिक रीत्या अनेक सूत्रोंमें मिल सकते हैं। जैसे महावीरदेवका वृत्तान्त, आचाराङ्ग सूत्र–द्वितीय श्रुतस्कंधके पंदरहवे अध्ययनमें तथा भगवतीसूत्रके पन्दरहवे शतकमे, एव कल्पसूत्रमें भी मिलता है श्रीपार्श्वनाथ संबन्धि यत्किंचित् वृत्तान्त, उतराध्ययन सूत्रके २३वे अध्ययनमें, निर्यावलिकामें, रायपसेणी सूत्रमें तथा सूयगडांग सूत्रमें भी है। उसी तरह सभी तीर्थंकरोंके वृत्तान्त, ऐतिहासिक रीतिसे खोज करने पर मिल सकते है।

इतना कह करके अब मैं उन ग्रन्थोंका पृथक् २ विवेचन करता हूँ, जोकि प्राचीन इतिहासके साधनभूत हैं।

१ आवश्यकनिर्युक्ति–इसके रचयिता श्रीमान् भद्रबाहुस्वामी हैं। इसमें सप्त निह्नवोंका इतिहास मिलता है। इसके सिवाय श्रीमान् देवर्द्धिगणिक्षमाश्रमणने आवश्यकनिर्युक्तिकी स्थविरावली, नन्दीसूत्रकी स्थविरावली तथा कल्पसूत्रकी स्थविरावलीमें आचार्योंके वृत्तान्त दिये हैं। इनमें श्रीमान्ने कल्पसूत्रकी स्थविरावलीमें आचार्योंके २ कुल–गण वगैरह दिखलाए हैं, वे बिलकुल सत्य है, इस बातका साक्षी मथुराके वे शिलालेख देते है, जिन शिलालेखोंका पुस्तक डॉ० स्मीथने छपवाया है।

**२ द्व्याश्रयकाव्य**--(प्राकृत) कलिकाल सर्वज्ञ श्रीमान् हेमचन्द्राचार्यने विक्रम सं० १२०० के करीव इसकी रचनाकी है। इसकी टीकाका संवत् १३०७के आसपासका है। इसका 'द्व्याश्रय' इस लिये नाम रक्खा है कि-इस काव्यमें कर्त्ताने, अपने वनाए हुए प्राकृत व्याकरणके सूत्रोंके क्रमशः उदाहरण तथा राजा कुमारपालका इतिहास दिया है। वस, इन्हीं दो आशयोंको ले करके 'द्व्याश्रय' नाम रक्खा है। इस काव्यके ८ सर्ग है और वम्बईकी संस्कृत सीरीजमें छपा है। परंतु आजकल मिलता नहीं है।

**३ द्व्याश्रय काव्य**–(सस्कृत) उन्हीं कलिकाल सर्वज्ञ श्रीमान् हेमचन्द्राचार्यकी यह रचना है। इसकी रचना वि० सं० १२१७के आसपास हुई है। इसमें भी दो आशय रहे हुए हैं। 'सिद्धहैम' नामक संस्कृत व्याकरणके सूत्रोंके उदाहरण तथा सोलंकी राजा मूलराजसे ले करके सिद्धराज जयसिंह पर्यन्त राजाओंका इतिहास दिया है। इस काव्यके २० सर्ग हैं। इसके ऊपर जिनेश्वरसूरिके शिष्य अभयतिलकने एक टीका भी की है। अभी यह काव्य छपा नहीं है। छपनेकी आवश्यकता है।

**४ परिशिष्टपर्व**–यह कृति भी उपर्युक्त श्रीमान् हेमचन्द्राचार्यकी ही है। इसमें सुधर्मास्वामी, जंबूस्वामी, श्रीभद्रबाहुस्वामी, श्रीस्थूलभद्रस्वामी, श्रीवज्रस्वामी वगैरह आचार्योंके तथा श्रीचंद्रगुप्त, सम्प्रति वगैरह राजाओंके ऐतिहासिक वृत्तान्त है। यह ग्रन्थ 'श्री जैन धर्मप्रसारक सभा, भावनगर' की तरफसे छपा है।

**५ कीर्तिकौमुदी**–इस काव्यके रचयिता सोमेश्वर भट्ट हैं, जो कि गुजरातके सोलंकियोंका पुरोहित था। आपने इसकी रचना वि० सं० १२८२ के करीब की है। इसमें, अणहिलपुर–पाटनमें राज्य करने वाले मूलराजसे लगा कर भीमदेव तकके सोलंकियोंका, तथा धोलकामें राज्य करने वाले अर्णोराजसे वीरधवल तकके वघेलशाखाके सोलंकियोंका संक्षिप्त वृत्तान्त है। साथ ही साथ वीरधवलके प्रसिद्ध मंत्री वस्तुपालका विस्तृत चरित भी है। यह काव्य वम्बईकी सस्कृत सीरीजमें छपा है।

**६ वसन्तविलास**–इसको वालचंद्रसूरिने तेरहवीं शताब्दीमें वनाया है। इसमें वस्तुपाल–तेजपालका वृत्तान्त है। छपा नहीं है।

७ धर्माभ्युदयमहाकाव्य—विजयसेनसूरिके शिष्य श्रीउदयप्रभुसूरिने तेरहवीं शताब्दीमें इसको बनाया है। १४ सर्गोंमें यह काव्य विभक्त है। इसमें वस्तुपालकी स्तुतिका उल्लेख बहुत है। जिस समयमें जैन मंदिरोंकी यात्रा करनेको संघ निकला था, उस समय यह काव्य बनाया है। इस ग्रन्थके बनानेमें निमित्त यह हुआ था कि, आचार्यको एक यक्ष तथा देवीने स्वप्न दिया था कि 'तुम ऐसा ग्रन्थ बनाओ।' बस, इसी निमित्तसे यह काव्य बनाया है। इस ग्रन्थकी रचनामें श्रीमान् नरचंद्रसूरिने भी सहायता दी है।

८ वस्तुपाल-तेजपाल-प्रशस्ति—श्रीमान् जयसिंहसूरिने तेरहवीं शताब्दीमें इसे बनाया है। इसमें भी वस्तुपाल-तेजपालकी स्तुति तथा वर्णन है।

९ सुकृतसंकीर्तन—वि० सं० १२८५ के करीब लवणसिंहके पुत्र अरिसिंहने इसको बनाया है। इसमें अणहिलवाडेको बसाने वाले राजा वनराससे लेकरके, सुभट सामंतसिंह तकके चावडोंकी- वंशावली तथा मूलराजसे भीमदेव तकका, अणहिलवाडेके सोलंकियोंका एवं अर्णोराजसे वीरधवल तकके धोलकाके वघेलोंका संक्षिप्त वृत्तान्त और वस्तुपालका विस्तृत चरित्र है। यों तो जिनहर्षका वस्तुपालचरित्र, सोमेश्वरकी कीर्तिकौमुदी, तथा अनेक प्रबन्धोंमें वस्तुपालका चरित्र देखनेमें आता है, परन्तु उन सभीमें सुकृत संकीर्तन प्रथम दरज्जेका है। क्यों कि—यह काव्य वस्तुपालके समकालीन एक जैन राजपूत अरिसिंहकी कलमसे वस्तुपालके जीवन समयमें ही लिखा गया है। अत एव पीछेसे लिखे हुए चरित्रोंसे यह चरित्र अधिक मान्य हो सकता है। सुकृतसंकीर्तनका जर्मन भाषामें भाषान्तर प्रोफेसर डॉ० बुह्लरने किया था। और उसका अंग्रेजी अनुवाद, इ० एच० बरगेसने इन्डियनएन्टिक्वेरीमें प्रकाशित करवाया था। इस काव्यके ग्यारह सर्ग हैं। प्रतिसर्गके अन्तके पांच २ श्लोक अमरचन्द्रने बना कर, उसके चतुर्थ श्लोकमें, अरिसिंहके काव्य कौशल्यकी स्तुति की है। यह काव्य अब तक छपा नहीं है।

१० हम्मीरमदमर्दन—यह एक नाटकका ग्रन्थ है। इसकी रचना वीरसूरिके शिष्य जयसिंहसूरिने वि० सं० १२८६ के करीब की है। इसमें वघेल-

राजा वीरधवलके समय की ऐतिहासिक घटनाओंका उल्लेख है। यह पुस्तक इतिहासके लिये बहुत उपयोगी है।

**११ कुमारविहार प्रशस्ति**—इस प्रशस्तिके कर्ता श्रीमान् वर्धमानगणी हैं। तेरहवी शताब्दीमें यह बनाई है। कुमारपालके बनाए हुए एक मंदिरकी यह प्रशस्ति है।

**१२ कुमारविहार शतक**—इसके रचयिता रामचन्द्राचार्य हैं। इसमें कुमारपालके बनाए हुए मन्दिरका वृत्तान्त है।

**१३ कुमारपाल चरित्र**—सोमेश्वर भट्टने इसको चौदहवीं शताब्दीमें लिखा है। इसमें राजा कुमारपालका चरित्र है।

**१४ प्रभावक चरित्र**—ऐतिहासिक विषयका यह उत्तम ग्रन्थ है। श्रीमान् प्रभाचन्द्र आचार्यने इसको वि० सं० १३३४ में बनाया है। इसमें वज्रस्वामी तथा हेमचन्द्राचार्यके मध्यमें जो २ आचार्य हुए हैं, उनके जीवनचरित्र हैं। इतना ही नहीं, परन्तु प्रसंगानुसार उन समयोंके देशोंकी स्थिति, राजाओंकी स्थिति तथा उस समयके आचार विचारोंका भी दिग्दर्शन कराया है। इस ग्रन्थमें इतने प्रबन्ध हैः—१ श्रीवज्रप्रबन्ध, २ आर्यरक्षितप्रबन्ध, ३ श्रीआर्यनन्दिलप्रबन्ध, ४ श्रीकालसूरिप्रबन्ध, ५ श्रीपादलिप्तप्रबन्ध, ६ श्रीविजयसिंहसूरिप्रबन्ध, ७ श्रीजिनसूरिप्रबन्ध, ८ श्रीवृद्धवादिप्रबन्ध, ९ श्रीहरिभद्रसूरिप्रबन्ध, १० श्रीमल्लवादिप्रबन्ध, ११ बप्पभट्टिप्रबन्ध, १२ श्रीमानतुंगसूरिप्रबन्ध, १३ श्रीमानदेवसूरिप्रबन्ध, १४ श्रीसिद्धर्षिसूरिप्रबन्ध, १५ श्रीवीरप्रबन्ध, १६ श्रीशान्तिसूरिप्रबन्ध, १७ श्रीमहेन्द्रसूरिप्रबन्ध, १८ श्रीसूर्याचार्यप्रबन्ध, १९ श्री अभयदेवप्रबन्ध, २० श्रीवीरप्रबन्ध, २१ श्रीदेवसूरिप्रबन्ध तथा २२ श्रीहेमचन्द्रसूरिप्रबन्ध।

**१५ प्रबन्धचिन्तामणि**—इसके कर्ता हैं मेरुतुंगाचार्य। वि० सं० १३६१ में इसको बनाया है। यह पुस्तक है तो गद्यमें, परन्तु बीच २ में पद्य भी दिये हैं। इसमें गुजरातके चावडे तथा सोलंकिये राजाओंके ऐतिहासिक

वृतान्त दिये हैं। इसके ऊपरान्त विक्रम–कालिदास-सिद्धसेनदिवाकर–शालिवाहन–लाखाक–मुंज–भोज–राजशेखर–माघ–धनपाल–मानतुंगाचार्य–मंत्रीसांतू-देवसूरि–आभड–मांगूशाला–जयचन्द्र-वाहड–सोलाक–आंवड–हेमचन्द्र–आम्रभट-उदयचन्द्र-बृहस्पतिगंड–वामराशि–रामचंद्र–वस्तुपाल–तेजपाल–नन्द–शीलादित्य-रंक–मल्लवादि–गोवर्द्धन–लक्ष्मणसेन–उमापतिधर–जगदेव-पृथ्वीराज-वराहमिहिर-नागार्जुन–भर्तृहरि–वाग्भट तथा वैद्य आदिके प्रबन्ध हैं।

**१६ श्रीतीर्थकल्प**—इसके कर्ता श्रीमान् जिनप्रभसूरि हैं। इस ग्रन्थका दूसरा नाम 'कल्पप्रदीप' है। जिनप्रभसूरि वि० सं० १३६५ मे हुए हैं। इस ग्रन्थमें करीब ५८ कल्प और स्तव है। जिनमें तीर्थोंके वर्णन–उत्पत्ति तथा लेखकके समयमें उन तीर्थोंकी कैसी अवस्था थी? यह भी दिखलाया है। इसके साथ देशादिकी भी व्यवस्था दिखलाइ है। ये कल्प आपने एक साथ नहीं बनाए है। जिस २ समय आपने तीर्थोंकी यात्रा की है, और जब २ आपको तद्विषयक विचार उद्भव हुए है, तब २ बनाये हैं। याने उन कल्पोंका समय पृथक् २ है। जैसे अपापाबृहत्कल्प, वि० सं० १३२७ में, देवगिरिमें लिखा है (देवगिरिको आजकल दौलताबाद कहते हैं और यह दक्षिणमें है) और चेल्लणापार्श्वनाथकल्प वि० सं० १३८६ मे बनाया है। शत्रुंजयकल्प वि० सं० १३८४ में पूरा किया है। इसी तरह साराग्रन्थ वि० सं० १३८९ में पूरा किया है। इस ग्रन्थमें निचे लिखे हुए कल्पादि हैं:—

१ शत्रुंजयकल्प, २ उज्जयंतकल्प, ३ रैवतककल्प, ४ उज्जयतस्तव, ५ श्री अंबिकादेवीकल्प, ६ कपर्दियक्षकल्प, ७ श्रीपार्श्वनाथकल्प, ८ अहिच्छत्राकल्प, ९ अर्बुदकल्प, १० मथुराकल्प, ११ अश्वावबोधकल्प, १२ वैभारगिरिमहातीर्थकल्प, १३ कौशांबीकल्प, १४ श्रीअयोध्याकल्प, १५ श्रीअपापाकल्प, १६ कलिकुंडेश्वरकल्प, १७ हस्तिनापुरतीर्थकल्प, १८ श्रीसत्यपुरकल्प, १९ अष्टापदमहातीर्थकल्प, २० श्रीमिथिलातीर्थकल्प, २१ श्रीधर्मनाथजन्मभूमीरत्नपुरतीर्थकल्प, २२ श्रीअपापाबृहत्कल्प–दीपोत्सवकल्प, २३ कात्यायनीयमहावीरकल्प-कल्याणपुरकल्प, २४ प्रतिष्ठापत्तनकल्प, २५ नंदीश्वरकल्प, २६ श्रीकांपील्यपुरकल्प, २७ अरिष्टनेमिकल्प, २८ श्रीशंखपुरकल्प, २९ श्रीनासिक्पुरकल्प, ३०

श्रीपार्श्वनाथकल्प, ३१ कपर्दियक्षकल्प, ३२ शुद्धदंतीपार्श्वनाथकल्प, ३३ श्रीअभिनन्दनकल्प, ३४ प्रतिष्ठानपत्तनकल्प, ३५ चंपापुरकल्प, ३६ पाटलीपुत्रपुरकल्प, ३७ श्रीवस्तीकल्प, ३८ वाराणसीकल्प, ३९ महावीरगणधरकल्प, ४० कोकापार्श्वनाथकल्प, ४१ कोटिशिलातीर्थकल्प, ४२ वस्तुपाल-तेजपालकाकल्प, ४३ चेल्लणापार्श्वनाथकल्प, ४४ संग्रहकल्प, ४५ समवसरणरचनाकल्प, ४६ कुंडगेश्वरयुगादिदेवकल्प, ४७ व्याघ्रीकल्प, ४८ अष्टापदकल्प, ४९ श्रीहस्तिनापुरस्तवन, ५० कात्यायनीयश्रीमहावीरकल्प, ५१ आरामकुंडपद्मावतीदेवीकल्प, ५२ माणिक्यदेवकल्प, ५३ अंतरिक्षपार्श्वनाथकल्प, ५४ स्तंभनकल्पशिलोंछः, ५५ कलिकुंडकुकुडेश्वरकल्प, ५६ फलवर्द्धिपार्श्वनाथकल्प, ५७ कोहंडीयदेवकल्प, ५८ अम्बियदेवीकल्प, इस प्रकार कुल ५८ हैं ।

**१७ विचारश्रेणी**—इसके कर्ता मेरुतुंगाचार्य हैं । यह ग्रन्थ अंचलगच्छीय आचार्यने बनाया है। इस ग्रन्थसे भी गुजरातके चावडाराजाओंके राजत्वकालका पता मिलता है । इसमें महावीरस्वामी और विक्रमादित्यके बीचमें ४७० वर्षका अन्तर है, ऐसा निश्चय किया है, इससे इन्होंने हेमचन्द्राचार्यके अभिप्रायको ठीक नहीं माना है । लेकिन आचार्यका यह अभिप्राय ठीक नहीं है, क्योंकि हेमचन्द्राचार्यका बताया हुआ महावीरस्वामी और विक्रमका अन्तर ४१० वर्ष ही ठीक है, और इसी मतको वार्तमानिक पाश्चात्य विद्वानोंने भी सिद्ध किया है । देखो इंडियन एंटिकेरी Vol. XLIII कालकाचार्य, हरिभद्रसूरि तथा श्रीजिनभद्रगणिक्षमाश्रमणके वृत्तान्त भी इसमें आते हैं ।

**१८ स्थविरावली**—इसके कर्ता भी अंचलगच्छीय मेरुतुंगाचार्य ही हैं । इसमें कई आचार्योंका वर्णन है ।

**१९ मच्छप्रबन्ध**—इसके कर्ता हैं कक्कसूरि । वि० सं० १३७१ में इसको बनाया । इस ग्रंथमें समराशाह तथा सहजाशाहके जीवनचरित्र हैं । ये दोनों देशलके पुत्र थे।

**२० महामोहपराजय नाटक**-यशःपाल मंत्रीने अजयपालके राज्यमें इसको बनाया है। श्रीमान् हेमचन्द्राचार्य तथा राजा कुमारपाल, इन दोनोंके विषयमें यह

नाटक है। इस नाटकमें यह भाव दिखलाया है कि–श्रीमान् हेमचन्द्राचार्य पुरोहित बने हैं। और वे कुमारपालराजाका कृपादेवीके साथ विवाह करवाते है। कृपादेवीकी माता अहिंसादेवी है, और पिता अर्हद्धर्म है।

२१ **कुमुदचन्द्रप्रकरण**–इसके कर्ता हैं श्रीमान् यशश्चन्द्र। इसमें वादिदेवसूरि और पं० कुमुचन्द्रका संवाद दिया गया है।

२२ **प्रबन्धकोश**–इसको 'चतुर्विंशतिप्रबन्ध' भी कहते है। मलधारी श्रीमान् राजशेखरसूरिने वि० सं० १४०५ मे इसको बनाया है। इस ग्रन्थमें कुल २४ प्रबन्ध है जिनके नाम ये हैः–भद्रबाहु, आर्यनंदिल, जीवदेवसूरि, खपुटाचार्य, पादलिप्ताचार्य, वृद्धवादी और सिद्धसेन, मल्लवादि, हरिभद्रसूरि, बप्पभट्टी, हेमसूरि ( हेमचन्द्र ), हर्षकवि, हरिहरकवि, अमरकवि, मदनकीर्ति, सातवाहन, वंकचूल, विक्रमादित्य, नागार्जुन, वत्सराज, लक्ष्मणसेन, मदनवर्मा, रत्नश्रावक, आभड तथा वस्तुपाल। इस पुस्तकमेंसे ऐतिहासिक वृत्तान्त बहुत मिलता है।

२३ **कुमारपाल चरित्र**–इसको श्रीमान् जयसिंहसूरिने वि० सं० १४२२ में बनाया है। इस काव्यमें मूलराजसे लेकरके कुमारपाल तकका वृत्तान्त है। अब तक यह पुस्तक छपा नहीं है।

२४ **कुमारपाल चरित्र**–इसके कर्ता है श्रीमान् सोमतिलकसूरि। वि० सं० १४२४ के आसपास इसको रचा है। इसमें भी उन्ही राजाओंका वृत्तान्त है।

२५ **कुमारपाल चरित्र**–चौदहवीं शताब्दीके आसपास, रत्नसिंहसूरिके शिष्य चारित्रसुन्दरगणिने इसको बनाया है। इसमें भी मूलराजसे लगाकर कुमारपाल तकके सोलंकियोंका इतिहास है। यह पुस्तक भी छपी नहीं है।

२६ **तीर्थमाला प्रकरण**–इसके रचयिता है महेन्द्रसूरि। ये आचार्य वि० सं० १३६३ से १४४४ के अन्दर हुए हैं। इस ग्रन्थमें कई एक तीर्थोंके ऐतिहासिक वृत्तान्त है। जैसे शत्रुंजयतीर्थ, सुपार्श्वनाथकास्तूप–मथुरा, भडौंचतीर्थ, थंभनपुर, पावकगिरि, सत्यपुर, बंभनवाड, नाणाग्राम, नारणगिरि, भिन्नमाल, तथा आनंदपुर वगैरह।

२७ **उपदेशसप्ततिका**—इस ग्रन्थके कर्त्ता सोमधर्मगणि हैं। यह ग्रन्थ भी उपदेशतरंगिणीकी तरह कितनेक अंशोमें ऐतिहासिक रीत्या उपयोगी है। इस ग्रन्थकी संवत् १४१२ में रचना हुई हैं।

२८ **गुर्वावली**—इसके कर्ता हैं मुनिसुन्दरसूरि। यह ग्रन्थ वि० सं० १४६६ में बना। पहिले जमानेमें पर्युपणापर्व समाप्त होनेके अनन्तर शिष्य लोग अपने गुरुको **पर्वलेख** लिख भेजते थे। श्रीमान् मुनिसुन्दरसूरिने, अपने गुरुको लिखा हुआ, यह भी पर्वलेखका एक अंश है। इस ग्रन्थमें सुधर्मास्वामीसे लेकरके मुनिसुन्दरसूरिपर्यन्त आचार्योंके ऐतिहासिक वृत्तान्त हैं। काशीकी श्रीयशोविजय जैन ग्रन्थमालामें यह ग्रन्थ छपा है। और 'यशोविजय ग्रन्थमाला' ऑफीस, भावनगर' से ०–४–० में मिलता है।

२९ **कुमारपाल प्रबन्ध**—इसके रचयिता है श्रीमान् जिनमंडन उपाध्याय। वि० सं० १४९२ में इसको बनाया है। इसमें ३६ राजवंशोकी नामावली, वनराजसे सामन्तसिंह तकके चावडा राजाओंकी वंशावली तथा मूलराजसे कुमारपाल तकके सोलंकियोंका इतिहास है। इसमें कुमारपालका वृत्तान्त बहुत विस्तारसे लिखा हुआ है।

३० **महावीरप्रशस्ति**—वि० सं० १४९५ में श्रीमान् चारित्ररत्नगणिने इसको बनाया है। इस ग्रन्थमें चित्रकूटके महावीरस्वामीके मंदिरकी प्रशस्ति है।

३१ **पंचाशतिप्रबोधसंबन्ध**—श्रीमान् शुभशीलगणिने वि० सं० १५२१ में इसको बनाया है। इसमें कई एक संबन्ध हैं। जैसे गौतम स्वामीका अष्टापदतीर्थ वंदन, कानहडा महावीर स्थापना, जिनप्रभाचार्यसंबन्ध, जिनप्रभसूरिअवदातसंबन्ध, झघडुसाधुसंबन्ध वगैरह।

३२ **वस्तुपाल चरित्र**—इसके कर्ता तपागच्छीय श्रीमान् जिनहर्षगणि हैं। सोलहवीं शताब्दीमें यह बना है। इसमें वस्तुपालका चरित्र तथा वाघेला वीरधवलके पूर्वजोंका वृत्तान्त है।

**३३ सोमसौभाग्यकाव्य**—यह काव्य प्रतिष्ठासोमगणिविरचित है। इसको वि० सं० १५२४ में बनाया है। इस काव्यके कुल १० सर्ग हैं। इसमें खास करके श्रीमान् सोमसुन्दरसूरिका जीवनचरित्र है। इसमेंसे भी ऐतिहासिक वृत्तान्त बहुत मिलता है। यह ग्रन्थ श्रीजैनज्ञानप्रसारकमंडल, बम्बई, की तरफसे गुजराती भाषान्तरके साथ छपा है।

**३४ गुरुगुणरत्नाकरकाव्य**—इसके रचयिता है श्रीमान् सोमचारित्रगणि। वि० सं० १५४१ में इसको बनाया है। इस काव्यमें कविने श्रीरत्नशेखरसूरिकेपट्टधर श्रीमान् लक्ष्मीसागरसूरिके गुणोंका वर्णन किया है। इसके साथ ही साथ उनके समुदायके उपाध्याय वगैरह तथा उस समयके कतिपय आचार्योंका वर्णन है। यह एक खण्डकाव्य है। काशीकी श्रीयशोविजयग्रन्थमालामें छपा है। और 'श्रीयशोविजयजैनग्रन्थमाला ओफीस' भावनगरसे मिलता है।

**३५ प्रवचन परीक्षा**—श्रीमान् धर्मसागरजी उपाध्यायने इसको वि० सं० १६२९ में बनाया है। इस ग्रन्थमें दिगम्बर, पौर्णमिक, खरतर, आंचलिक, सार्धपौर्णमिक, आगमिक, लुंपक, कटुक तथा पासचद्र वगैरहके ऐतिहासिक दृष्टिसे वृत्तान्त दिये हुए हैं।

**३६ जगद्गुरुकाव्य**—२३३ श्लोकोंका यह एक छोटासा काव्य है। इसके कर्ता विमलसागरगणिके शिष्य श्रीमान् पद्मसागरगणि हैं। सं० १६४६ में यह काव्य बना है। इस छोटेसे काव्यमें, जगद्गुरु श्रीहीरविजयसूरि तथा अकबरबादशाहका सबन्ध अच्छी तरहसे वर्णित किया है। यह काव्य भी काशीकी श्रीयशोविजय ग्रथमालामें छपा है, और 'श्रीयशोविजय जैन ग्रन्थमाला ऑफीस' भावनगरसे मिलता है।

**३७ उपदेशतरंगिणी**—इसके कर्ता श्रीमान् रत्नमंडणगणि हैं। सोलहवीं शताब्दीमें आप हुए है। यह औपदेशिक ग्रन्थ है, परन्तु प्रसंग प्रसंगपर इसमें ऐतिहासिक प्रबन्ध भी है। विसलदेव, झघडु, अर्णोराज, उदयसिंह, साजनसिंह, विमलदड नायक तथा सज्जनदड नायक वगैरहके ऐतिहासिक वृतान्त है।

**३८ हीरसौभाग्यकाव्य**—श्रीमान् सिंहविमलगणिके शिष्य श्रीदेवविमलगणिका बनाया हुआ यह एक महाकाव्य है। सतरहवीं शताब्दीमें यह काव्य बना है। हीरविजयसूरीश्वरका सारा वृत्तान्त इसमें है। अकबरबादशाह और हीरविजयसूरीश्वरका संबन्ध इसमें बडे विस्तारसे दिया हुआ है। सतरह सर्गमें यह काव्य विभक्त है। हीरविजयसूरिने जहाँ २ यात्राएं कीं तथा उनके जीवनमें जो २ बातें हुईं, सारा वृत्तान्त इसमें मिलता है। यह महाकाव्य 'निर्णयसागर यन्त्रालय' बम्बई में छप चुका है।

**३९ श्रीविजयप्रशस्तिकाव्य**—यह भी एक बड़ा भारी ऐतिहासिक काव्य है। इसके कर्ता श्रीमान् हेमविजयगणी तथा श्रीमान् गुणविजयगणी हैं। यह भी महाकाव्य का ग्रन्थ है। वि० सं० १६८८ में यह काव्य बना है। इसका प्रारंभ श्रीमान् हेमविजयगणिने किया था, सोलह सर्ग बनानेके बाद आपका देवलोक हुआ। इस लिए इसके पश्चात् श्रीमान् गुणविजयजीगणिने पांच सर्ग बनाकर इस काव्यको पूरा किया है। इस काव्यकी टीका भी श्रीमान् गुणविजयगणिनेही बनाई है। इस काव्यमें श्रीमान् हीरविजयसूरि, श्रीविजयसेनसूरि तथा श्रीविजयदेवसूरि के जीवन चरित्र है। हीरविजयसूरि, विजयसेनसूरि तथा अकबरबादशाहका वृत्तान्त अच्छी तरहसे वर्णित किया है। यह काव्यभी काशीकी श्रीयशोविजयजैनग्रन्थमालामें छपा है। और 'श्रीयशोविजयजैनग्रन्थमाला' ऑफीस, भावनगरसे मिलता है। श्रीमान् हीरविजयसूरि तथा श्रीविजयसेनसूरिने अहिंसा वगैरह संबन्धि जो २ फुरमान पत्र प्राप्त कियेथे, उसका खुलासा भी इस काव्यमें बहुत अच्छा है।

**४० श्रीभानुचंद्रचरित्र**—इस काव्यके रचयिता श्रीमान् सिद्धिचन्द्र उपाध्याय हैं। सतरहवीं शताब्दीमें इसको बनाया है। भानुचन्द्र उपाध्याय अकबर बादशाहके समयमें हुए है। इन्होंने भी अकबर बादशाह को अपनी विद्वत्तासे प्रसन्न करके फुरमानपत्र लिए थे। उन सभी बातोंका इस चरित्रमें उल्लेख है।

**४१ विजयदवमाहात्म्य**— इसके कर्ता श्रीमान् वल्लभोपाध्याय हैं। इसमें श्रीविजयदेवसूरिजीके जीवनका वर्णन करनेमें आया है।

**४२ दिग्विजयमहाकाव्य**—१८वीं शताब्दीमें श्रीमान् मेघविजय उपाध्यायने इसको बनाया है । इसमें अधिकतया विजयप्रभसूरिका ही ऐतिहासिक वृत्तान्त है ।

**४३ देवानन्दाभ्युदय महाकाव्य**—इसको भी श्रीमान् मेघविजय उपाध्यायने बनाया है । इसमें विजयदेवसूरिका ऐतिहासिक वृत्तान्त है ।

**४४ झघडुचरित्र**--इसके कर्त्ता श्रीमान् सर्वानंदसूरि हैं । इसमें झघडु शाहका जीवनचरित्र विस्तारपूर्वक दिया गया है, तथा और भी बहुतसी ऐतिहासिक वार्तोका उल्लेख है । यह ग्रन्थ छप चुका है ।

**४५ सुकृतसागर**—इसके रचयिता श्रीरत्नमण्डन गणि हैं। जिसमें पेथड, झांझण तथा तपागच्छीय धर्मघोषसूरिका जीवनचरित्र हैं ।

इसके सिवाय अनेकों संस्कृत तथा प्राकृतके ग्रन्थ ऐतिहासिक वृत्तान्तोंसे भरे हुए मिल सकते हैं । मैंने इस लेखमें बहुतही संक्षेपसे ऊपर लिखा हैं । इसके सिवाय भाषाके रास भी ऐसे बहुतसे मिलते हैं, जो कि ऐतिहासिक वृत्तान्तोंसे भरे हुए हैं । जैसेः—

१ लावण्य समय उपाध्यायकृत विमल मंत्रीका रास । और यशोभद्रसूरि रास ।
२ पं० जिनहर्ष तथा ऋषभदासकृत कुमारपालका रास ।
३ ऋषभदासजीकृत हीरविजयसूरिका रास ।
४ हेमविजयगणिकृत कमलविजयगणिनिर्वाणरास ।
५ उपाध्याय सकलचन्द्रजीकृत श्रीहीरविजयसूरिदेशना ।
६ श्रीमान् जिनहर्षकृत सत्यविजयनिर्वाणरास ।
७ श्रीजिनविजयगणिकृत श्रीकर्पूरविजयगणिनिर्वाणरास ।
८ श्रीजिनविजयगणि कृत श्रीक्षमाविजयनिर्वाणरास ।
९ पंडित उत्तमविजयजीकृत श्रीजिनविजयनिर्वाणरास ।
१० पंडित पद्मविजयजीकृत श्रीउत्तमविजयजीनिर्वाणरास ।
११ पं० रूपविजयकृत श्रीपद्मविजयजीनिर्वाणरास ।
१२ तिलकसागरकृत राजसागररास ।

१३ कनकसौभाग्यकृत विजयदेवसूरिरास ।

१४ वृद्धिविजयगणिरास ।

वगैरह सैंकडों रास जैनसाहित्यमे मौजूद हैं । उन रासोमेंसे भी ऐतिहासिक वृत्तान्त वहुत मिलते हैं ।

इसके सिवाय तपागच्छपट्टावली, खरतरगच्छपट्टावली, अंचलगच्छपट्टावली, पायचंदगच्छपट्टावली तथा उपकोशगच्छपट्टावली वगैरह गच्छोंकी पट्टावलीएं भी इतिहासके साधनभूत हैं ।

जैनशिलालेखोंके विषयमें तो मैं पहिले ही कह गया हूँ । जैनसाहित्यमें इतिहासके साधनोंमें जैसे संस्कृत-प्राकृतके ग्रन्थोंकी वहुलता है, वैसे शिला लेखोंकी भी वहुलता है । इसमें जितना लिखना चाहें, उतना लिख सकते हैं। समयाभावात्, इच्छाको रोक करके मात्र इतना ही कह देना समुचित समझता हूँ कि–दक्षिण हिन्दुस्तान तथा उत्तर हिन्दुस्तानमें सैंकडों शिलालेख हैं । परन्तु खोज करने वाले चाहिये । फ्रेन्च विद्वान् डॉ० गेरिनोटने पेरिसमें, इ० स० १९०८ में एक जैन-शिला लेखोंकी रिपोर्ट प्रकाशित की थी, उसमें उन्होंने ८५० शिला लेखोंका पृथक्करण किया था । उस परसे आप अनुमान कर सकते हैं कि–और भी कितने ही शिलालेख होने चाहिये ।

ताम्रपत्र, दानपत्र, ग्रन्थोंकी प्रशस्तिएं वगैरह भी इतिहासके साधन ही गिने जा सकते हैं, और उसकी भी अपनेमें कमी नहीं है ।

उपर्युक्त साधनोंके अतिरीक्त इंडिअन एंटिक्वेरी, एपिग्राफिआ इंडिका, जर्नल ऑफ धी वॉम्बे ब्रेंच एशिआटिक सोसाइटी, जर्नल ऑफ धी रॉयल एसिआटिक सोसाइटी, ट्रैवल्स इन् वेस्टर्न इंडिआ (जे. टॉड), रासमाला किन्लॉक फार्ब्स तथा रिपोर्ट ऑन् धी आर्किआलॉजिकल् सर्वे ऑफ इंडिया (ए कनिंगहाम) के वार्षिक विवरणके कतिपय विभाग, इत्यादि भी साधन हैं ।

प्रिय सज्जनों ! इतिहासके साधनोंकी खोज करनेके लिये भी वहुतसे समयकी जरूरत रहती है । और साथ ही साथ उतनी शक्ति भी होनी चाहिये । मैंने मेरी शक्तिके अनुसार, जैनसाहित्यरूपी महासागरमेंसे यत्किंचित् इतिहासके

साधन आप लोगोंको इस लेखके द्वारा दिखलाए हैं। और मेरा यह थोडासा परिश्रम, श्रीजैनसाहित्य सम्मेलनको समर्पित करता हूँ। मुझे आशा है कि सम्मेलन मेरे इस छोटेसे लेखको स्वीकार करके मुझे अनुगृहीत करेगा।

अन्तमें आप लोग श्रीजैनसाहित्यसम्मेलनके द्वारा श्रीजैनसाहित्यका खूब प्रचार करें—शासनदेव आपको इस कार्यमें सहायता करे, ऐसा जिगरसे चाहनेके साथ, मुझे इस लेखके लिखनेमें सम्पूर्ण सहायता करनेवाले, इतिहासतत्त्व महोदधि, उपाध्यायजी महाराज श्रीइन्द्रविजयजीका अन्त:करणसे उपकार मानता हुआ इस लेखको समाप्त करताहूँ। ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः



॥ श्री ॥



परमगुरुश्रीविजयधर्मसूरिभ्यो नमः ।

# प्राचीनखोजकी आवश्यकता.

( लेखक–मुनिराज श्रीविद्याविजयजी. )

किसी भी जाति या धर्मकी प्राचीनताका निर्णय करना हो तो प्रथमही उस जाति या धर्मके विषयमें लिखे हुए प्राचीन शिलालेख–ताम्रपत्र तथा ऐसी ही प्राचीन वस्तुओंके ऊपर दृष्टि दोडानी पडती है। उन वस्तुओंकी प्राचीनताके ऊपर ही जाति या धर्मकी प्राचीनता निर्भर रहती है। परन्तु ये सब चीजें, सिवाय खोज के प्राप्त नहीं हो सकतीं। मैं यहाँपर यह बात अवश्य कहूँगाकि 'ऐसी शोध खोलें करनेका काम बहुत कठिन है, क्योंकि आजसे पांच–पचास वर्ष पर बनी हुई वस्तुमें बहुतसा परिवर्तन दिखाई देता है; तो जो वस्तु सेकडों नहीं, बल्कि हजारों वर्षपर बनी हो, उसको प्राप्त करना असाध्य सा दिखाई दे, उसमें आश्चर्यकी बात ही क्या है? इसमें खोजका अभाव ही कारण था, जो 'जैनधर्म प्राचीन नहीं, परन्तु अर्वाचीन है,' 'जैनधर्म बौधकी एक शाखा है' और 'जैनधर्म एक काल्पित–नयाही पंथ है' ऐसी २ नाना प्रकारकी कल्पनाएं लोग करते थे। परन्तु जबसे माननीय सरकारने खोजका कार्य हाथमें लिया है, जबसे पाश्चात्य विद्वानोंने इस कार्यमें प्रवेश किया है, तबसे अनेकों झूठी किंवदन्तियोंके ऊपर पोता लगना शुरु हो गया है, जैनधर्मके विषयमें जो कुछ झूठी कल्पनाएं थीं, वे भी किसी अंशमें दूर हुई हैं, यह शोधखोलका ही प्रताप है। और अभी जो

कुछ इसकी मात्रा रही हुई है, वह भी इसी शोधखोलके प्रतापसे ही दूर हो जायगी। वेशक, खोजका कार्य बहुत परिश्रम साध्य है, परन्तु यह बात भूलनी नहीं चाहिये कि–मनुष्यजाति एक ऐसी जाति है कि वह, कैसाभी असाध्य कार्य क्यों न हो, साध्य बना सकती है। आश्चर्य सागरमें डुबा देनेवाली चीजोंका प्रादुर्भाव करनेवाली जाति मनुष्य ही है। जिनका अनुभव आज सारा संसार कर रहा है। इसलिये यह तो कभी सोचनाही नहीं कि–अमुककार्य हमसे नहीं होसकता। शोधखोलका कार्य आजकल जो कुछ हुआ है, वह मनुष्योंके द्वारा ही हुआ है। मैं इतना जरूर कहुँगाकि–अपने जैनोंकी, इस दिशाकी तरफ प्रवृत्तिका टोटल निकाला जाय, तो प्रायःशेष में शून्यही दिखाई देगा। सच कहा जाय तो यह कार्य खास अपना ही है। जैनोंके ऐसे २ प्राचीन स्थान हैं, जिनकी शोध खोल करनेसे जैन इतिहासके साधनभूत अनेकों चीजें मिल सकतीं है। परन्तु सिवाय खोजके इसका पता नहीं मिल सकता। आज हमारे जैनोंके लाखों रुपये झगडे रगडेमें और फजूल बातोंमें बरबाद हो जाते हैं, परन्तु आज तक कोईभी ऐसा महानुभाव नहीं निकला जिसने लक्ष रुपये तो क्या? पांच पचीस हजार रुपये भी इस कार्यके निमित्त निकाले हों। बडे अफसोसकी बात है कि–आज हमारे जैनसाहित्यके प्रत्येक अंग नष्टताकी नोबतपर चले जा रहे हैं। एक ओर हमारे जैनसाहित्यका प्रधान अंग–ग्रन्थरत्न भंडारोंमें क्या? अंधेरी कोठडियोंमें पडे हुए सडे जा रहे हैं, तथा दूसरी ओर प्राचीन शिलालेख वगैरह ऐतिहासिक चीजोंके सामने भी कोई नहीं ताकता। जब ऐसी अवस्था है, तब क्या हमलोग अपने साहित्यकी उन्नति कर सकते हैं? हर्गिज नहीं। इसलिये यह कहना समुचित होगाकि–अभीतक तो प्राचीन खोज करनेका सौभाग्य पाश्चात्य विद्वानोंने तथा सरकारने ही प्राप्त कर लिया है। इन्डियन एन्टिक्वेरी, एपिग्राफिका इन्डिका वगैरह जर्नलों तथा पुस्तकोंके द्वारा, वे प्राचीनचीजोंके ऊपर बहुत कुछ प्रकाश डाल सके हैं। अन्य देशोंकी अपेक्षा भारतवर्षमें शिलालेख आदि स्मारक बहुत मिलते हैं, इसीसे इसके पूर्वकालकी उत्तमता विदित हो जाती है। याद रखना चाहिये की–ये शिलालेख पूर्वकालके आदर्शरूप हैं। प्राचीन शिलालेख तथा प्राचीन चीजें, उस समयकी धार्मिक व्यवस्थाएं, वंशपरंपराके सम्बन्ध, प्रचलित

व्यवहार, सामाजिक नियम, भाषा तथा उस कालकी तिथिके नियम वगैरहका उपयोगी ज्ञान कराते हैं। खोज करनेसे और भी बहुतसी बातोंका निर्णय हो जाता है। यह खोजका ही प्रताप है कि-राजा अशोक पहिले जैनी थे और पीछे से बौद्ध हुए थे, यह बात विदित हो गई। यह बात शोध खोलसे ही विदित हो गई कि-श्रीमान् पूर्णभद्र चन्द्रगच्छके थे और श्रीमान् श्रीचन्द्रसूरिके शिष्य थे। क्योंकि-डॉ० हर्टल महाशयका अभीतक यही कहना था कि-वे खरतर गच्छके थे; परन्तु जालोरके १२३९ के शिलालेखसे उपर्युक्त बात निश्चित हो गई। यह खोज करनेहीसे मालूम हुआ कि-राजपूतानेमें अभी भी कइ एक स्तूप हैं। देखिये इस विषयमें डॉ० विन्सेन्टस्मीथ क्या कहते हैं:-

" I feel certain The Jain stupas must be still in existense and that they will be found if looked for. They aro move likely to be found in Rajputana than else idhere.

यानेः-" मुझको पूरा विश्वास है कि-जैनस्तूप अभी भी मौजूद होंगे। और यदि खोज किये जॉय तो वे मिलसकेंगे। दूसरी जगहके बनिसबत राजपूतानेमें अधिक पायेजानेकी संभावना है।"

डॉ० साहबके उपर्युक्त कथनसे यह स्पष्ट मालूम होता है कि-राजपूताने वगैरह कइ एक स्थानोंमें अभी भी ऐसे २ स्तूप वगैरह मौजूद होंगे, जो कि-इतिहासमें बडे भारी उपयोगी हो सकें।

जैनोंके प्राचीन शिलालेख वगैरह प्राचीन वस्तुएं ज्यों २ लोगोंके हाथ लगती और प्रकाशित होती जाती हैं, त्यों २ जैनसाहित्यके विषयमें भी लोगोंके विचार फिरते ही रहते हैं। अन्य लोगोंको भी अब यह स्वीकार करना पडता है कि-जैनोंका साहित्य जो कुछ प्रसिद्ध हुआ है, वह बहुत ही कम प्रसिद्ध भया है। इम्पिरिअल गेझेटियरमें एक दफे अंग्रेजीमें ऐसा प्रकाशित हुआ था कि:-"सिर्फ थोडे ही वर्ष हुए जैन धर्मका विशाल और गहन साहित्यका थोडा ही भाग शोध करनेमें आया है। और जैन जातिका इतिहास लिखा जाय, उसके पहिले भाषान्तर तथा खोजखाजके रूपमें अभी

बहुत कार्य करनेका बाकी है। इस तरह जैन धर्मकी शिक्षाओंके वास्तविक स्वरूपका अज्ञान, पाश्चात्य विद्वानोंमें बुरा भाव पैदा होनेमें, कदाचित कारण हुआ है।"

शिलालेखोंके विषयमें मैं यही कहूँगा कि पाश्चात्य विद्वानोंने आजतक अनेकों शिलालेख प्रकाशित किये हैं। केप्टन मेलवेलीको गवालियरसे थोडी दूर पर दूंवकुंडके मंदिरके खण्डहरोंमेंसे एक शिलालेख प्राप्त हुआ था। इस मन्दिरमें महाराजाधिराज विक्रमसिंहने बहुतसी भेंटें देनेका इस लेखमें लिखा हुआ है। एक जगह शिवके मन्दिरमें महावीरस्वामीकी एक प्रतिमा है, उसके लेख परसे यह अनुमान होता है कि—वह मन्दिर पहिले जैनोंने बनवाया होना चाहिये। इसके सिवाय कांगडा बजारमें पार्श्वनाथजीकी प्रतिमा परका लेख बहुत ही प्राचीन है।

कहनेका तात्पर्य कि शोध खोल करनेसे बहुत कुछ फायदा होता है। पाश्चात्य विद्वानोंका यह कथन है कि—अनेकों विविध प्रकारके शिलालेख हैं। उनमेंसे इमारतोंमें लगे हुए दस्तावेज बहुत उपयोगी तथा भारतवर्षके प्राचीन इतिहासके लिये बहुत साधनभूत हो सकते हैं। इस विषयमें डॉ० जी, मेवल, डफका " The Chronology of India " पृष्ठ १ तथा विनसेंट ए, स्मीथकृत ' The History of India ' नामक पुस्तककी प्रथमावृत्तिका पृष्ठ १३ वॉ देखना चाहिये।

आज पर्यन्त ऐसा कौन जानता था कि—उडीसा प्रदेशमें आए हुए खण्डगिरि नामक पर्वतकी गुफाओं वाले स्थान जैनोंके थे?। समस्त लोगोंका यह कहना था कि—वे स्थान बौद्धोंके थे। परन्तु सन् १८२० में स्टारलिंग साहबने उनकी खोजखाज की और हस्ति गुफाके एक पुरातन शिलालेखको प्रकाशित किया; तबसे उस स्थानके विषयमें लोगोंको अनेक प्रकारकी जिज्ञासाएं होने लगीं। लोग उद्यम करने लगे। और परिणाम यह आया कि—जब डॉ० भगवान्लाल इन्द्रजीने उस हस्ति गुफाके शिलालेखका पाठोद्धार किया और कलिंगदेशाधिपति खारवेलकी कथा प्रकाशित हुई तबसे लोगोंको यह निश्चित हो गया कि—वे स्थान खास करके जैनोंके ही है। इतना ही नहीं, परन्तु खारवेल

खुद जैन धर्मानुयायी था। सचमुच इस शिलालेखने जैन इतिहासके ऊपर बहुत ही अच्छा प्रकाश डाला है।

इस परसे हम अनुमान कर सकते हैं कि–न मालूम ऐसे २ भिन्न २ देशोंमें कितने ही जैन राजा हो गये होंगे? और कितने ही ऐसे २ देशोंमें हमारे प्राचीन स्थान मौजूद होंगे। सिवाय खोजखाजके इस बातका कैसे पता लग सकता है?।

पाश्चात्य विद्वानोंने इस बातका निश्चय किया है कि–दक्षिण हिन्दुस्तानमें तथा उत्तर हिन्दुस्तानमें शिलालेख बहुत हैं। उनमें दक्षिण हिन्दुस्तानमें जो शिलालेख है, वे प्रायः करके संस्कृत, तामिल, प्राचीन कानडी भाषाके शिलालेखोंमें जैन शिलालेख बहुत हैं। उन शिलालेखोंका संग्रह भिन्न भिन्न विद्वानोंने किया है। जैसे मी० इ० हुलीशने 'South Indian Inscriptions' के तीसरे वॉल्युममें, मी० जे० एफ० फलीटके संस्कृत तथा प्राचीन शिलालेख इन्डियन ॲन्टिक्वेरी वॉल्युम चारसे वीस तकमें, तथा खास करके मी० लेवीसराइसने अपने एपिग्राफिआ कर्णाटिकाके बारह भागोंमें संग्रह किया है।

उत्तर हिन्दुस्तानमें जो शिलालेख है, वे प्राय संस्कृत तथा प्राकृत भाषामें अधिक हैं। ये शिलालेख उपयोगितामें सबसे बढ कर हैं। और जो शिलालेख प्रसिद्धिमें आए है, उनमेंसे जैनोंके अधिक है। फ्रेंचविद्वान् डॉ० ए० गेरिनोटने पेरीसमें, स० १९०८ में जैन शिलालेखोंका एक फ्रेंच रीपोर्ट प्रकाशित किया था। उस रीपोर्टमें उन्होंने इ० स० १९०७की आखिर तकमें प्रसिद्धिमें आए हुए समस्त शिलालेखोंके संग्रह करनेमे प्रयत्न किया था। उस रिपोर्टमें ८५० शिलालेखोंका संक्षेपमें पृथक्करण करनेमें आया है। उन शिलालेखोंमेंसे ८०९ शिलालेखोंके ऊपर तारीखें मिलतीं हैं, अथवा अनुमानसे तारीखें निश्चय करनेके लिये साधन मिल सकते है। वे शिलालेख इ० स० से पूर्व २४२ से ले करके संवत् १९४३ याने इ० स० १८८६ पर्यन्त करीब २२०० वर्षके अन्दर अन्दरके है।

डॉ० ए० गेरिनोट अपने एक आर्टिकलमें लिखते है कि:–कनिष्क और इसके बादके इन्डोसीथियन राजाओंके समयके बहुतसे शिलालेख मथुरामें डॉ०

फुहररने ढूंढ निकाले थे । और उनका, एपिग्राफिआ इन्डिकाके पहिले तथा दूसरे वॉल्युममें प्रो० बुह्लरने बडी अजायबीके साथ वर्णन दिया था। और अभी प्रो० लुडरने इन्डियन एन्टीक्वेरी १९०४ तेतीसवे भागमें, उनमें पुनः सुधारा किया था । जैन सम्प्रदायोंके प्राचीन इतिहासके लिये वे बहुत उपयोगी हैं । क्योंकि वे कल्पसूत्रकी स्थविरावलीका समर्थन करते है । तथा प्राचीन कालके भिन्न भिन्न गणोंका, उन खास २ विभाग कुल तथा शाखाओंके सहित, कथन करते हैं । जैसे कि–कोटिक गण, जिसमें स्थानीय कुल तथा वज्रीशाखा है, वह तथा ब्रह्मदासिक कुल तथा उच्चानागरी शाखा वगैरह । "

प्राचीन शिलालेखोंके विषयमें, डॉ० ए० गेरीनॉटका एक अंग्रेजी लेख, जोकि ' जैनशासन ' के दीवालीके खास अंकमें छपा है, बहुत उपयोगी है।

अब मैं यहाँपर कतिपय शिलालेखोंको उद्धृत करना आवश्यक समझता हूँ।

श्रीमती सरकारने आजपर्यन्त जो खोजकी है । उनमें सबसे प्राचीन में प्राचीन शिलालेख यह मिला है:—

अजमेर जिलेमें एक वर्ली गाम है । वहाँसे एक कोस दूर भिलोट माताके मंदिरमेंसे एक पत्थर मिलाथा । इसका आकार हमाम ( खांपणी ) के जैसा था । इस पत्थरके तलियेपर इस प्रकार लिखा हुआ है:—

" वीराय भगवते चतुरासितिवसे का ये जालामालिनिये रंनिविठ माझिमिके "

यह लेख महावीरदेवके निवार्णके ८४ वर्ष पश्चात् का है । इस लेखमें दिखलाई हुई **माज्झमिका** नगरी वही है, जो मेवाडकी पुरानी राज्यधानीथी । उसी नगरीके खण्डहर अभी भी चितौडके पश्चिममें ८ मीलपर है । और वह ' नगरी ' इस नामसे पहचानी जाती है ।

उपर्युक्त पत्थरकी खोज, श्रीमान् पं० गौरीशंकर हीराचंदजी ओझाने सन् १९१२ में कीथी। यह पत्थर अभी अजमेरके म्युझियम (अजायबघर) में मौजूद है ।

मथुराके शिलालेखोंमें ऐसे कई लेख तथा चित्र हैं। एक पट है, जो कि किसी तोरणका अंश मालूम होता है। इस पटमें एक मुनि चार मनुष्योंको उपदेश दे रहे हैं। पटके पीछले भागमें एक स्तूप है, और इसके दोनों तरफ दो दो तीर्थंकर हैं। इस पटके ऊपर जो लेख है, वह यह है:—

"सिद्धं सं ९५ ग्रि २ दि १८ कोट्टियतो गणातो थानियातो कुलातो वैर-[शा] खातो आर्य अरह.......शिशिनि धाम थाये ग्रहदतस्य धि.......धनहथि...."

यह लेख बिलकुल पूरा २ नहीं है। इससे बराबर स्पष्ट अर्थ नहीं मालूम होता।

अब एक जालोरके लेखको देखिये:—

१— ....त्रैलोक्यलक्ष्मीविपुलकुलगृहं धर्मवृक्षालवालं
श्रीमन्नाभेयनाथक्रमकमलयुगं मंगलं वस्तनोतु।
मन्ये मंगल्यमाला प्रणतभवभृतां सिद्धिसौधप्रवेशे
यस्य स्कंधप्रदेशे विलसति गवलश्यामला कुंतलाली ॥१॥

श्री चाहुमानकुलांवरमृगांकश्रीमहाराजअणहिलान्वयोद्भवश्री महाराज आल्हणसुत

२—....यावलीकेललितदलितरिपुवलश्रीमहाराजकीर्तिपालदेवहृदयानंदिनदनमहाराजश्रीसमरसिंहदेवकल्याणविजयराज्ये तत्पादपद्मोपजीविनि निजमौढिमातिरेकतिरस्कृतसकलपिल्वाहिकामंडलतस्करव्यतिकरे। राज्यचिंतके जोजलराजपुत्रे इत्येवंकाले प्रवर्तमाने

३— ....रिपुकुलकमलेंदुः पुण्यलावण्यपात्रं
नयविनयनिधानं धामसौंदर्यलक्ष्म्याः।
धरणितरुणनारी लोचनानंदकारी
जयति समरसिंहक्ष्मापतिः सिंहवृत्तिः ॥२॥ तथा ॥

औत्पत्तिकीप्रमुखबुद्धिचतुष्टयेन निर्णीतभूपभवनोचितकार्यवृत्तिः। यन्मातुलः समभवत्किल जोजलाह्वो

४—....खंडितदुरंतविपक्षलक्षः ॥२ श्रीचन्द्रगच्छमुखमंडनसुविहितयतितिलकसुगुरुश्रीश्रीचंद्रसूरिचरणनलिनयुगलदुर्ललितराजहंसश्रीपूर्णभद्रसूरिचरणकमलपरिचरणचतुरमधुकरेण समस्तगोष्ठिकसमुदायसमन्वितेन श्रीश्रीमालवंशविभूषणश्रेष्ठियशादेवसुतेन सदाज्ञाकारिनिज

५—[भ्रा]तृयशोराजजगधरविधीयमाननिखिलमनोरथेन श्रेष्ठियशोवीरपरमश्रावकेण संवत् १२३९ वैशाष (ख) सुदि ५ गुरौ सकलत्रिलोकीतलाभोगभ्रमणपरिश्रांतकमलाविलासिनीविश्रामविलासमंदिरं अ (ऽ) यं मंडपो निर्मापितः॥ तथाहि ॥ नाना देशसमागतैर्नवनवैः स्त्रीपुंसवर्गैर्मुहुर्यस्मै

६— ....वावलोकनपरैर्नो तृप्तिरासाद्यते ।
स्मारं स्मारमथो यदीयरचनावैचित्र्यविस्फूर्जितं ।
तैः स्वस्थानगतैरपि प्रतिदिनं सोत्कंठमावर्ण्यते ॥४॥

विश्वंभरावरवधूतिलकं किमेतल्लीलारविंदमथ किं दुहितुः पयोधेः । दत्तं सुरैरमृतकुंडमिदं किमत्र यस्यावलोकनविधौ विविधा विकल्पाः ॥५॥ गर्त्तापूरेण पातालं
७—(विस्तारे) ण महीतलं । तुंगत्वेन नभो येन व्यानशे भुवनत्रयं ॥६ किंच ॥ स्फूर्जद्व्योमसरः समीनमकरं कन्यालिकुंभाकुलं मेषाढ्यं संकुलीरसिंहमिथुनं प्रोद्यद्वृषालंकृतं ताराकैरवमिंदुधामसलिलं सद्राजहंसास्पदं यावत्तावदिहादिनाथभवने नंद्यादसौ मंडपः ॥ ७ कृतिरियं श्रीपूर्णभद्रसूरीणां ॥ भद्रमस्तुश्रीसंघाय ॥

प्रियसज्जनो ! इस लेखसे आप देख सके होंगे कि प्राचीन शोध खोलसे कैसी २ आश्चर्य जनक ही नहीं, परंच अपनी प्राचीनतामें, अपने इतिहासमें अन्यान्य उपयोगी बातें प्रकाशित होती हैं ?। यदि अब भी हमारे जैनभाई शोधखोलका कार्य हाथमें ले करके उद्यम करें, तो बहुत कुछ नई २ बातें प्रकाशित हो सकती हैं । पाश्चात्यविद्वानों तथा गवर्नमेन्ट ऑफ इन्डियाने जो कुछ शोध-खोलकी है, इससे हमें निश्चिन्त हो करके बैठ रहना नहीं चाहिये । अभी अपनेको बहुत करनेका है। अभी अपने ऐसे २ स्थान हैं, जहाँ खोजखाज करनेसे अनेकानेक उपयोगी वस्तुएं प्राप्त हो सकती हैं ।

तक्षशिलाका आयाहुआ धर्मचक्रतीर्थ, रथावर्त तीर्थ (जिसको मांगीतुंगी कहते हैं, तथा जहाँ वज्रस्वामीने अनसन किया था), पावक गिरि (जिसको पावागढ कहते हैं), सत्यपुर नगर (जिसको साचोर कहते हैं), वंभणवाडग्राम (जिसको बामणवाड कहते हैं), देवानंदीग्राम, उपरियाला तथा सेरिसक वगैरह अनेकों प्राचीन स्थान हैं कि जहाँ खोज-खाज करनेकी बहुत आवश्यकता है ।

सज्जनो ! अब निद्राको त्याग करो । प्रमादको दूर करो, और आप लोग स्वयं अपने प्राचीन तीर्थोंको सम्हालो । अपनेमें बडी २ संस्थाएं ऐसी मौजूद हैं कि–जो इस कार्यको बडी आसानीसे कर सकती हैं । लाखों रुपये वाहियात कार्योंमें बरबाद हो जाते है, उनको बचा करके, यदि ऐसी शोध खोलोंमें लगाये जाँय, तो कितना बडा भारी उपकार हो सकता है ? । मैं फिर भी कहुंगा कि–जैसे अपनेमें तीर्थोद्धारका कार्य खास समझा जाता है, वैसे ही इस कार्यको भी खास समझना चाहिये । ऐसा समझ करके कोई न कोई संस्था इस कार्यको हाथमें ले, ऐसा चाहता हुआ इस छोटेसे लेखको समाप्त करता हूँ ।

शान्तिः शान्तिः शान्तिः



# जैनसाहित्यमें विविधविषयोंको मिला हुआ स्थान।

( लेखक–यतिवर्य श्रीमान् बालचन्द्रजी–खांमगाव )

मङ्गलं भगवान् वीरो मङ्गलं गौतमः प्रभु: । मङ्गलं स्थूलिभद्राद्या जैनो धर्मोऽस्तु मङ्गलम् ॥

आजका दिन अत्यन्त रमणीय एव मङ्गलप्रद है क्योंकि आज हम शास्त्रविशारद जैनचार्य श्रीमान् विजयधर्मसूरिजीकी कृपासे जैनसाहित्य सबंधी चर्चा करनेके लिये यहाँपर एकत्रित हुए है।

दूसरी बात यह है कि इस सम्मेलनके लिये जैसे सभापतिकी आवश्यक्ता थी वैसे ही सुयोग्य माननीय पडित श्रीयुत सतीशचन्द्रजी विद्याभूषण सरीखे विद्वान् एव जैन साहित्यके प्रेमीने इस पदको सुशोभित किया है। अतिरिक्त इसके इस सम्मेलनमें जैसे २ विद्वानोंके सम्मिलित होनेकी आवश्यकता थी, वैसे २ सज्जनोंने यहाँपर आनेकी कृपा भी की है। अर्थात् सभामण्डप विद्वानोंसे शोभा दे रहा है, मेरेको इस समय अत्यन्त ही हर्ष हो रहा है—हृदय प्रफुल्लित हो रहा है किन्तु जितना हर्ष हो रहा है, उससे शताश भी मुखद्वारा व्यक्त नहीं कर सकता।

श्रोतृवृन्द! मेरे मूल विषय पर कुछ कहूँ, इसके पहिले एक दो और बातोंका खुलासा करना आवश्यक समझता हूँ।

जैनसाहित्य सबंधी परामर्श करनेके लिये एकत्रित हुये देखकर किस साहित्य प्रेमीको हर्ष हुए विना रह सकता है? चरमतीर्थङ्कर श्रीमन्महावीरस्वामीके पश्चात् आजतक जितने विद्वान् आचार्य–उपाध्याय–यति–मुनि एव विद्वान् गृहस्थ हुए है, उन्होंने अपनी विद्वत्ताका लाभ समाजको देनेके हेतुसे एव जैन साहित्यकी वृद्धिके लिये व्याकरण, काव्य, कोश, न्याय, अलङ्कारादि सभी विषयों पर अपनी लेखणी चलाई है। सस्कृतमें ऐसा विषय एक भी होना असभव है कि–जो जैन पडितोंकी लेखिनीसे वञ्चित रहा हुआ हो? कहनेका तात्पर्य यह है कि हमारे पूर्वजोंने जैनसाहित्यकी सेवा सर्वतो भा-

चसे की हैं। यद्यपि थोडा समय ऐसा भी गुजर चुका है कि जिसमें हमारे असंख्य ग्रन्थरत्न लुप्तप्रायः एवं नष्ट–भ्रष्ट हो चुके हैं, अनेक ग्रन्थरत्न कृमीके उदरमें प्रवेश हो गये है, कई जलादिये गये हैं, जिनका नाम तक हमारे सुननेमें नहीं आता। कई ऐसे हैं कि जिनकी नामावलीका तो कुछ २ पता लगता है, किन्तु वे कहांपर हैं! कहां गये! इसका कुछ भी पता नहीं चलता! देखिये! श्रीमान् उमास्वाति वाचक रचित ५०० पांचसो ग्रंथोमें इने गिने ग्रथोंके सिवा शेपके ग्रंथोके लिये कुछ भी पता नहीं चलता! श्रीमान् हरिभद्रसूरिके १४४४ ग्रन्थोंमें पांच दस ग्रंथोंके अतिरिक्त शेप कहां है यह कोई कह सकता है! कलिकाल सर्वज्ञ विरुद धारक, कुमारपालनृपतिप्रतिबोधक, पंडित शिरोमणि श्रीमान् हेमचंद्राचार्यजीके रचित साढे तीन करोड श्लोक इस समय कहां गये, इसका कोई पता लगा सकता है! दूर जानेकी कोई वात ही नहीं। देखिए, न्यायविशारद श्रीमान् यशोविजयजी उपाध्यायके रचित सैंकडों ग्रन्थोंमेंसे इस समय कितने उपलब्ध हैं! क्या यह थोडे दुःखकी वात है! तथापि जैनके ग्रंथोंका अब भी तोटा नही है। अनेक ग्रन्थरत्न भण्डारोंमें भरे हुवे हैं। "गई उसीको जान दे! रही उसीको राख!" की लोकोक्तिके अनुसार जो हैं उन्हींकी रक्षा करना एवं वृद्धि करना हम लोकोंका परम कर्त्तव्य है।

वृटिशराज्य, न्यायप्रिय होनेके कारण भारतके सभी धर्मावलम्बी अपने २ धर्म ग्रन्थोंके लिये तथा साहित्य वृद्धिके लिये आनन्दके साथ प्रयत्न कर रहे है। इसी तरह जैनियोंकी ओरसेभी अनेक ग्रंथरत्न मुद्रित हो चुके हैं और होते चले जाते हैं। तथापि जितने जोर शोरसे काम होना चाहिये उतना नही होता है। हां, श्रीमान् उपाध्याय इन्द्रविजयजीके निस्सीम परिश्रमसे श्रीमती यशोविजयजी ग्रंथमालामें अनेक लोकोपयोगी ग्रन्थ छप चुके हैं और छप रहे है। इसी प्रकार भावनगरकी एक दो सभाएं भी यह काम कर रही हैं। वम्बईके भीमसिंह माणेकने तो सबसे प्रथम ही इस कामको उठाया था और अनेक ग्रंथ छापे जा चुके हैं किन्तु अब उक्त कार्यालयका काम कुछ शिथिलसा दीख पडता है। अतिरिक्त इसके एक दो फंड बंबई अमदावाद में काम कर रहे हैं। किन्तु जिसरीत्या और जिस प्रमाणमें कार्य होना चाहिये वैसा इस लिये नही होता है कि–वे समग्र संस्थाएँ एकता पूर्वक कार्य नही करतीं और न

उनके लिये अभी दिशा बांधी गई है। जहांतक जैन साहित्यकी वृद्धिके लिये अनेक संस्थाएँ स्थापित होकर ऐक्यसे कार्य नहीं करेंगी, वहांतक जैसा चाहिये वैसा कार्य होनेमें अनेक बाधाएँ उपस्थित हुए सिवा कभी नहीं रहेंगी। अतः साहित्य संबंधी प्रत्येक विषय पर चर्चा चलाकर एवं विद्वान् समितिद्वारा ग्रन्थ सम्पादन करवा कर ग्रन्थोंकी मुद्रणा होनी चाहिये। जहांतक वैसा न होगा वहांतक मुद्रित हुए ग्रन्थोंमें कुछ न कुछ व्यंग रहना स्वाभाविक है। इस ओर सभीने लक्ष देना चाहिये।

प्यारे मित्रो! जैनसाहित्यके प्रेमियोंने एवं रक्षकोंने इस ओर अवश्य ध्यान देना चाहिये कि–इस वक्त जैनसाहित्यमें क्या क्या त्रुटियाँ है? किस २ विषयपर–प्रथम परामर्श करनेकी आवश्यकता है? कौनसा विषय न्यून है? किस विषयकी किस प्रकार पुष्टी होनी चाहिये? किस २ विषयमें किस २ विद्वान्‌की सहायता लेनी चाहिये? इन बातों पर विचार चलाकर तय किया जाय और पश्चात् तदनुसार कार्य होता रहे तो जैनसाहित्यकी उत्क्रांति एवं विकाश होनेमें कभी विलम्ब नहो? किन्तु उक्त बातोंके लिये प्रथम एक मासिक पत्रकी अत्यन्त आवश्यकता है। जिस मासिकद्वारा जैनसाहित्य संबंधी अच्छे २ लेख निकलते रहें। जिसद्वारा विद्वानोंको जैनसाहित्य संबंधी विचार प्रकट करनेमें तथा कार्य कर्त्ताओंको कार्य करनेमें बहुत कुछ सुभीता हो सकता है। जैन साहित्य संबंधी आलोचना प्रत्यालोचना करनेवाले मासिकके न होनेसे कितनी हानि है यह देखिए। कई मेरे सरीखे अल्पज्ञभी "येन केन प्रकारेण प्रसिद्धः पुरुषो भवेत्" इस आकाँक्षाके वशीभूत होकर, और दो चार वाक्य इधर उधरसे लेकर अपने नामसे पुस्तकें छपा देते है"। कई तो ऐसे ऊटपटांग मारदेते हैं जिसका कुछ पताभी नहीं लगता? किसीमें भाषा संबंधी तो किसीमें विचार संबंधी अनेक प्रकारकी भूलें रही हुई होती हैं। भला, ऐसे ग्रंथ छप कर क्या लाभ है? आजतक जितने ग्रन्थ मुद्रित हुवे हैं उनमें थोडेसे विद्वानोंद्वारा जो ग्रंथ छपे है उनको त्याग, शेषके ग्रन्थोंमें एक नं एक बातकी न्यूनता तो अवश्य ही प्रतीत हो रही है। ऐसे ग्रन्थोंकी समालोचना होना तथा उनके प्रकाशकोंको चेताना यह काम एक मासिकका है। हर्षका विषय है कि–'जैनशासन' इस कामको कुछ २ कर रहा है। कई ग्रंथोंकी समालोचनाएँ निकली हैं, परंतु विद्वान् सम्पादक समितिद्वारा (जैनसाहित्य संबंधी चर्चा करनेके लिये) एक मासिककी अत्यन्त आवश्यकता है। जिस मासिकद्वारा ऐसे

विषय चर्चाए जावें कि–जिससे निकम्मे ग्रन्थोंका मुद्रण होना अटक जायँ और जैन साहित्यकी पुष्टिकारक एव जैनसमाजमें साहित्य सबधी सुविचार फैलानेवाले विविध विषयोंपर उत्तमोत्तम ग्रन्थ विद्वानोंकी लेखिणी द्वारा सम्पादित हो कर अधिकाधिक निकलने लग जायँ !

प्यारे मित्रो !

जैनसिद्धान्तों पर आजतक कई आक्षेप हुए हैं। यद्यपि उनके उत्तर भी दिये गये हैं, किन्तु जितने प्रमाणमें आक्षेपित लेख वितीर्ण हुये है, उतने प्रमाणमें उत्तरात्मक लेखोंके वितीर्ण न होनेसे कितनेक लोगोंकी यहा तक समझ हो गई है कि–उत्तर देनेमें क्या जैन पण्डित असमर्थ हैं ? । अत आक्षेपित लेखोंस उत्तरात्मक लेखोंका दुगना चौगुना फैलाव हो जाना चाहिये कि–जिससे उक्त गेर समझ होनेके कारण न रहे।

प्यारे सज्जनो !

आज हम सभी यहा पर जो एकत्रित हुए हैं यह जैन साहित्यके सवधमें चर्चा करनेके लिये हुए है। यहा पर ऐसे २ विद्वान् विराजमान है कि जिनके सम्मुख मै कुछ चीज नही। प्रथमत. आचार्यजी तथा उपाध्यायजी सरीखे जैन साहित्यके रगमें रगे हुवे यहा पर उपस्थित हैं। अतिरिक्त इसके हमारे इस सम्मेलनके सभापति महामहोपाध्यायजी सरीखे तथा न्यायतीर्थादि अनेक पद विभूषित मुनि गण तथा पण्डित वर्ग उपस्थित हैं। मेरेमें ऐसी क्या शक्ति है कि–इन विद्वानोंके सम्मुख मैं नवीन कुछ कह सकु ? अर्थात् यहा पर जो कुछ मै कहूँगा वह विद्वानोंको तो पिष्ट पेषण साही लगेगा, तथापि कहनेके लिये सकोच न होकर इस लिये उत्साह हो रहा है कि–आजका दिन हमारे लिये अत्यन्त आनन्दका है। आजहम जिन वाणीकी सेवा करनेको एव उन्नति करनेको एकत्रित हुए हैं। यदि मेरे कहनेमें कुछ न्यूनाधिक्य तथा स्खलना ज्ञात हो तो विद्वज्जन अवश्य क्षमा प्रदान करेंगे, ऐसी उत्कट आशा रख कर ही मैं कुछ कहनेका साहस करता हूँ।

मेरा विषय "जैनसाहित्यमें विविध विषयोंको मिला हुआ स्थान" यह है। यह विषय ही ऐसा है कि जिसमें तीर्थङ्कर गणधर और पूर्वधर प्रणीत सिद्धान्त और निर्युक्तिया तथा पूर्वाचार्यों द्वारा रचित टीका वृत्ति और चूर्णी तथा प्रकरण ग्रन्थोंसे

लगा कर, व्याकरण, न्याय, काव्य, कोश, अलङ्कार, छन्द, ज्योतिष, वैद्यक, पदार्थ विज्ञान (सायन्स) प्रभृति सभी विषयोंका अतर्भाव हो जाता है। जिसमें–जैनव्याकरण, न्याय, काव्य कोशादि विषयोंका सनधर्मे तो वहुत कुछ कहाजा चुका है। मैं, केवल यहा पर जैन पण्डितोंके रचित वैद्यक तथा ज्योतिष विषयके ग्रन्थोंके सम्बधमें कुछ कहूँगा।

प्यारे सज्जनो?

वैद्य विद्याका नाम आर्युवेद भी है—

इसका कारण यह है कि–

आयुर्हिताहित व्याधिर्निदानं शमनं तथा।
विद्यते यत्र विद्वद्भिः स आयुर्वेद उच्यते ॥ १ ॥

अर्थात् जिसमें आयु (अवस्था) के हित–अहित पदार्थ, पदार्थोंका और रोगोंका निदान तथा शमन (नाश) के उपाय एव चिकित्सा हो उसको विद्वान् पुरुष आयुर्वेद कहते है। वैद्य विद्याके वेत्ताओंको–अष्टविध परीक्षा द्वारा तथा और २ कितनेक चिह्नों द्वारा मनुष्यकी आयु (उमर) का ज्ञान हो जाया करता है। इस विद्यामें शरीर रक्षाका उपदेश है। वात ठीक भी है "सो नियामन एक तन्दुरस्ती" की उक्ति चरितार्थ हो सकती है। वैद्यक शास्त्र जाननेका मुख्य लाभ यह है कि प्रकृति (तवियत) के विरुद्ध कार्योंसे वचना और वचाना। पुरुषार्थ चतुष्टयकी सिद्धिके लिये भी आरोग्य मूल कारण है और कहा भी है कि- "धर्मार्थकाममोक्षाणा आरोग्य मूलकारणम्"

वतलाईए! शरीरके विकार भाव युक्त होने पर आप क्या कर सकते है? अत वैद्य विद्या एक उपयोगी विद्या है और प्राणियोंके आरोग्यार्थ ही इस विद्याकी सृष्टि हुई है। कितने ही वैद्यक ग्रथकार जो यह कहते हैं कि–इसमें आयु वढानेके उपाय कहे हैं, किन्तु वे यह वात कहनेमें वडी भारी भूल करते हैं। क्योंकि जिसके आयुकर्मका जितना वध पडा होगा, उतनी ही आयु उसकी होगी। कमी वेशी कोई नही कर सकता और वैद्यक ग्रथमें लिखा भी है कि—

व्याधेस्तत्त्व परिज्ञानं वेदनायाश्च निग्रहः।
एतद् वैद्यस्य वैद्यत्वं न वैद्य प्रभुरायुषः ॥ १ ॥

व्याधियोंके तत्त्वोंका यथार्थ ज्ञान और वेदना (पीडा) दूर करनेके उपाय जो यथार्थ जानता हो वही सुवैद्य है। और इसीमें वैद्यकके तत्त्वोंका समावेश हो जाता है। अर्थात् ये बातें वैद्यमें होनी आवश्यकीय हैं, किन्तु आयु प्रदान करनेमें वैद्य सामर्थ्य नहीं रख सकता। तात्पर्य आयुके तत्त्वको यथार्थ जानना ही वैद्यके लिये मुख्य कार्य है। देखिए! जो लोक आयु बढानेका उपाय कहते हैं वे स्वयं फिर यह भी कहते हैं कि आयु प्रदान करनेमें वैद्य सामर्थ्य नहीं रखता? कहिए! यह वदतो व्याघात दोष है या नही? खैर इस बातको यहां कहनेका अवसर नहीं है। हां, आयुकी अवधिका ज्ञान होनेसे लौकिक और लोकोत्तर कार्योंके करनेमें सहाय आयुर्वेद जरूर है। और इसी लिये हमारे पूर्वजोंने तथा जैन पण्डितोंने इस विषय पर भी अपनी लेखिनीको खूब चलाई है।

वाग्भटजी जैन धर्मके कट्टर भक्त थे। इसके समीप अनर्गल लक्ष्मी होने पर भी सरस्वती देवीकी इसपर खूब कृपा थी। संस्कृत विद्यामें वाग्भटजी खूब निपुण थे। और वैद्यक विषय पर इनकी रुचि अधिक थी। इन्होंने "अष्टाङ्गहृदय" नामक वैद्यक ग्रंथकी रचना भी की है। संसारमें चरक, सुश्रुत और वाग्भट (अष्टाङ्गहृदय) इन तीन ग्रंथोंकी गणना बृहत्त्रयीमें है। भारतीय वैद्यक शास्त्रमें वाग्भटका आसन बहु ऊंचा है। आयुर्वेदके वेत्ता तथा प्रेमी "सूत्रस्थानेषु वाग्भटः" कह कर इनकी खूब प्रशंसा करते हैं। यहां पर वाग्भटजीके सबंधमें तथा इनके अष्टागहृदयके संबंधमें भी थोडासा कहना जरूरी बात है।

मित्रो!

वैद्यक विषयका वाग्भट सर्वमान्य ग्रन्थ है। इसका सब कोई आदर करते हैं। इस ग्रन्थका अष्टागहृदय नाम इन्होंने इसलिये रक्खा हुआ होना चाहिये कि—वैद्यक विषयके आठ अग हैं, इन्होंने इस ग्रन्थमें आठों ही अङ्गोपर अपने विचार व्यक्त किये हैं। वे स्वय अष्टागहृदयके अन्तमें कह रहे हैं कि—

अष्टाङ्गवैद्यकमहोदधिमन्थनेन योऽष्टाङ्गसंग्रहमहामृतराशिराप्तः।
तस्मादनल्पफलमल्पसमुद्यमानां प्रीत्यर्थमेतदुदितं पृथगेव तन्त्रम्॥ १०॥
(वाग्. उत्तरस्थान. अध्या. ४० श्लो ७९)

अष्टांग वैद्यक रूप समुद्रको मथन करनेसे अष्टाङ्ग संग्रह रूप महान् अमृतका

समूह प्राप्त हुआ है। थोडा परिश्रम करनेवालोंको भी बहुत कुछ प्राप्ति हो इस लिये मैंने इस (अष्टाङ्गहृदय) ग्रन्थकी रचना की है

ग्रंथके अन्तिम श्लोकमें फिर कहते हैं:—

हृदयमिव हृदयमेतत् सर्वायुर्वेदवाङ्मयपयोधेः।
दृष्ट्वा यच्छुभमाप्तं शुभमस्तु परं ततो जगतः॥ श्लो. ८८॥

अर्थात् संपूर्ण आयुर्वेदकी वाणीरूप समुद्रके हृदयकी तरह यह अष्टांगहृदय ग्रन्थ है। इसको देख कर जो परम-श्रेष्ठ शुभको प्राप्त हुआ है तिस शुभसे जगतको मंगल हो।

संस्कृतमें हृदय नाम गहरे जलाशयका और मुख्य स्थानका है। इन दोनो अर्थोंको लेकर वाग्भटजीने अपने ग्रंथका नाम अष्टांगहृदय रक्खा प्रतीत होता है। अर्थात् वैद्यक विषयके जो आठ अङ्ग हैं, वे इस ग्रन्थमें गहरे भरे हुवे हैं या उनका मुख्य स्थान है।

वाग्भटका प्राकृत भाषामें वाहड नाम प्रसिद्ध है। वि. सं. १२०३ में वाग्भटने शत्रुंजय जैन तीर्थका १४ वा उद्धार किया है। मित्रो! आप समझ सकते हैं कि—शत्रुंजयके उद्धारका काम करना कुछ सहज बात नही है। यह काम बहुत द्रव्य व्यय और परिश्रमका है। ऐसा शुभ कार्य करके जिसने—वाग्भटने परभवके लिये सद्गतिकी और इस भवमें उज्ज्वल कीर्तिकी नीव सदाके लिये डाल दी है वह महानुभाव वाहड कैसा उदार चरितवान् होगा यह आप स्वयं अनुमान कर सकते हैं।

जैन श्रावकवर्गमें प्रथम कैसे २ धनवान् एवं विद्वान् हो गये हैं वह जिनको देखना हो उन्होंने वाग्भटजीका अष्टांगहृदय और धनपाल कवि रचित ऋषभ पञ्चाशिकादि ग्रन्थोंको देखना चाहिये।

वाग्भटने वैद्यकके शूक्ष्मसे शूक्ष्म विषयों पर कैसी कलम घसीटी, यह अष्टांगहृदयका परिशीलन कर्तागण भली भाती जानतेही हैं। उक्त ग्रंथके प्रारंभमें मङ्गलाचरण रागद्वेषके जीतनेवाले एवं रागद्वेष रूपी रोगोंको मिटानेमें समर्थ वैद्य तीर्थंकरोंको वाग्भटने नमस्कार इस प्रकार किया है:—

रागादिरोगान्सततानुषक्तानशेषकायप्रसृतानशेषान्।
औत्सुक्यमोहारतिदाञ्जघान यो पूर्ववैद्याय नमोस्तु तस्मै॥ १॥

देखिये प्यारे मित्रो ! ~

राग–द्वेष–मोह–रति आदि अष्टादश दोष रहित जन्म, जरा और मरण रूप रोगोंको मिटानेको समर्थ सिवा तीर्थंकरोंके और ( कौनसा ) कौनसा वैद्य होसकता है ? अतः यह मगलाचरणही अष्टागहृदयके कर्ताका जैनी होना सिद्धकर रहा है। बबईके वेंकटेश्वर प्रेसमें सानुवाद अष्टागहृदय छपा है उसमें अनुवादकने यह मगलाचरण धन्वतरी को किया लिखा है। सिवा वा इसके अनुवादमें और भी अनेक भूलें हैं। कहिये रागद्वेष को जीतनेमें तीर्थंकर ही समर्थ हैं। वाग्भट जैनी थे यह बात छीपाई नहीं छीपती। प्रथमतः मगलाचरण इसकी साक्षी है। दूसरी बात यह है कि–जैनश्वेताम्बरोंके इतिहासमें वाग्भटके सबधमें बहुत कुछ वृत्तान्त मिलता है। अत यह बात निस्सन्देह है कि–अष्टागहृदय नामक वैद्यक ग्रन्थकर्ता वाग्भट जैनश्वेताम्बर मतावलम्बी श्रावक था।

अब हम श्रोताओंको वाग्भटजीके अष्टागहृदय ग्रन्थका थोडेमें कुछ वर्णन सुनाना चाहते हैं।

वैद्यकके आठ अगोको वाग्भट इस प्रकार बतलाते हैं.–

कायबालग्रहोर्द्धागशल्यदंष्ट्राजरावृषान् ।

अष्टावङ्गानि तस्याहुश्चिकित्सा येषु सश्रिता ॥ (वाग्. सूत्र. स्था. अ. १)

१–देह–२–बाल–३–ग्रह–४–उर्द्धाग–५–शल्य–६–दंष्ट्रा –७–जरा–८–वृष यह वैद्यक विषयके आठ अङ्ग है। यद्वा कोई यह कहे कि–सब चिकित्सा देहमें ही होती है फिर बाल ग्रह आदिसे देहको पृथक् कैसे कहा ? इसके उत्तरमें ज्ञात हो कि किसीने ऐसा कहा कि–" प्रकर्षो यथाऽभिरूपाय कन्या देया" इससे यह स्पष्ट है कि–अत्यन्त रूपवान्को कन्या देनी। यानी साधारण रूपवान्को कन्या देनेका स्वय निषेध हो चुका। इसी प्रकार काल शब्द वैद्यक ग्रन्थोंमें सम्पूर्ण धातुवाले देहधारी यौवनावस्थावान् के लिये व्यवहृत किया जाता है। कायशब्द चिञ् चयने धातुसे व्युत्पादित होता है "चीयते प्रशस्तदोषधातुमलैरिति काय " अर्थात् जब प्रशस्त दोष (वात, पित्त, कफ) धातु और मल इनके सहित सम्यक्रीत्या देह प्रतीत होने लगे, तब देहकी काय सज्ञा वैद्यक ग्रन्थकारोंने मानी है। अत सब शरीरके उपतापक आम पक्वाशय स्थानोंसे उत्पन्न जो ज्वर, रक्तपित्त, अतिसारादि रोगोंके निवृत्तिके यत्नोंका जहा वर्णन हो उसे आठ अगोंमें कायचिकित्सा नामक प्रथम अङ्ग कहा है। अर्थात् बल और

सत्त्व सम्पूर्ण धातु वाला होनेसे यौवनावस्थावालेके उपयोगी अङ्गको ही प्रथम अङ्गमे माना गया है।

२–बालदेहमें सम्पूर्ण वल एव धातु आदि न होनेसे बालकोंके लिये औषधोपचारें यौवनावस्थावालेसे पृथक् कहे हुवे है, इस लिये बालचिकित्सा यह वैद्यकका दूसरा अङ्ग माना गया है।

३–ग्रह चिकित्सामें शान्तिकर्म आदि विषय है, यह तीसरा अङ्ग है।

४–स्कधोंकी सधियोंसे उपर नेत्र, कान, नासिका आदि अगोंमें उत्पन्न हुए रोगोंकी शाति आश्चोतन शलाका करना यह चतुर्थ अङ्ग है।

५–शस्त्र साधन सामान्यसे शल्यको चिकित्साका पाचवा अङ्ग कहा है। क्योंकि रोगोंकी तरह शल्य भी पीडाको उत्पन्न करता है।

६–इसमें सर्व, वृश्चिकादि विषारी प्राणियोंके दश (काटने) से शीघ्र ही मरणकी सभावना होती है, इससे वचानेके लिये दृष्ट्रा चिकित्साका छठा अङ्ग है।

७–रसायन चिकित्साका सातमा अङ्ग है। क्यों कि रसायनसे विष दूर होते हैं। शरीरकी व्याधिया मिटती हे और जराका नाश होता है इस लिये इसे सातवॉ अङ्ग माना गया है।

८ वाजीकरण यह वैद्यकका आठ वा अङ्ग है। वाजी नाम घोडेका है। अर्थात् घोडेके समान वेग एव वीर्यवाला मनुष्य जिससे बन जाय, ऐसे उपाय नियोजित जहा पर है, उस अङ्गको "वृषा" नामक आठवाँ अङ्ग कहते हैं।

उपर्युक्त आठो अगोंके अन्तर्भूत सारा वैद्यक शास्त्र आ जाता है। और वाग्भटने इन आठों अगोका विस्तार पूर्वक वर्णन किया है।

वाग्भटका अष्टागहृदय ग्रथ पूर्वाध और उतरार्ध इस प्रकार दो भागोंमें विभक्त है। पूर्वार्धमें सूत्रस्थान, शरीर स्थान और निदान स्थान इस प्रकार तीन स्थान हैं। जिसमें सूत्र स्थानके ३० अध्याय है। शरीर स्थानके ६ छे अध्याय हैं। और निदान स्थानके १६ अध्याय ह।

उत्तरार्धमें चिकित्सा, कल्प ओर उत्तर इस प्रकार तीन स्थान हैं। जिसमें चिकित्सा स्थानके २२ अध्याय हैं। कल्पस्थान और उत्तर स्थानक एक २ अध्याय है।

वाग्भटने दोषोंकी परिसख्या, दोषोंके स्थान, अग्निका स्वरूप सप्तधातु, मळ, शरीर रक्षणोपाय, रस और रसगुण, वीर्य, रोगोंके कारण और उनकी परीक्षा, वैद्यके

गुण और औषधियोंके गुण, दिनचर्या, स्वास्थ्यरक्षा, व्यायाम, अभ्यग, स्नान, ऋतुचर्या, तथा वमन, विरेचन, नस्य और वस्ति आदिकर्म, एवं ज्वर अतिसार ग्रहणी राजयक्ष्मादि सपूर्ण रोगोंकी चिकित्सा और औषधि सेवनका फल रसायन एव वाजीकरण इत्यादि २ वैद्यक सबधी बहुतसे विषय ऐसे उत्तमता पूर्वक क्रमबद्ध लिखे है । जिसके लिये वाग्भटको वृद्धत्रयीमें स्थान मिला है । यह जैनियोंके लिये थोडे आनन्दकी बात नहीं हैं । जैन पडितोंका रचा वैद्यक विषयका ग्रथ सर्व मान्य होनेसे जैनियोंकी अन्यान्य विषयोंकी निपुणताकी प्रशसाके समान ही वैद्य विद्याके विषयमें निपुणताकी प्रशसा सर्वत्र हो रही है । तथापि दुःखके साथ कहना पडता है कि वाग्भट सरीखे सर्व मान्य ग्रथमें इस ग्रथको छापनेमें जैनेतर पडितोंने कई क्षेपक वाक्य घुसेड दिये हैं ऐसा प्रतीत होता हैं । उन क्षेपक श्लोकोंको निकालकर किसी जैन वैद्यद्वारा उस ग्रथका सम्पादन हो तो, बहुत अच्छी बात है । किन्तु आज तक इस ओर किसीने लक्ष नहीं दिया ।

आयुकी रक्षाका उपदेश वाग्भटजी किस प्रयोजनसे करते है, यह भी आपको सुना देता हु । वह इस प्रकार कहते है:—

आयुःकामयमानेन धर्मार्थसुखसाधनम् ।
आयुर्वेदोपदेशेषु विधेयः परमादरः ॥ १ ॥

अर्थात्—धर्म अर्थ और सुख (त्रिवर्ग) में निमित्त कारण आयु है, इनकी कामना वाले मनुष्यको आयुर्वेदीय उपदेशमें परमादर करना चाहिये । वैद्य विद्याका प्रयोजन आपने इस श्लोकमें कैसा बतलाया हैं यह आप भली भाती समझ सकते है ।

आपकी उत्कृष्ट धार्मिकता अष्टागहृदयके एक श्लोकमें झलक रही है वह श्लोक यह है:—

सत्यवादिनमक्रोधमध्यात्मप्रवणेन्द्रियम् ।
शातं सद्वृत्तनिरत विद्यान्नित्यरसायनम् ॥ १८० ॥

(वा उत. स्था. अ ९)

अर्थात् सत्य बोलने वाला, क्रोधसे वर्जित योगके गुण वाली इन्द्रियों वाला, शात और श्रेष्ठ वृत्तिमें स्थित मनुष्यको नित्य रसायन वाला जानना चाहिये ।

ब्रह्मचर्यके संबधमें भी आपके विचार सुन लीजिए:—

धर्म्यं यशस्यमायुष्यं लोकद्वयरसायनम्।
अनुमोदामहे ब्रह्मचर्यमेकान्तनिर्मलम् ॥ ४ ॥

अर्थात्:—धर्म और यश समुक्त आयुमें हित करने वाला रसायन एकान्त निर्मल ब्रह्मचर्यको मै अनुमोदन करता हु।

वाग्भटके सिवा जैनाचार्योंने तथा जैन पडितोंने वैद्यक विषयके बहुत उत्तम २ ग्रथोंकी रचनाकी है।

देखिए!

नागपुरीय तपागच्छीय श्रीचन्द्रकीर्तिसूरिके शिष्य पाठक श्रीहर्षकीर्तिसूरिने योगचिन्तामणी नामके वैद्यक ग्रंथकी रचनाकी है। चन्द्रकीर्तिसूरि एक प्रसिद्ध वैयाकरणी हो गये हैं। जिनकी सारस्वत नामके व्याकरण ग्रथ पर सुबोधिनी (चन्द्रकीर्ति) टीका सर्वत्र प्रसिद्ध है और वह टीका बंबईके वेंकटेश्वरादि यन्त्रालयोंमें मुद्रित हुवे कितनेक वर्ष वीत चुके हैं। इन्ही प्रसिद्ध वैयाकरणके शिष्य हर्षकीर्ति पाठकभी व्याकरण—न्याय—काव्य—कोपालङ्कारादि छन्द शास्त्रोंके—वेत्ता प्रतीत हो रहे हैं, इस बातकी साक्षीमें उनका वैद्यक विषयका रचित ग्रथ योगचिन्तामणी पर्याप्त है। इसके श्लोकोकी रचना देखनेसे ही उनके अपूर्व पाडित्यका परिचय मिलता है।

नामके अन्तमें 'कीर्ति' शब्द दिगबर सम्प्रदायके भट्टारकोमें भी लगाया जाता है किन्तु श्वेताम्बरोंमें जो कीर्ति शाखा है वह उनसे भिन्न है। चन्द्रकीर्ति तथा हर्षकीर्ति श्वेताम्बर सम्प्रदायान्तर्गत कीर्ति शाखाके आचार्य हो गये हैं। हर्षकीर्ति स्वय योगचिन्तामणीके अन्तमें प्रशस्तिमें लिखते है —

सूरीश्वरः प्रवरसिंहशिरोवतंसः श्रीचन्द्रकीर्तिगुरुपादयुगप्रसादात्।
गंभीरचारुतरवैद्यकशास्त्रसारम् श्रीहर्षकीर्तिवरपाठक उद्दधार ॥ १५४ ॥

विचार्य पूर्वशास्त्राणि हर्षकीर्त्याह्वसूरिभिः।
किंचिदुद्ध्रियते तस्मै रहस्यं वैद्यकार्णवात् ॥ १५५ ॥

(योग. अ. ७)

अर्थात् चन्द्रकीर्ति गुरुके चरण कमलोंके प्रसादसे प्रथमके वैद्यक अर्थोंको विचार कर वैद्यकरूप समुद्रसे थोडेमें सार लेकर इस योगचिन्ताणीकी मैंने (हर्षकीर्तिने) रचनाकी है।

हर्षकीर्तिने योगचिन्तामणी ग्रंथके आद्यमें ४ श्लोकोंमें श्री जिनेन्द्रोंका मङ्गलाचरण किया है उनमेंसे एकाद श्लोक श्रोतृ समूहको सुना देना उचित समझता हू। देखिए कैसा सुन्दर मङ्गलाचरण है:—

जगत्रितयलोकाना पापरोगापनुत्तये।
यद्वाक्यभेषजं भाति श्रीजिनः सः श्रियेऽस्तु वः॥ १॥

अर्थात्:—तीनों जगत् (स्वर्ग, मृत्यु और पाताल) के लोकोंके पाप रूप रोगोंको जीतनेमें जिनके वाक्य औषध समान शोभा दे रहे हैं ऐसे श्रीजिनेश्वर आप लोकोंको मुक्ति और आरोग्यतारूप लक्ष्मीके दाता हो।

बबईवाले हरिप्रसाद भगीरथजीने इस ग्रंथको हिन्दी भाषानुवाद सह छपवाया है। अनुवादक पनारायणप्रसाद और मुकुदनारायण है। इस छपी हुई पुस्तकके अन्तमें लिखा है कि—इति श्रीमन्नागपुरीय तपगच्छीय। श्रीहर्षकीर्तिसूरिसकलिते वैद्यकसारोद्धारे योगचिन्तामणौ मिश्रकाऽध्याय समाप्त॥

इस ग्रंथकें कुल सात अध्याय हैं। इसमें जिन २ रोगोंके निदान और उपाय कहे हैं उनकी सूचि स्वय हर्षकीर्तिजीने नव ९ श्लोकोंमें देदी है। वे श्लोक ये हैं—

ज्वरातिसारो ग्रहणी अर्शोऽजीर्णं विषूचिका।
अलसश्च विलम्बी च कृमिरुक् पाण्डुकामले॥ १॥
हलीमकं रक्तपित्तं राजयक्ष्मा उर क्षतम्।
कासो हिक्का सहश्वास स्वरभेदस्त्वरोचकम्॥ २॥
छर्दिस्तृष्णा च मूर्च्छाद्या रोगा पानात्ययादय।
दाहोन्मादावपस्मार कथितोह्यनिलामयाः॥ ३॥
वातरक्तमुरुस्तंभ आमवातोऽथ शूलरुक्।
पित्तजं शूलमानाह उदावर्तोऽथ गुल्मरुक्॥ ४॥
हृद्रोग मूत्रकृच्छ्रं च मूत्रघातास्तथाश्मरी।
प्रमेहो मधुमेहश्च पिटिकाश्च प्रमेहजाः॥ ५॥

मेदोदोषोदराः शोथो वृद्धिश्च गलगण्डकम्।
गण्डमालापची ग्रंथिरर्बुदं श्लीपदं तथा ॥ ६ ॥
विद्रधी व्रणशोफाश्च द्वौ व्रणौ भग्ननाडिकौ।
भगंदरोपदंशौ च शूलदोषास्त्वगामयाः ॥ ७ ॥
शीतपित्तमुदर्दश्च कुष्ठश्चैवाऽम्लपित्तकम्।
विसर्पश्च स विस्फोटः सरोमांचो मसूरिका ॥ ८ ॥
क्षुद्राऽऽस्यकर्णनासाऽक्षिशिरः स्त्री-बाल-कामयाः।
विषं चेत्ययमुद्देशः संग्रहेऽस्मिन् प्रकीर्तितः ॥ ९ ॥

अर्थात्—ज्वर, अतिसार, संग्रहणी, बवासीर, अजीर्ण, विषूचिका, अलस, विलम्बी, कृमी, पांडु, कामला, हलीमक, रक्तपित्त, राजयक्ष्मा, उरः क्षतः, खांसी, हिचकी, श्वास, स्वरभंग, अरुची, छर्दी, प्यास, मूर्च्छा, पानात्यय आदि दाह, उन्माद, मृगी, वातरक्त, उरुस्तंभ, आमवात, शूल, पित्तजशूल, अनाह, उदावर्त, गुल्म, हृदयरोग, मुत्रकृच्छ्र, मूत्रघात, पत्थरी, प्रमेह, मधुमेह, प्रमेहोत्थपिटिका, मेह, उदर, शोप, शोथ, अंडवृद्धि, गलगंड, गंडमाला, अपची, ग्रंथीरोग, अर्बुद, श्लीपद, विद्रधी, व्रण, सूजन, नाडीभग्न, भगंदर, उपदंश, शूल, शीतपित्त, उदर्द, कुष्ट, आम्रपित्त, विसर्प, विस्फोटक, रोमांच, मसूरिका, क्षुद्ररोग, मुखरोग, कर्णरोग, नासारोग, नेत्ररोग, शीतरोग, स्त्रीरोग, वालरोग, और विष इनके रोगोंके विषयमें संग्रह करके इनके नाश होनेके उपाय इस ग्रंथमें संग्रह किये हैं।

एक हिन्दी भाषामें छन्दो बद्ध, रामविनोद नामक वैद्यक विषयका संग्रह ग्रंथ है। उक्त ग्रंथको पद्मरङ्ग शिष्य रामचन्द्रजीने बनाया है। उक्त ग्रंथ ३०० वर्षोंका हस्त लिखित मेरे समीप है। लखनउके मुन्शी नवलकिशोरके प्रेसमें छपा है किन्तु अनेक विषय उसमें अधूरे छपे हैं। मुख्य २ विषयतो रह ही गये हैं। यह देश भाषामें इतना सुन्दर ग्रंथ है कि—जिसमें वैद्यक विषयकी एक बात भी छूटने नहीं पाई है। इस ग्रंथकी सहायतासे संस्कृत भाषा अनभिज्ञ भी पूरा वैद्य हो सकता है। इसमें निदान, उपाय, परीक्षा आदिका वर्णन बहुत उत्तमता पूर्वक लिखा है। अष्ट विध परीक्षाको थोडे शब्दोंमें कैसा अर्थ निबद्ध करके लिखा है यह आपको सुनाता हुं:—

आदि नसा देखिये। लक्षण अन्ननिहार मुख लोचन दन्तानखा, प्राण श्रोत्र यह द्वार॥१॥ जिह्वा अंबर हस्त, पुनी पंडित करो विचार प्रथम लक्षण यह देखके कर पीछे उपचार ॥ २ ॥

इसके अतिरिक्त जैन पडितोंके रचित वैद्यक ग्रथ अनेक हैं। पूरा वृत्तान्त कहने लगें तो बहुत समय चाहिये। सुननेमें आया है कि-श्रीमान् हेमचन्द्राचार्यजी रचित "वैद्यतत्त्वसागर" नामका एक वैद्यक ग्रथ है। यदि उक्त ग्रथ किसी जैन वैद्यद्वारा सम्पादित हो कर प्रकाशित होतो क्या ही अच्छा हो।

यदि जैन पडितोंके रचित वैद्यक ग्रथ, किसी जैन वैद्य द्वारा सम्पादित हो कर प्रकाशित हो तो, जैनेतर पडितों पर अधिक प्रकाश पडनेका समव है। अन्य पडितों द्वारा सम्पादित और प्रकाशित जैन पडितोंके रचित ग्रंथोंमें बहुतसी भूलें हुई हैं। प्रस्तावनामेंभी ठीक नहीं लिखी गई हैं। अतः इस ओर महानुभावोंने लक्ष पहुँचाना चाहिये।

जैन पडितोंके रचित ज्योतिष ग्रथोंके सबधमें भी ऐसाही बना है।

**देखिये !**

तपगच्छके यतिवर्य श्रीमान् मानविजयजीने "मानसागरी" नामके ग्रथकी रचनाकी है। यह एक ही ग्रथ मानविजयजीके व्याकरण—छन्द-अलङ्कारादि एव ज्योतिषके ग्रथोंमें आपकी निपुणताका परिचय दे रहा है। ज्योतिषी लोक जन्मपत्रिकाके फलित लिखनेमें इसी ग्रथके श्लोकको काममें लेते है। जन्मपत्रिकामें फलित लिखनेमें इसके बराबरीका दूसरा कोई ग्रथ है ही नही, ऐसा कह दिया जाय तो भी अत्युक्ति नहीं है। जैनेतर ज्योतिषी (ब्राह्मण) भी इस ग्रथकी मुक्त कण्ठसे प्रशसा करते हैं:—

प्यारे मित्रो !

जैनसाहित्यमें ज्योतिष सबधी आप्त ग्रथोंके सिवा त्रैलोक्य प्रकाश, आरंभ सिद्धि, जोतिष करडक, नारचन्द्र प्रभृति अनेक ग्रथ हैं, वे किसी जैन पडित द्वारा सम्पादित हो कर छप जाने चाहियें।

प्रथमके जैन पडितोंने अनेक विषयों पर अपनी लेखनी चलाई है, उसकी रक्षा करना हमारा कर्तव्य कर्म है।

यवन ज्योतिष भारत वर्षके ज्योतिषसे कुछ २ भिन्न है। वे उसे नजूम तथा रमल कहते हैं। रमलके ग्रथ यावनी लिपि और यावनी भाषामें हैं। हमारे आर्यावर्तके पडितोंने उस भाषासे तथा उन ग्रथोंसे उद्धृत करके रमलके कई सस्कृत ग्रथ बना डाले हैं। उनमें रमल नवरत्न तथा रमल दानियाल वगैरा कई ग्रथ वेंकटेश्वरादि प्रेसोंमें मुद्रित हो चुके है। हमारे एक तपगच्छके यतिजीने भी इस विषयका एक ग्रथ सस्कृतमें खूब लम्बा चोडा लिखडाला है। उक्त ग्रथ ऐसा अद्वितीय है कि–

आर्य भाषाओंमें जिसके बराबरीका एक भी ग्रंथ नहीं है। रमल नवरत्न इसके सम्मुख कोई चीज नहीं है। उक्त ग्रंथ ऐसा तो रसीला है और ऐसी ही प्रासादिक इसकी कविता है। विषय भी चमत्कृति कारक है। प्यारे मित्रो! यदि यह ग्रंथ छप जाय तो संसारमें एक नूतन ही प्रकाश पडनेका संभव है। उक्त ग्रंथको मेरे गुरु वर्य परमपूज्य श्रीमान् केवलचन्द्राचार्यजी महाराज पाटणसे तपगच्छके श्रीपूज्यजीके भंडारसे सं. १९१६ में लाये थे। उक्त ग्रंथके संबंधमें मैं केवल इतनाही कहना चाता हूँ कि–इस विषयका यह केवल एक ही ग्रंथ है। इस ग्रंथकी रचना पाठक भोजसागर गणीने की है। आप विजयदयासूरि तपगच्छा चार्यके समयमें विद्यमान थे। तपगच्छकी पट्टावलीके अनुसार महावीर स्वामीसे ६४ में पट्ट पर विजयदयासूरि हुवे हैं। इनका समय विक्रम संवत् १८सोके अन्दाजका होना चाहिये पाठक प्रवर भोजसागरजी स्वयं इस ग्रंथके अन्तमें अपना तथा स्थानका परिचय इस प्रकार दे रहे हैः—

श्रीसूर्यमण्डनजिनेश्वरपादपद्ममाहात्म्यतो विरचिते रमले निबंधः ।
पद्यात्मकः प्रवरपाठकभोजनाम्ना निर्विघ्नशास्त्रपरिपूर्तिरपीह तस्मात् ॥ १४ ॥
प्रथमादर्शे लिखितं सूर्यपुरे भोजसागरेणेदम् ।
पाठकवरेण सम्यक् श्रीपूज्यादेशतः शास्त्रम् ॥ १५ ॥

इन दो श्लोकोंसे यह स्पष्ट विदित हो रहा है कि–उन्होंने श्रीपूज्यजीके आदेशसे सूरत बंदरमें इस ग्रंथ की रचनाकी है। समयका भी इसी ग्रंथके एक श्लोकसे पता लगता है उसमें लिखा है किः—

सोऽहं श्रीविजयादयागणधराः श्रीवर्द्धमानार्हतः
पदे दिग्गजतर्कसम्मीतवरेऽकार्प स्वयं रामलम् ।
शास्त्रं प्रश्नविचारसारसहितं लोके चमत्कारदं ।
वर्षे चाष्टनिधानसंयममिते पौषे दशम्यां शिते ॥ ११ ॥

मंगलाचरण भी आप सुन लीजियेः—

चञ्चत्काञ्चनरुचये–देवबधूटीस्तुनेत्रमुकराय । 
नाभेयाय नमोऽस्तु केवलकमलापते तुभ्यम् ॥ १ ॥

इस मंगलाचरणसे आपने तर्क शास्त्रके प्रयोगोंको भी देखे ज्ञात हो रहे हैं।

कारिकावलीका मङ्गलाचरण और इस ग्रथका मङ्गलाचरण निम्न प्रतिबिम्बकी तरह दीख रहे हैं। इस ग्रथके २२ अध्याय हैं। श्लोक सख्या २००० के लगभग है। निमित्त शास्त्रके जाननेवाले प्रथम कोन २ हो गये है इस विषयमें आप कहते है कि:-

श्रीपुण्डरीकप्रथमसुधर्म्मा—ततश्च जम्बुमुखा बभूवुः।
सम्पूर्णपूर्वाङ्गविदो महन्त स्वष्टाङ्गनैमित्तिकशास्त्रविज्ञाः ॥ ७ ॥

उपर्युक्त ये महात्मा अष्टागनिमित्तके जानने वाले हुवे हैं और अन्योने फिर इन्हींसे लिये हैं।

इस ग्रथमें जमीर निकालनेकी रीति ऐसी उत्तम बतलाई है कि-जिससे मूक प्रश्न शीघ्र मिल सकता है। वे स्वय जमीरके सबधमे लिखते हैं कि—

"अथ जमीरचमत्कृतिकारकम्।
विविधपृच्छकसंशयवारकम्—

१ कहिए ? ऐसे उत्तम ग्रथका सर्व साधारण लाभ ले सके और रमल शास्त्र सबधी, जैन पडितोंकी कृतिका ससारमें प्रकाश पडे इसलिये इस ग्रथके छपवानेकी कितनी आवश्यकता है। यह आप स्वय समझ सकते हैं। कहा तक कहूं प्यारे मित्रो ? ऐसे बहुतसे ग्रथ है जिनके लिये ध्यान देना आवश्यक है।

मेरी अन्तिम प्रार्थना यह है कि—जैनसाहित्यके सबधमें जो जो विचार यहा पर विद्वानोने दर्शाये हैं, वे केवल कथन मात्रके लिये न रख कर इस कार्यकी पूर्तिके समग्र जैन साहित्यके प्रेमीयोंने कटीबद्ध हो जाना चाहिये और जैन साहित्यको यथा प्रयत्न लाभ पहुचाना चाहिये और मैं उम्मेद करता हूं अब हमारे साहित्य प्रेमी इस कार्यमें लगे हैं ऐसे ही हमेशाके लिये लगे रहेंगे और उत्तरोत्तर वृद्धि करते रहेंगे। मैं अब शासन नायक श्रीचरम तीर्थंकर वीर प्रभुके स्मरण पूर्वक विश्राम लेनेकी आज्ञा चहाता हूं।



# सूंधा पहाडी परका चाचिगदेवका लेख.

[ विक्रम ] संवत् १३१९.

( लेखक–साहित्याचार्य पण्डित विश्वेश्वरनाथ शास्त्री, जोधपुर )

यह लेख सूंधा माता नामक चामुण्डाके मन्दिरमें लगा है। यह मन्दिर जोधपुर राज्यके जसवन्तपुरा ग्रामसे १० मील उत्तरकी सूधा पहाडीके ढलावमें बना हुआ है। इसके सामने एक छोटीसी नदी है। मन्दिरके अन्दर एक पर्वतकी गुफा है। उसीमें चामुण्डाकी मूर्ति स्थित है। इस चामुण्डा देवीका एक सुवर्णनिर्मित चहरा प्राचीनकालसे वहीं पर रक्खा हुआ है; जो विशेष विशेष समयोंपर मूर्तिके मुखपर लगा दिया जाता है। इस मन्दिरकी उत्तरकी तरफकी शालामें २ काले पत्थर लगे हैं। उन्हींपर यह लेख खुदा हुआ है।

पहले इस पहाडीके स्वामी देवलराजपूत थे। इनके वंशका यह नाम सम्भवतः इसी देवल ( देवालय ) के पुजारी होनेसे पडा होगा।

वि० सं० १९४१ में इस लेखका पता मुनशी देवीप्रसादजीको लगा था और वि० सं० १९४२ मे स्वर्गवासी श्रीमान् पण्डित माधोप्रसादजी साहब मेम्बर काउन्सिल मारवाड और सुप्रिन्टेन्डैन्ट महानीने इस लेखकी नकल करवा कर प्रथमही प्रथम उक्त मुनशीजीके पास भेजीथी। वि० स० १९४४ में स्वयं मुनशीजी भी उपर्युक्त स्थानपर गए और इस लेखकी छापें उतारकर लाए।

वि० सं० १९५० में आपने इस लेखको प. रामकर्णजीसे पढवाकर अपनी मारवाडके प्राचीन लेख नामक पुस्तकमें इसका मूल मात्र छपवा दिया। परन्तु इसके पठनमें अनेक स्थानोंपर अशुद्धता रह गई है। इसके बाद ई. स. १९०७ में इसी लेखको कीलहार्न साहेबने 'एपिग्राफिया इण्डिका' नामक पत्रमें

छपवाया। यद्यपि इस पत्रमें यह बडी योग्यताके साथ छापा गया है। तथापि कहीं कहीं त्रुटियें रह गई हैं।

इसी लेखको हिन्दी प्रेमियोंके सुभीतेके लिये जैनसाहित्यसम्मेलन की आज्ञासे आज हम प्रथमही प्रथम हिन्दीमें लिखकर श्रीमानों की सेवामें उपस्थित करते हैं और साथ ही यह भी आशा करते हैं कि जो कुछ त्रुटियां रह जाय, उनके लिये सहृदय पाठक अवश्य क्षमा करेंगे।

हम पूर्वही लिख चुके हैं कि यह लेख दो शिलाओं पर खुदा हुआ है। प्रथम शिलामें २६ पंक्तियां है और दूसरीमें २४। प्रथम शिलाके लेखकी चौडाई ३ फीट, ३ इंच और ऊंचाई १ फुट, ७½ इंच है। तथा दूसरी शिलाके लेखकी चौडाई २ फीट १० इंच और ऊचाई १ फुट, ५ इंच है।

## लेखका भावार्थ।

### पहली प्रशस्ति.

श्लोक १ से ३ तक मंगलाचरण है।

४ में वत्सऋषिके गोत्रमें चाहमान नामक राजाका होना लिखा है।

श्लोक ५ और ६ से पूर्वोक्त चाहमानके वंशमें लक्ष्मणका होना पाया जाता है। यह लक्ष्मण नद्दूल[1]का राजा था। तथा शाकंभरींद्र (सांभरी-राज) भी कहलाता था।

७ वें श्लोकके पूर्वार्धमें लक्ष्मणके पुत्रका नाम शोभित लिखा है। इसने आबूके[2] राजाकी कीर्ति हरण कीथी। तथा उत्तरार्धमें शोभितके पुत्रका नाम बलिराजदेव लिखा है। (मालवेके परमार राजा) मुञ्जराजेकी[3] सेनाको इसने हराया था।

१ नद्दूलसे नाडोलका तात्पर्य है।

२ सम्भवतः उस समय आबू पर परमारोंका राज्य था।

३ इसका दूसरा नाम वाक्पतिराज (द्वितीय) था।

८ वें श्लोकमें भी बलिराजकी ही प्रशंसा है।

९ वें श्लोकमें बलिराजके पीछे इसके चचाके लडके महीन्दुराजका[1] राजा होना लिखा है।

१० और ११ में महीन्दुराजके पुत्रका नाम अश्वपाल दिया है।

१२ से १३ तकमें महीन्दुके पुत्र अहिलका वर्णन है। इसने गुजरातके राजा भीमकी[2] सेनाको हराया था।

१४ से १७ तकमें अहिलके चचाका नाम अणहिल्ल[3] लिखा है। इसने भीमकी सेनाको हराया, बल पूर्वक सांभर पर अधिकार किया और मालवेके राजा भोजके[4] सेनापति सोढको मारा।

१८ और १९ में अणहिल्लके पुत्रका नाम बालप्रसाद खुदा है। इसने भीमके[5] बन्दीगृहसे कृष्णदेवको[6] छुडवाया।

२० वें और २१ वें श्लोकानुसार बालप्रसादका उत्तराधिकारी उसका छोटा भाई जिन्दुराज हुआ। इसने संडेरे[7] गांवमें शत्रुओंको मार भगाया।

२२ और २३ में जिन्दुराजके पुत्रका नाम पृथ्वीपाल लिखा है। इसने गुजरातके राजा कर्णकी[8] सेनाको हराया था।

---

१ यह विग्रहपालका पुत्र था।
२ यह अनहिलवाडेका भीमदेव (प्रथम) था।
३ यह महेन्द्रका पुत्र था।
४ यह परमार राजा था।
५ यह भीमदेव (प्रथम) अणहिलवाडेका राजा था।
६ सम्भवत कृष्णदेव आबूके परमार राजा धन्धुकका पुत्र था।
७ संडेरेसे साडेराव गावका तात्पर्य है। यह जोधपुर राज्यमें है। तथा नाडोलसे दक्षिण-पश्चिममें है।
८ यह कर्ण, भीमदेव(प्रथम)का पुत्र और उत्तराधिकारी था। यह त्रैलोक्यमल्ल भी कहलाता था।

२४ वें और २५ वें श्लोकसे प्रकट होता है कि, पृथ्वीपालका उत्तराधिकारी उसका भाई योजक हुआ। इसने अणहिल्लपुरे पर अधिकार कर लिया था।

२६ से ३० तकके श्लोकोंसे प्रकट होता है कि, योजकके पीछे इसका भाई आशाराज राजा हुआ। इसने मालवेमें सिद्धाधिराजे (जयसिंह–सिद्धराज) की सहायता की और मन्दिर, तालाव, आदि अनेक धर्मस्थान बनवाए।

इसके अनन्तर तीन वाक्य गद्यमें लिखे गये हैं। प्रथम वाक्यमें, इस प्रशस्तिके कर्ताका नाम जयमङ्गलाचार्य लिखा है यह बृहद्गच्छका था। दूसरेमें, इसके लिखने वालेका नाम नाम्वसिंह लिखा है। यह वैद्य विजयपालका पुत्र था। तीसरेमें इसके खोदने वालेका नाम जिसरवि लिखा है। यह सूत्रधार त्रिसपालका पुत्र था। यहां पर प्रथम शिलापरकी प्रशस्ति समाप्त हो गई है।

## दूसरी प्रशस्ति।

श्लोक ३१ में मंगलाचरण है। (इस श्लोकमें के 'सुगंधाद्रि' शब्दसे सूंधा पहाडीका तात्पर्य है) वहीं परसे यह मिलाथा।

श्लोक ३२ और ३३ से प्रकट होता है कि, आशाराजका पुत्र आल्हादन हुआ। इसने नडूलमें महादेवका मन्दिर बनवाया था। सौराष्ट्र देशपर भी इसकी सेनाने विजय प्राप्त की थी; और गुजरातका राजा प्रत्येक समय इसकी सहायता मांगा करता था

३४ वें श्लोकमें इसके पुत्रका नाम केल्हण लिखा है, इसने दक्षिणके भिल्लिमे नामके राजाको हराया। तथा तुरुष्के को जीता और सोमेशके मन्दिरमें सुवर्णका तोरण बनवाया।

---

१ यह गुजरातके चौलुक्य राजाओंकी राजधानी थी।

२ यह सिद्धराज कर्णका पुत्र था। इसका दूसरा नाम जयसिंह था।

३ यह राजा देवगिरिका यादव राजा भिल्लम होना चाहिए।

४ तुरुष्क शब्दसे तुरकोंका तात्पर्य है।

३५ वें और ३६ वें से प्रकट होता है कि, केल्हण के पीछे इसका भाई कीर्तिपाल राजा हुआ। इसने किराटकूट[१]के राजा आसलको हराया और कासहृद[२]में तुरुष्कोंकी सेनाको जीतकर, जावालिपुर[३]को अपनी राजधानी बनायी।

३७ से ४० तकके श्लोकोंसे प्रकट होता है कि, इसका पुत्र समरसिंह हुआ। इसने कनकाचल[४] पहाडपर कोट बनवाया। सोमपर्व पर सुवर्णका तुलादान किया और समरपुर[५] नामका नगर बसाया।

४१ वें श्लोकमें लिखा है कि कीर्तिपालकी पुत्री रूदलदेवीने जावालिपुरमें दो शिवमन्दिर बनवाए।

४२ से ४६ तकके श्लोकोंमे लिखा है कि, समरसिंहका पुत्र उदयसिंह हुआ। यह राजा नड्डूल, जावालिपुर, माण्डव्यपुर[६], वाग्भटमेरु[७], सूराचन्द्र[८], राटहृद[९], खेड[१०], रामसैन्य[११], श्रीमाल[१२], रत्नपुर[१३], सत्यपुर[१४] आदि नगरोंका अधिपति था। इसकी रानीका नाम प्रह्लादनदेवी था। इससे दो पुत्र हुए। चाचिगदेव और चामुण्डराज। यह समरसिंह तुरुष्कोंके घमंडको तोडनेवाला, गुजरातके राजाओंसे अजेय

---

१ किरातकूटसे किराडूका तात्पर्य है। यह बाडमरसे २० मील पश्चिम है।

२ कासहृदसे कायद्राका तात्पर्य है। यह गांव आबूके निकट है।

३ जावालिपुरसे जालोरका तात्पर्य है।

४ कनकाचलसे जालोरकी उस पहाडीका तात्पर्य है जिस पर वहाका किला बना है। इस किलेको सोनलगढ भी कहते हैं।

५ समरपुरसे सूरपुरानामक गांवका तात्पर्य है।

६ माण्डव्यपुरसे मण्डोरका तात्पर्य है।

७ वाग्भटमेरुसे बाडमेरका तात्पर्य है।

८ सूराचन्द्र इस नामसे सूराचन्द गांवका तात्पर्य है।

९ राटहृदसे राडधडा गांवका तात्पर्य है।

१० खेड यह गांव तिलवाडा और बालोतराके बीचमें है।

११ रामसैन्यसे रामसेन नामक गांवका तात्पर्य है।

१२ श्रीमालसे भिनमाल का तात्पर्य है।

१३ रत्नपुरसे रतनपुराका तात्पर्य है।

१४ सत्यपुरसे साचोरका तात्पर्य है।

(नहीं जीता जानेवाला) सिंधुराजका मारनेवाला और भरतमुनिकृत शास्त्रके तत्त्वोंको जाननेवाला था । इसने जावालिपुरमें दो शिवमन्दिर बनवाए ।

श्लोक ४७ से ५७ तकमें लिखा है कि उदयसिंह के पीछे चाचिगदेवराज हुआ । यह चाचिगदेव गुजरातके राजा वीरमको[1] नष्ट करनेवाला, शत्रु शल्यको[2] नीचा दिखानेवाला, पातुक और संग नामक पुरुषोंको हरानेवाला और नहराचल पर्वतके लिये वज्रसमान था । श्रीमालमें इसने कुछ लागें छोडी थीं । तथा रामसैन्य नगरमें विग्रहादित्यकी पूजाके लिये यह सदा द्रव्य दिया करता था ।

इसने अपराजितेशके मन्दिर पर सुवर्णका कलश और ध्वजा चढाई थी । तथा उसी अपराजितेशके लिये चादीकी एक मेखला भी चढाई थी । इसी मन्दिरमें इसने एक दालान (शाला) और एक रथभी बनवा दिया था । इसने सुगन्धाद्रि (सुंधा) पर्वत पर जाकर अपने पूर्वजोंसे पूजी हुई अघटेश्वरी नामक चामुण्डाकी मूर्तिका पूजन किया । तथा उस देवीके मन्दिरमें एक मण्डप बनवाया । संवत् १३१९ वैशाख शुक्ला तृतीया (अक्षय तृतीया) के दिन ब्राह्मणों द्वारा इस मण्डपकी उसने प्रतिष्ठा करवाई ।

५८ वां श्लोक आशीर्वादात्मक है ।

५९ वें श्लोकमें इस प्रशस्तिके बनानेवालेका नाम जयमङ्गलसूरि लिखा है । देवाचार्यका शिष्य रामचन्द्र इसका गुरू था ।

इसके बाद दो वाक्य गद्यमें है । पहलेमें लिखा है कि, वैद्य विजयपालके पुत्र नाम्बसिंहने यह प्रशस्ति लिखी । तथा दूसरेमें इस प्रशस्तिके खोदने वालेका नाम जिसरवि लिखा है । यह सूत्रधार जिसपालका पुत्र था ।

---

१ यह वीरम वघेला वीरधवलका पुत्र और चाचिगदेवका बहनोई था ।

२ शायद शत्रुशल्यसे वैरिसाल नामक किसी पुरुषका तात्पर्य हो ।

इस ५० वें श्लोकके अर्थमें कुछ गडबड रहती है । सहृदय पाठक इसपर स्वयं विचार करें ।

# मूल।

## प्रथम शिला।

१–॥ ॐ ॥ श्वेतांभोजातपत्रं किमु गिरिदुहितुः स्वस्तदिन्या गवाक्षः किंवा सौख्यासनं वा महिमसुखमहासिद्धदेवीगणस्य । त्रैलोक्यानंदहेतोः[१] किमुदितमनघं श्लाघ्यनक्षत्रमुच्चैः शंभोर्भालस्थलेंदुः सुकृतिकृत

२– नुतिः पातु वो राजलक्ष्मीं ॥ १ ईशस्यांकावनिरनुपमानंदसंदोहमूला चंचद्वासोचलदलमयी भूषणप्रौढपुष्पा (ष्पा) । सल्लावण्योदयसुफलिनी पार्व्वती प्रेमवल्ली लक्ष्मीं पुष्णात्वनुदिनमतिव्यक्तभक्त्यानतानां ॥ २ विकट मुकुटमाद्यचेज

३– सा व्योम्नि दैत्यानिव भुवि मणिमय्या मेखलायाः क्वणेन । अनणुरणितलीलाहंसकैस्त्रासयंती फणिपतिभुवनांतश्चंडिका वः श्रियेस्तु ॥ ३

श्रीमद्वत्समहर्षिहर्षनयनोद्भूतांवु(बु)पूरप्रभेपूर्व्वोर्व्वीधरमौलिमुख्यशिखरालंकारतिग्मद्युतिः । पृथ्वीं त्रातु

४–मपास्तदैत्यतिमिरः श्रीचाहमानः पुरा वीरः क्षीरसमुद्रसोदरयशोराशिप्रकाशोभवत् ॥ ४ रत्नावल्यामिव नृपततौ तत्क्रमे विश्रुतायां धर्म्मस्थानप्रकरकरणप्राप्तपुण्योत्सवायां । श्रीनद्दूलाधिपतिरभवल्लक्ष्मणो नाम

५–राजा लक्ष्मीलीलासदनसदृशाकारशाकंभरींद्रः ॥ ५ आपातालात्समरजलधिं मंदरो यस्य खड्गो मुष्टिव्याजाद्भुजगपतिना श्रृंखलेनावव(ब)द्धः । निर्म्मथ्योच्चैः सपदि कमलां लीलयोद्धृत्स्य (त्य) मत्तश्चक्रे नृच राणितकटकः केलिकं

६–पच्छलेन ॥ ६ तस्माद्धिमाद्रिभवनाथयशोपहारी श्रीशोभितो जनि नृपोस्य तनूद्भवोथ । गांभीर्यधैर्यसदनंव(ब)लिराजदेवो यो मुञ्जराज व(ब)लभंगमचीकरत्वं ॥ ७ साम्राज्याशाकरेणुं रिपुनृपतिगजस्तोमभाक्रम्य जह्रे यत्खड्गो गं-

७–धहस्ती समररसभरे विंध्यशैलायमाने । मुक्ताशुक्तींदुकांतोज्ज्वलरुचिषु लस-

१ चिह्नद्वारा लिखित।

२ यद्यपि ओ इतेसमय प्रभा खोदा गया था; तथापि इस समय आकारका चिह्न खण्डित हो गया है।

जतो यः । कुर्वन्पीडामति व (च) लतया मोचयामास कारागाराद्भूमीपतिमपि तथा · कृष्णादेवाभिधानं ॥ १८ श्रीकर्यो* जलदभ्रमंदधुरहो सैन्येस्य से–

१६–वारसायाततुंप्रतिमे समुज्वेलपटावासा मरालश्रियं। कंपं वायुवशेन केतुनिवहा[1] शस्यानुकारं च ते संगीतानि च कोकिलारवतुलां चिचे तु तापं द्विपः ॥१९ श्रीमांस्तस्याजनि नरपतिर्वो (र्वी) धवो जिंदुराजो यः संडेरे–

१७–ऽर्के[2] इव तिमिरं वैरिवृंदं वि (वि) भेद। यस्य ज्योतिःप्रकरमभितो विद्विषः कौशिकाभा द्रष्टुं शक्ता नहि गिरिगुहामध्यमध्याश्रितास्तत् ॥ २० गच्छंतीनां रिपु–मृगदृशां भूषणानां प्रपाते वाष्पासारैर्घनलतितुलां वि (वि) भ्रतीनामरण्ये । दूर्वा–

१८–भ्रांतिं मरकतमणि–श्रेणयो यत्प्रयाणे तां वू (व्रू) लीयभ्रमामिव चिरं चक्रिरे पद्मरागाः ॥ २१ पृथ्वीं पालयितुं पवित्रमतिमान् यः कर्पुकानाँ करं मुंचन् प्राप यशासि कुंद–धवलान्यानंदहृद्याननः । पृथ्वीपाल इति ध्रुवं क्षिति–

१९–पतिस्तस्यांगजन्माभवत्प्रत्यक्षोरुनिधिः स गूर्जरपतेः कर्णस्य सैन्यापहः ॥ २२ यत्सेना किल कामधेनुसदृशी कीर्ति श्र (स्र) वती पयः स्वच्छंदं सचराचरेपि भुवने शत्रूंस्तृणीकुर्वती । धर्मं वत्समिव स्वकीयमनघं वृद्धिं नयंती

२०–मुदा कस्यानंदकरी व (ब) भूव न भुवोभीष्टं समातन्वती ॥ २३ श्री योजको भूपतिरस्य वं (बं) धुर्विवेकसौधप्रव (व) ल प्रतापः । श्वेतातपत्रेण विराजमानः शक्त्या-णहिल्लाख्यपुरेपि रेमे ॥ २४ त्यक्त्वा सौधमुदारकेलिविपिनं क्रीडा—

२१–चले दीर्घिकां पल्यंकाश्रयणं करेणुषु मुदां स्थानं समंतादपि । यस्यारिक्षिति-पालवा (वा) ल ललनाः शैले वने निर्झरे स्थूलग्रावाशिरस्सु संस्मृतिमगुः पूर्वोपभुक्त-श्रियां ॥ २५ श्री आशाराजनामा समजनि वसुधा–नायकस्त

२२–स्य वं (वं) धुः साहाय्यं मालवानां भुवि यदसिकृतं वीक्ष्य सिद्धाधिराजः तुष्टो धत्ते स्म कुंभं कनकमयमहो यस्य गुप्य×द्रुरु स्थं तं हर्तुं नैव शक्तः कलुषित-हृदयः शेषभूपालवाग्भिः ॥ २६ उदयगिरिशिरःस्थं किं सहश्रांशुं-विं (विं) वं (वं)

---

* श्रीकरी एक प्रकारके बाजेका नाम है।

१ शुद्धपाठ–समुज्ज्वल. (a) शुद्धपाठ–निवहा-स–

२ अवग्रहका चिह्न अगाडीकी पंक्तिके अन्तमे खुदा हुआ है।

३ शुद्धपाठ–कर्षुकाणा ।

× गुप्यदुरु–यह कोई वस्तु विशेष है, जिस पर कलश रक्खा जाता है

४ शुद्धपाठ–सहस्रांशु–

२३–वितवियदकीर्त्तेर्मूर्ध्नि किं नु प्रतापः । उपरि सुभगतायाः उद्गता मंजरी किं कनककलश आभायस्य गुप्यद्गुलक्ष्यः ॥ २७ कनकरुचिशरीरः शैलमारामिरामः फणिपतिमहनीयस्यावतारः स विष्णोः । य (उ) दिलनिविनु–

२४–ताया मंदिरे स्कंधदेशे दधदवनिमुदारामनिमः पुण्य-मूर्त्तिः ॥ २८ सत्रागार–तडाग–कानन–हरप्रासाद–वापी–प्रपा–कूपादीनि विनिर्म्मेमे द्विजजनानंदो क्षमामण्डले । धर्म्मस्थानशतानि यः किल नु (नु) धश्रेणीपु

२५–कल्पद्रुमः कलत्स्यंदनुपारशैलधवलं स्तोतुं यशः कोविदः ॥ २९ श्रेतान्येव यशांसि तुंगतुरगस्तोमः शि (सि) तः सुभ्रुवां चंचन्मौक्तिकभूषणानि धवलान्युच्चैः समप्राप्यपि । प्रेमालापभवं स्मितं च विशदं शुभ्रा–

२६–णि वस्त्राँक्सा वृंदानीति नृपस्य यस्य पृतना कैलास–लक्ष्मीं श्रिता ॥ ३० प्रशस्तिरियं वृ (बृ) हद्गच्छीय–श्री–जयमंगलाचार्य–कृतिः ॥ निषन्विजयपाल–पुत्र–नाम्वसिंहेन लिखिता । सूत्र–जितपाल–पुत्र–जिसरविणा उत्कीर्ण्णा ॥

## द्वितीय शिला ।

२७–॥ ॐ॥ जटामूले गंगाप्रव (व) ल्लहरीपूरकुहनासमुन्नीलच्छत्रैकर इव नम्रेपु नृपतां । प्रदातुं श्रीशसुः सकलभुवनाधीश्वरतया तया वा देयाद्वः शुभमिह सुगंधाद्रिमुकुटः ॥ ३१ आशाराजक्षितिपतनयः श्री

२८–मदाह्लादनाह्लो चक्रे नुमृद्भुवनविदितश्चाह्मानस्य वंशे । श्रीनड्डूले स्त्रिनवनकृद्धर्म्मसर्वस्ववेत्ता यत्साहाय्यं प्रतिपदमहो गूर्ज्जरेशश्चकांश ॥ ३२ चचत्केतकचम्पकप्रविलसत्ताली॰तमालागुरुस्फूर्ज्जच्चंद–

२९–ननालिकेरकदलीद्राक्षाम्रकम्रे गिरौ । सौराष्ट्रे कुटिलोत्कटंकनिदास्युद्दानकीचैंस्तदा यत्यानूदनिनानमासुरतया सेनाचराणां रवः ॥ ३३ श्रीमात्स्वलांगज इह नृपः केल्हणो दक्षिणाशाधीशोदंचद्वि

३०–लिमनृपतेर्मानहृत्सैन्यसिंधुः । निर्मिथोच्चैः प्रव (व) लकलितं यस्तुरुष्कं

१ शुद्धपाठ–॰मौल्यौ॰ २ विहड्डाग लिखित ३ ॰ नन्तमक॰

व्यधत्त श्रीसोमेशास्पदमुकुटवत्तोरणं कांचनस्य ॥ ३४ आतास्य प्रव (ब) लप्रताप-
निलयः श्री कीर्तिपालो भवद्भूनाथः प्रतिपक्षपार्थिवचमूदावांबु (बु) वाहो—

३१–पमः। यत्खड्गांबु (बु) निधौ हतारिकरिणां कुंभस्थलीभ्यः क्षरन्मुक्तानां निकरो मराललुलितं धत्तेस धाराश्रयः ॥ ३५ यो दुर्दांत किरातकूटनृपतिं भित्वा शरैरासलं तस्मिन्कासह्रदे[1] तुरुष्कनिकरं जित्वा रणप्रांगणे। श्रीजावालि

३२–पुरे स्थितिं व्यरचयन्नद्दुलराज्येश्वरश्चितारत्ननिभः समग्रविदुषां निःसीमसैन्याधिपः ॥ ३६ श्रीसमरसिंहदेवस्तत्तनयः क्षोणिमण्डलाधिपतिः। इंद्र इव विबु (बु) धहृदयानंदी पुरुषोत्तमो हरिवत् ॥ ३७ प्राकारः कनका—

३३–चले विरचितो येनेह पुण्यात्मना नानायंत्रमनोज्ञकोष्ट (ष्ठ) कततिर्विद्याधरीशीर्षवान् [।] किं शेषः फणवृंदमेदुरतनुर्वक्षस्थले वा भुवो हारः किं भ्रमणश्रमादुडुगणः किं चैष भेजे स्थितिं ॥ ३८ कमलवनमिवेदं वप्रशीर्षालिदं—

३४–भान्निखिलविपुलदेशश्रीसमाकर्षणाय। लिखितविशदबिंदुश्रेणिवन्मत्तवैरिक्षितिपतिविफलाजिस्तोमसंख्यानिमित्त ॥ ३९ तोलयामास यः स्वर्णैरात्मानं सोमपर्वणि। आरामरम्यं समरपुरं यः कृतवानथ ॥ ४०

३५–श्री कीर्तिपालभूपतिपुत्री जावालिपुरवरे चक्रे। श्री रूदलदेवी शिवमंदिरयुगलं पवित्रमतिः ॥ ४१ श्रीसमरसिंहदेवस्य नंदनः प्रव (ब) लशौर्यरमणीयः। श्रीउदयसिंहभूपतिरभूत्प्रभाभास्वदुपमानः ॥ ४२ श्री[2] नद्दूल–श्रीजावालिपुर–माण्डव्यपुर–वाग्भटमेरु–सूराचंद्र–राटहृद–खेड–रामसैन्य–श्रीमाल–रत्नपुर–सत्यपुर–प्रभृति देशानामयमधिपतिः ॥ ४३ शेषः स्तोतुमिव प्ररूढरसनाभारः समंतादभूत् क्षीराब्धिः (ब्धिः) परिरब्धु (ब्धु) मुद्धुरमु—

३७–जः कल्लोलमालामिषात्। द्रष्टुं चानिमिषाक्षि पंकजवनो वास्तोःपतिर्यस्ये[3] ता विश्वश्रीहृदयस्य हारलतिकां कीर्तिं शितांशूज्वलां[4] ॥ ४४ श्री प्रल्हा (ह्ला) दनदेवी, राज्ञो यस्यागजं प्रसूते स्म। श्रीचाचिगदेवाह्व तथैव चामुंडराजाख्यं ॥ ४

---

१ यहां पर 'कासह्रद' शब्दमें संयुक्ताक्षरके पूर्वका 'स' का अकार लघु ही रक्खा है।

२ यह गद्य वाक्य है परन्तु लेखमें इसके आगे भी अन्य श्लोकोंकी तरह ४३ की संख्या खोद दी है।

३ वास्तोष्पति ४ शुद्धपाठ–शिताशूज्ज्वला

३८—९ धीरोदात्तस्तुरुष्काधिपमददलनो गूर्जरेंद्रेर्जेयः सेवायातक्षितीशोचितक-
रणपटु· सिंधुराजांतको यः । प्रोद्दामन्यायहेतुर्भरतमुरसमहामथतत्वार्थवेत्ता,श्री मज्जा-
वालिसज्ञांपुरि शिवसदनद्वद्वकर्त्ता कृतज्ञः ॥ ४६

३९—तत्पट्टोदयशैलभानुरनघप्रोद्दामधर्मक्रियानिष्णातः कमनीयरूपनिलयो
दानेश्वरः सुप्रभुः । सौम्यः शूरशिरोमणिश्च सदयः साक्षादिवेंद्रः स्वय श्रीमान् चा-
चिगदेव एव जयति प्रत्यक्षकल्पद्रुमः ॥ ४७ भ्रुभगेन

४०—भयकरेण विजितप्रत्यर्थिभूमीपति श्रीमान् चाचिगदेव एव तनुते निर्वि-
घ्नवृत्तिं भुव । द्विजिह्व विदधातु पन्नगपतिर्वैक वराहो मुख कूर्मो नक्रतर्तिं करींद्रनिवहः
सघातसौस्थ्य पर ॥ ४८ मेरो· स्थैर्यं वचनरचन वा—

४१—चपतेर्यस्य तुल्य पृथ्वीभारोद्धरणमसम पन्नगेंद्रानुपगि । साक्षाद्रामः किम
यमथवा पूर्णपीयूख (प) रश्मिश्चितारन्न प्रणयिनि जने देव एवैष तस्मात् ॥ ४९
स्फूर्जद्वीरम-गूर्जरेशदलनो य· शत्रुशल्यं द्विपश्चचत्पातु—

४२—कपातनैकरसिकः संगस्य रंगापह । उन्माद्यन्नहराचलस्य कुलिशाकार
स्त्रिलोकीतलभ्राम्यत्कीर्त्तिरशेषगैरिदहनोदग्रप्रतापोल्वणः ॥ ५० श्रीमाले द्विजजा-
नुवार्दिककरत्यागी तथा विग्रहादित्यस्या

४३—पिच रामसैन्य नगरे नित्यार्चनार्थप्रदः । प्रोत्तुगेप्यपराजितेशभवने सौ-
वर्ण—कुभध्वजारोपी रूप्यजमेखलावितरणस्तस्यैव देवस्य यः ॥ ५१ चक्रे श्रीअप-
राजितेशभवने शाला तथास्या रथः कैला—

४४—सप्रतिमस्त्रिलोकककमलालकाररलोचयः । येन क्षोणिपुरंदरेण कृतिनामानद-
संविचये भाग्य वा निजमेरु पर्वततुला नीत समतादपि ॥ ५२ कर्णो दानरुचिर्व (र्व)
लिश्च सुकृती श्लाघ्यो दधीचिस्तथा ह्यः क—

४५—ल्पतरु प्रकाममधुराकारश्च चिंतामणिः । श्रीमच्चाचिगदेवदानमुदिता-
स्तन्नाम गृह्व (ह्ण) ति यत्तत्कीर्त्तेरपि नूतनत्वमभवद्भूमीभुजा सद्मसु ॥ ५३ स्फूर्जत्रि-
र्झर झाकृतेन सुभग तत्केतकीना वन मिश्रीभूतमनेक—

१ शुद्धपाठ-तत्त्वार्थवेत्ता २ शुद्धपाठ-सज्ञ पुरि ३ शुद्धपाठ-श्रीमांश्चाचिग

४६–कम्रकदलीवृंदेन धत्तेऽत्र यः । आम्राणां विपिनं च देवललनावक्षोरुहस्प-र्द्धयेवोद्यत्प्रौढफलावलोकवाचितं जंबू (बू) वनेनांचितं ॥ ५४ मरौ मेरोस्तुल्यस्त्रिदश-ललनाकेलिसदनं सुगंधाद्रिर्नानातरुनि–

४७–करसन्नाहसुभगः । नृपेणेंद्रेणेव प्रसृमरतुरंगोच्चयखुरप्रकंप्रोर्व्वीपीठं रतिरस-वशात्तेन ददृशे ॥ ५५ तन्मूर्द्ध्नि त्रिदशेंद्रपूजितपदांभोजद्वयां देवतां चामुंडामघटे-श्वरीति विदितामभ्यर्चितां पूर्व्वजैः ।

४८–नत्वाभ्यचर्च्य नरेश्वरोथ विदधेस्या मंदिरे मंडपं क्रीडत्किंनरकिन्नरी–कल-रवोन्मायन्मयूरीकुलं ॥ ५६ संवत् १३१९ त्रयोदशशतैकोनविंशतौ मासि माधवे । चक्रेऽक्षयतृतीयायां प्रतिष्ठा मंडपे द्विजैः ॥ ५७

४९–संपल्लाभं घटयतु शुभं कुंभिवक्त्रो गणेशः सिद्धिं देयादभिमततमां चंडिका चारुमूर्त्तिः । कल्याणाय प्रभवतु सतां धेनुवर्गः पृथिव्यां राजा राज्यं भजतु विपुलं स्वस्ति देवद्विजेभ्यः ॥ ५८ स श्रीकरीसप्तकवादिदे–

५०–वाचार्यस्य शिष्योऽजनि रामचंद्रः । सूरिर्विनेयो जयमंगलोऽस्य प्रशस्ति-मेता सुकृती व्यधत्त ॥ ५९ भिषग्वर–विजयपाल-पुत्रेण नाम्व-सीहेन[1] लिखिता ॥ सूत्र-धार-जिसपाल-पुत्रेण-जिसरविणोत्कीर्ण्णा ॥

इस लेखकी लिपि नागरी और भाषा संस्कृत है और अक्षर अब तक सुरक्षित दशामें हैं । प्रथम लेखकी अन्तिम पंक्तिमें केवल ३ वाक्य गद्यमें हैं; जिन-में इस प्रशस्तिके कर्ताका नाम जयमङ्गलाचार्य, लेखकका नाम नाम्वसिंह और खोदनेवालेका नाम जिसरवि लिखा है

अवशिष्ट लेख श्लोक बद्ध है । दूसरे लेखकी अन्तिम पंक्तिमें केवल २ वाक्य गद्यमें लिखे हैं, जिनमें लेखकका और खोदनेवालेका नाम लिखा है । परन्तु इस लेखकी २५ वीं और २६ वीं पंक्तियोंमें भी एक गद्यवाक्य है;

१ शुद्धपाठ–नाम्बसिंहेन ।

जिसके आगे अन्य श्लोकोंके समान ४३ की संख्या खुदी है। इसी दूसरे लेखकी ४८ वीं पंक्तिमें "संवत् १३१९" यह वाक्य भी गद्यमें खुदा हुआ है। शेष लेख प्रथम भागके समान पद्यमें है।

वर्ण विचारके विषयमें यहां पर दो बातें महत्त्वकी हैं। प्रथम, 'ब' और 'व' इन दोनों अक्षरोंके स्थानमें 'व' ही लिखा है। दूसरी, अनेक स्थानोंपर दन्त्य 'स'कारके स्थानमें तालव्य 'श'कारका प्रयोग किया है।

इस लेखकी १० वीं पंक्तिमें "मयुख"के स्थानमें "मयूप" और ४१ वीं पंक्तिमें "पीयूप" के स्थानमें "पीयूख" शब्दके प्रयोग करनेसे प्रतीत होता है कि इस प्रशस्तिका लेखक मारवाड देशवासी था और उसको संस्कृतका बहुत कम ज्ञान था; क्योंकि मारवाड देश 'प' और 'ख' का उच्चारण एकसा ही करते हैं।

२१ वीं पंक्तिमें "श्रीआशाराज", ५ वीं में "श्रीउदयसिंह" और ४३ वीं में "श्रीअपराजितेश" इन वाक्योंका प्रयोग कर कविने सन्धिका नियम भङ्ग किया है। तथा ७ वीं पंक्तिमें "पुष्कराणाच्छलेन" और ८ वीं पंक्तिमें "सुपे-युपांच्छायया" लिख कर भी व्याकरणका नियम उल्लङ्घन किया गया है।

कहीं कहीं पर अवग्रहका चिन्ह 'ऽ' भी खुदा है।

यह प्रशस्ति बृहद्गच्छके जयमङ्गलाचार्यकी बनाई हुई है। इसके गुरूका नाम रामचन्द्र था। यह रामचन्द्र देवाचार्यका शिष्य था।

देवाचार्यका जन्म वि० सं० ११४३ में गुजरातके मड्डाहृत नामक गांवमें हुआ था। इनके पिताका नाम वीरनाग और माताका जिनदेवी था। ये पोरवाड महाजन थे। प्रथम देवाचार्यके मातापिताने पुत्रका नाम पूर्णचंद्र रक्खा था। बाल्यावस्थासे ही पूर्णचंद्र संसारसे घृणा करते थे। अतः वि० सं० ११५२ में इन्होंने मुनिचन्द्रसूरिसे दीक्षा ग्रहण की। उस समय इनका नाम रामचन्द्र रक्खा गया।

इन्होंने अनेक शास्त्रार्थोंमें विजय प्राप्त किया। इनकी इस विद्वत्ताको देखकर, मुनि चन्द्रसूरिने इनको सूरिपदसे विभूषितकर इनका नाम देवसूरि रक्खा। इनके बनाए प्रमाणनयतत्त्वालोकालंकारादि अनेक जैनग्रन्थ विद्यमान हैं।

इस प्रशस्तिके कर्ता जयमङ्गलसूरिके शिष्य सोमचंद्रने वि० सं० १३२९ में वृत्तरत्नाकर नामक छन्दके ग्रन्थपर टीका लिखी थी।

इस प्रशस्तिमें चाहमान राजा चाचिगदेवकी प्रशंसा है। तथा इससे प्रकट होता है कि, वि० सं० ११३९ (ई. स. १६६२) वैशाख शुक्ला तृतीया (अक्षय तृतीया) के दिन चाचिगदेवके राज्य समयमें यह प्रशस्ति बनाई गईथी

इसके राज्य समयके लेख और भी मिले हैं। प्रथम वि० सं० १३३३ का, और दूसरा वि० सं० १३३४ का है।





# आबू पर्वत परके प्रसिद्ध जैनमन्दिर.

## ( लेखक–साहित्याचार्य पण्डित विश्वेश्वरनाथ शास्त्री, जोधपुर )

आबू पर्वत सीरोही राज्यके अग्निकोणमें है। यद्यपि यह पर्वत आडावला (अर्वली) पर्वतके सिलसिलेसे हटकरके स्थित है, तथापि इसकी कई शाखाएं आडावला पर्वतसे मिली हुई हैं। आबू पर्वतके उपरि भागकी लम्बाई १२ माइल और चौडाई २ से ३ माइल तक है। इस पर्वतके सबसे ऊंचे शिखरका नाम गुरु शिखर है। यह शिखर समुद्रतलसे ५६५० फीट ऊचा है। आबू पर्वतकी समतल भूमि (अधित्यका,की ऊंचाई ४००० फीट है।

इस पर्वतकी उत्पत्तिके विषयमें इसतरह लिखा है:—

पहले इस स्थानपर उत्तङ्क मुनिका खोदा हुआ एक बडा खड्डा था। इसीके आसपास वशिष्ठऋषिका आश्रम था। एक समय वशिष्ठकी गाय इस खड्डेमें गिरगई। इससे वशिष्ठको बहुत खेद हुआ। तथा वशिष्ठने उस खड्डेको भरदेनेके लिये अर्बुद-नामके सर्पद्वारा हिमालय पर्वतका नन्दिवर्धननामक शिखर मंगवाकर उस जगह स्थापन करदिया। वि. सं. ११८७ का एक लेख पाटनारायणके मन्दिरमें लगा है। उसमें भी इस विषयका एक श्लोक है। यथाः—

" उत्तङ्कसुपिरे भीमे वशिष्ठो नान्दिवर्द्धनम्।
किलाद्रिं स्थापयामास भुजङ्गार्बुदसंज्ञया ॥ "

जिनप्रभसूरि विरचित ' अर्बुदकल्प ' में भी इस विषयका उल्लेख है:—

" नन्दिवर्द्धन इत्यासीत्प्राक्शैलोऽयं हिमाद्रिजः।
कलिनार्बुदनागाधिष्ठानात्त्वर्बुद इत्यभूत् ॥ २५ ॥

अर्थात् अर्बुदनामके सर्पद्वारा लायाजानेके कारण यही शिखर अन्तमें आबू ( अर्बुद ) नामसे प्रसिद्ध हुआ । प्राचीन लेखोंमें लिखा है कि, इसी पर्वतपर वाशिष्ठने अग्निकुण्डसे परमार, पडिहार, सोलङ्की और चाहमान ( चौहान ) नामके चार वीरोंको उत्पन्न किया था । इन चारोंने अपने नामसे चारवंश प्रचलित किये ।

यद्यपि इस प्रकारकी उत्पत्तिपर ऐतिहासिक दृष्टिसे विश्वास नही किया जा सकता और इस लेखके विरुद्ध भी कई लेख मिलगये हैं—जैसे, अजमेरके ढाई-दिनके झोंपडेमें एक शिला मिली है, इसमें चाहमानकी उत्पत्ति सूर्यवंशमें होनी लिखी है— तथापि इस समय इस विषयपर विशेष वादविवाद न करके हम अपने प्रस्तुत विषयकोही लिखते हैं ।

यह पर्वत प्राचीन समयसे ही शैव, शाक्त, वैष्णव, और जैनों द्वारा पूज्य दृष्टिसे देखा जाता है । तथा वहांपर इन मतोंके अनेक मन्दिरादिक होनेसे प्रतिवर्ष बहुतसे यात्री भी दर्शनार्थ जाया करते हैं ।

विक्रम संवत् १५०६ (ई० स० १४४९ ) के राणा कुम्भाके लेखसे पाया जाता है कि, उस समय घोडों और बैलोंद्वारा वहांसे व्यापार आदि किया जाता था; क्योंकि वहां पहुंचनेके लिये केवल पहाडी मार्गही था । परन्तु इस समय यह पर्वत राजपूतानाके एजेन्ट गवर्नरजनरलका निवास स्थान और सेनिटोरियम ( स्वास्थ्यप्रद स्थान ) बनगया है । तथा राजपूताना मालवा रेलवेके आबूरोड ( खराडी ) स्टेशनसे यहांतक १८ माइल लंबी सडक भी बनादी गई है ।

वहींपर देलवाडा नामक एक स्थान है । यह स्थान अर्बुदादेवी ( अधरदेवी] से करीव एक माइल ईशानकोणमें है । यह स्थान देवालयोंके लिये विशेष प्रसिद्ध है । यद्यपि यहांपर अनेक मन्दिर हैं । तथापि यहांके आदिनाथ और नेमिनाथके जैन मन्दिरकी कारीगरी संसारमें अनुपम है । ये दोनों मन्दिर सङ्गमरमरके बने हैं । इन दोनों मन्दिरोंमें भी पोरवाड महाजनका बनवाया हुआ विमलवसही नामका आदिनाथका मन्दिर विशेषतर सुन्दर और पुराना है । यह मन्दिर वि० सं० १०८८ ( ई० स० १०३१ ) में बनाया । यह बात, इसमेंसे मिली हुई वि० सं० १३७८

(ई० स० १३२२) की प्रशास्तिसे प्रकट होती है। जिनप्रभसूरिकी तीर्थकल्प नामक पुस्तकमें भी इस मन्दिरका रचनाकाल वि० सं० १०८८ ही प्रकट होता है।

खरतरगच्छकी पट्टावलीमें लिखा है:—

पोरवाड वंशोत्पन्न मंत्री विमलने तेरह सुलतानोंकी छतरियोंको तोड़कर उस स्थानपर चन्द्रावती नगर बसाया, और वहांपर ऋषभदेवका मन्दिर बनवाया। इस मन्दिरकी प्रतिष्ठा वि० स० १०८८ मे वर्धमानसूरिद्वारा की गई।

प्रोफेसर वेबरके (Catalogue of the Berlin Mss,) बर्लिन नगरकी प्राचीन पुस्तकोंकी सूचिके, दूसरे भागके १०३६ और १०३७ वें पृष्ठोंमें उपर्युक्त कथाके साथ ही यह भी लिखा है कि, विमलने जिस समय यह मन्दिर बनवानेके लिये यहाकी भूमि ब्राह्मणोंसे खरीदी, उस समय उसको उतनी पृथ्वीपर सुवर्ण मुद्राएं बिछाकर पृथ्वीके बदले ब्राह्मणोंको देनी पडी। उसने इस मन्दिरके बनवानेमें १८ करोड और ५३ लाख व्यय किये।

यह मन्दिर परमार धन्धुकके समयमें बनवाया गया था। यह धन्धुक गुजरातके सोलंकी भीमदेवका सामन्त था। किसी कारणवश भीम और धन्धुकके बीच मनोमालिन्य हो गया। इससे धन्धुक आबूको छोड करके मालवेके परमार राजा भोजके पास चला गया। भीमने अपनी तर्फसे विमलशाहको वहाका दण्ड-नायक (सेनापति) नियत किया। उसने कुछ समय बाद धधुक और भीमके बीचका विरोध दूर कर इन दोनोंके बीच सुलह करवा दी। उसी समय उसने यह मन्दिर बनवाया था।

जैन समाजमें ऐसी प्रसिद्धि है कि इस मन्दिरके बनानेके लिये हाथियों और बैलोंद्वारा पत्थर पहुंचाए गए थे।

यहांपर मुख्य मन्दिरके सामने एक विशाल सभा मण्डप है। इसके चारों तरफ अनेक छोटे छोटे जिनालय हैं। यहांपर मुख्य मूर्ति ऋषभदेव (आदिनाथ) की है। इसके दोनो पार्श्वोंमें एक एक मूर्ति खडी है। इनके सिवाय यहांपर और भी अनेक पाषाण और पीतलकी मूर्तियां विद्यमान हैं। परन्तु ये सब पीछेकी बनी

हुई प्रतीत होती हैं। हम ऊपर लिखचुके हैं कि मुख्य मन्दिरके चारों तर्फ अनेक छोटे छोटे जिनालय हैं। इनपरके लेखोंसे प्रकट होता है कि इनमेंकी मूर्तियां भिन्न भिन्न समयमें भिन्न भिन्न पुरुषों द्वारा स्थापन की गईं। मान्दिरके सामने हस्तिशाला है। यह सादे पत्थरसे बनाई गई है। इसमें दरवाजेके सन्मुख विमलशाहकी अश्वारूढ पत्थरकी मूर्ति बनी है। परन्तु चूनेकी कलई ठीकतौरसे न होनेसे उसमें भद्दापन आ गया है। इस मूर्तिके मस्तकपर गोल मुकुट है। तथा पासहीमें एक काठका बना हुआ पुरुष छत्र लिये खडा है। हस्तिशालामें पत्थरके बने हुए १० हाथी खडे हैं। इनमें ६ हाथी वि० सं० १२०५ (ई० स० ११४९) फाल्गुन सुदि १० के दिन नेढक, आनन्दक, पृथ्वीपाल, धरिक, लहरक और मीनक नामके पुरुषोंने बनवाकर रक्खे थे। इन सबोंके नामोंके साथ महामात्य खिताव लगा है। बाकीके ४ हाथियोंमेंसे एक परमार ठाकुर जगदेवने और दूसरा महामात्य धनपालने वि० सं० १२३७ (ई० सं० ११८०) आषाढ सुदि ८ को बनवाकर रक्खा था। तीसरा हाथी महामात्य धवलने बनवाया था। इसका संवत् चूनेके नीचे आजानेसे पढा नहीं जाता। तथा चोथे हाथीका सारा लेख चूनेके नीचे दब गया है। यद्यपि पहले इन सब हाथीयोंपर पुरुषोंकी मूर्तीयां बनी हुई थी। तथापि इस समय केवल तीनमूर्तियां मौजूद हैं। ये मूर्त्तियां चतुर्भुज हैं। प्रसिद्ध इतिहास वेत्ता रायबहादुर पं—गौरीशंकरजीका मत है कि विमलशाहकी मूर्ति और हस्तिशाला, मन्दिरके साथ की बनी हुई नहीं है। पीछेसे बनवाई गई है। हस्तिशालाके बाहर चौहान महाराव लुंढा (लुंभा) के दो लेख लगे हैं। इनमेंका प्रथम लेख वि० सं० १३७२ (ई० सं० १३१६) चैत्र वदि ८ का है और दूसरा वि० सं० १३७३ (ई० सं० १३१७) चैत्र वदि का। सीरोहीके राव इसीके वंशज हैं।

जिनप्रभसूरिकी तीर्थकल्प नामकी पुस्तकमें लिखा है:—

म्लेच्छोंने विमलशाह और तेजपालके बनवाए हुए आदिनाथ और नेमिनाथके मान्दिरोंको तोड डाला था। शक सं० १२४३ (वि० सं० १३७८) में महणसिंहके पुत्र लल्लने आदिनाथके मान्दिरका और चण्डसिंहके पुत्र पीथडने नेमिनाथके मान्दिरका पीछा जीर्णोद्धार करवाया।

वि० सं० १३७८ के आदिनाथके मन्दिरके लेखसे प्रकट होता है कि, विमलको स्वप्नमें अम्बिकाने आदिनाथका मन्दिर बनवानेकी आज्ञा दी थी। उसीके अनुसार विमलने यह मन्दिर बनवाया था। तथा राव तेजसिंहके राज्य समय, वि० सं० १३७८ ( ई० सं० १३२१ ) में लल्ल और बीजड नामके साहूकारोंने इसका जीर्णोद्धार करवाया। जिस समय यह लेख लिखा गया था उस समय लुंभाका देहान्त हो चुका था। ऐसा इसी लेखसे ज्ञात होता है।

श्रीरत्नमन्दिरगणिकी बनाई हुई उपदेशतरङ्गिणीमें; जो विक्रम संवत्की सोलवीं शताब्दीमें बनाई गई थी; इस मन्दिरके बनवानेकी कथा इस प्रकार लिखी है:-

गुजरातके राजा भीमको दुश्मनों द्वारा भटकाया हुआ देखकर उसका सेनापति विमल वहांसे पांचसौ सवार और पांच करोड सोनेसे लदे ऊंट लेकर चंद्रावतीमें चला गया। उसके इस प्रकार आगमनसे चंद्रावतीका राजा धारावर्ष भयभीत होकर सिन्धुदेशकी तरफ भाग गया। विमलने उसके स्थानपर पहुँच उसे अपना निवास नियत किया। तथा वहाके मांडलिकों ( जागीरदारों ) ने विमलको अपना राजा बना लिया। तदनन्तर उसने अपनी सेनाद्वारा सांभर, मेवाड, जालोर, आदि नगरोंके सौ राजाओंको जीता।

एक समय सोते हुए १२ सुलतानोंको उसने जा घेरा। तथा उनको भी अपने आधीन करलिया। उसके प्रबल प्रतापसे डरकर स्वयं भीमने अपने मंत्रीद्वारा विमलके पास एक करोड रुपये नजरकी तौरपर भेजे। परन्तु विमलने अपने स्वामी और जन्मभूमिका विचार करके उस मंत्रीको बहुत कुछ आदर सत्कार सहित पीछा भेजदिया। एकदिन श्रीधर्मघोषसूरिके मुखसे विमलने एक शास्त्र वाक्यको सुना, इससे अपनी संग्राममें की हुई हिंसापर उसको बडा दुःख हुआ। तथा श्रीधर्मघोषसूरिसे उसने इसके प्रायश्चित्तकी व्यवस्था करनेकी प्रार्थना की। उक्त सूरिने उसे देवमन्दिर बनवाने आदि पुण्यकर्म करनेकी आज्ञा दी। उसके बाद विमलने अम्बादेवीकी आराधना की, जिससे प्रसन्न होकर अम्बाने वर मागनेकी आज्ञा दी। विमलने देवमन्दिरके बनने और पुत्र होनेकी प्रार्थना की। इसपर अंबाने कहा कि दोनोंमेंसे एकके लिये कह, क्योंकि दो बातें नहीं हो सकती हैं। तुम

विमलने अपनी स्त्रीसे पूछा। उसने उत्तर दिया कि पुत्र प्राप्ति तो पशु, पक्षि योनिमें भी हो सकती है। इस लिये मन्दिरका वर मागो। विमलने भी एसा ही किया। अम्बिका वर देकर आबूपर चली गई। विमलने उसके कुकुमसे शोभित पृथ्वीपर उल्लिखित पदचिह्नको खोदा, वहासे उसको ७२ लाखका द्रव्य मिला। इसको प्राप्त कर विमलने मन्दिर बनवाना प्रारम्भ करदिया। परन्तु यह मन्दिर दिनमें बनाया जाता था और रातको स्वयही गिर पडता था। इसी तरह ६ महीने बीत गए। तब विमलने देवीका आह्वाहन किया। देवीने प्रकट होकर कहा कि, यह काम इस पृथ्वीके मालिक वालीनाह नागका है। अत तू तीन दिन तक उपवास करके उसीकी पूजा कर और पवित्र बलि दे। परन्तु यदि वह मद्यमास मागे तो खङ्ग निकालकर उसको धमका देना। यह कहकर देवी चली गई। विमलने वैसा ही किया। तथा खङ्गमें अम्बिकाको देखकर वालीनाह भाग गया और उस दिनसे वहांपर केवल क्षेत्रपालकी तरह रहने लगा। मान्दिर निर्विघ्न समाप्त हुवा। सवत् १०८८ में आदिनाथकी मूर्ति स्थापन की गई। तथा वहींपर अम्बिकाकी कृपा सूचित करनेके लिये खञ्ज क्षेत्रपाल सहित एक अम्बिकाकी मूर्ति भी स्थापन की। उस मन्दिरके कार्यकी समाप्तिपर विमलने इतना दान किया कि जैनलोग अबतक ' विमलश्री सुप्रभात ' कहकर आशीर्वाद देते हैं।

इस कथामें कहातक ऐतिहासिक सत्यता है। इसको पाठक स्वय विचार सकते हैं। इसपर विवाद करना व्यर्थ है।

इस मान्दिरमें एक लेख वि० स० १३५० ( ई० स० १२९४ ) माघ सुदि १ का सोलकी राजा सारगदेवके समयका भी लगा है।

इस मान्दिरकी जितनी प्रशसा की जाय थोडी है। इससे उससमयकी शिल्प निपुणताका भी बोध होता है।

इतिहास लेखक कर्नल टाड साहबने इस मान्दिरके विषयमें लिखा है—

हिन्दुस्थान भरमें यह मन्दिर सर्वोत्तम है। सिवाय ताजमहलके कोई भी स्थान इसकी बराबरी नही कर सकता।

इस मन्दिरके पास ही दूसरा लूणवसही नामका नेमिनाथका प्रसिद्ध मन्दिर है। इसको वस्तुपाल, तेजपालका मन्दिर कहते हैं। यह मन्दिर वस्तुपालके छोटे भाई तेजपालका बनवाया हुआ है। जिस प्रकार ताजमहल अपनी स्त्रीकी याद-गारमें शाहजहां बादशाहने बनवाया था, उसी प्रकार तेजपालने अपनी स्त्री अनुपमदेवी और पुत्र लूणसिंहका नाम चिरस्थायी करने और उनके कल्याणके निमित्त यह नेमनाथका मन्दिर बनवाया था। इसी मन्दिरमें वि० सं० १२८७ (ई० सं० १२३०) फाल्गुण वदि ३ रविवारका एक लेख मिला है। उसमें लिखा है:—

वस्तुपाल और उसका छोटा भाई तेजपाल ये दोनों पोरवाड महाजन अश्वराजके पुत्र थे। यह अश्वराज अनहिलवाडेका रहने वाला था। वस्तुपाल और तेजपाल ये दोनों भाई गुजरातके सोलंकी राजा वीरधवलके मंत्री थे। तेजपालने कृष्णराजके पिता सोमसिंहदेवके राज्य समय अपने पुत्र और स्त्रीके कल्याणार्थ आबूपर यह नेमिनाथका मन्दिर बनवाया। आगे चलकर इस लेखमें मन्दिरका वर्णन किया गया है। इस शिला लेखके रचयिताका नाम सोमेश्वरदेव लिखा है। यह सोमेश्वर सोलङ्की वीरधवलका पुरोहित और कीर्तिकौमुदि तथा सुरथोत्सवका कर्ता था। इसी लेखसे यह भी प्रकट होता है कि इस मन्दिरकी प्रतिष्ठा नागेन्द्र गच्छके विजयसेनसूरिने की थी।

इस मन्दिरकी बनावट भी विमलशाहके मन्दिर की सी है। इसमें मुख्य मन्दिर (गंभारा) के सामने गुंबजदार सभा मण्डप है। और उसके इर्दगिर्द छोटे छोटे जिनालय बने हैं। तथा इसके पीछे हस्तिशाला है। इसके मुख्य मन्दिरमें नेमिनाथकी मूर्ति है। तथा पासके जिनालयोंमें भी अनेक मूर्तिया हैं। इनके द्वारोंपर भी अलग अलग लेख खुदे हैं। इनमें तेजपालके ५२ संबन्धियोंके नाम हैं। इससे प्रकट होता है कि प्रत्येक जिनालय किसी न किसी सम्बन्धिके नामपर बनवाया गया था। मुख्य मन्दिरके दरवाजेके दोनों पार्श्वोंमें बडेही सुन्दर दो ताक हैं। इनको लोग 'देराणी जेठाणीके आले, कहते है। कहाजाता है कि इसमेंका एक ताक तेजपालकी स्त्रीने और दूसरा वस्तुपालकी स्त्रीने स्वय अपने खर्चसे बनवाया था। शान्तिविजयजीकी 'जैनतीर्थ गाइड' नामक पुस्तकमें भी ऐसा ही लिखा है।

विमलने अपनी स्रीसे पूछा। उसने उत्तर दिया कि पुत्र प्राप्ति तो पशु, पक्षि योनिमें भी हो सकती है। इस लिये मान्दिरका वर मागो। विमलने भी एसा ही किया। अम्बिका वर देकर आबूपर चली गई। विमलने उसके कुकुमसे शोभित पृथ्वीपर उल्लिखित पदचिह्नको खोदा, वहासे उसको ७२ लाखका द्रव्य मिला। इसको प्राप्त कर विमलने मन्दिर बनवाना प्रारम्भ करदिया। परन्तु यह मन्दिर दिनमें बनाया जाता था और रातको स्वयही गिर पडता था। इसी तरह ६ महीने बीत गए। तब विमलने देवीका आह्वाहन किया। देवीने प्रकट होकर कहा कि, यह काम इस पृथ्वीके मालिक वालीनाह नागका है। अत तू तीन दिन तक उपवास करके उसीकी पूजा कर और पवित्र बलि दे। परन्तु यदि वह मद्यमास मागे तो खड्ग निकालकर उसको धमका देना। यह कहकर देवी चली गई। विमलने वैसा ही किया। तथा खड्गमें अम्बिकाको देखकर वालीनाह भाग गया और उस दिनसे वहापर केवल क्षेत्रपालकी तरह रहने लगा। मान्दिर निर्विघ्न समाप्त हुवा। सवत् १०८८ में आदिनाथकी मूर्ति स्थापन की गई। तथा वहींपर अम्बिकाकी कृपा सूचित करनेके लिये स्वच्छ क्षेत्रपाल सहित एक अम्बिकाकी मूर्ति भी स्थापन की। उस मान्दिरके कार्यकी समाप्तिपर विमलने इतना दान किया कि जैनलोग अबतक 'विमलश्री सुप्रभात' कहकर आशीर्वाद देते हैं।

इस कथामें कहातक ऐतिहासिक सत्यता है। इसको पाठक स्वय विचार सकते हैं। इसपर विवाद करना व्यर्थ है।

इस मान्दिरमें एक लेख वि० स० १३५० (ई० स० १२९४) माघ सुदि १ का सोलकी राजा सारगदेवके समयका भी लगा है।

इस मान्दिरकी जितनी प्रशसा की जाय थोडी है। इससे उससमयकी शिल्प निपुणताका भी बोध होता है।

इतिहास लेखक कर्नल टाड साहबने इस मान्दिरके विषयमें लिखा है—

हिन्दुस्थान भरमें यह मान्दिर सर्वोत्तम है। सिवाय ताजमहलके कोई भी स्थान इसकी बराबरी नही कर सकता।

पूर्वोक्त उपदेशतरङ्गिणीमें इस मन्दिरका रचनाका वृत्तान्त इस तरह लिखाहै:-

एक समय बहुतसे साथियों सहित वस्तुपाल और तेजपाल दोनों धवलकक (धौलका) गांवसे हडालामें आए। वहां पहुंचनेपर जब उनको विदित हुआ कि आगे रास्तेमें लुटेरोंका भय है, तब उन्होंने अपने विश्वासी पुरुषोंसहित आपसमें विचारकर रात्रिके समय अपने धनको तांबेके कलसोंमें भरदिया और उन कलसोंको पृथ्वीमें गाडनेके लिये तालावके निकट एक गेहूंके खेतमें लेआए। तथा वहां पहुंचकर एक खेजडीके वृक्षके नीचे खोदना आरम्भ किया। वहांपर वस्तुपालके भाग्यसे बडा भारी खजाना निकला। इसको देखकर सारे पुरुष विस्मित होगये। इसके अनन्तर उन्होंने अपना धनभी उसीमें डालकर उसे पीछा छिपादिया और वहांसे चले आए तथा विचारने लगे कि इतने द्रव्यका क्या किया जाय? उनको चिन्तित देखकर अनुपमदेवीने उनसे इसका कारण पूछा। इसपर एकान्तमें उससे उन्होंने सारा वृत्तान्त कहा। यह सुन उसने उत्तर दिया कि, इसतरह धनको छिपाना उचित नहीं है। इसको इसतरहसे छिपाना चाहिये जिससे प्रत्येक पुरुष इसे देखकरभी लेजा न सके। अर्थात् इस द्रव्यसे मन्दिर आदिक बनवादेने चाहियें। इस बातको उन्होंनेभी पसंद करलिया। तथा वहांसे द्रव्य लाकर मन्दिर आदिक बनवाए।

आगे चलकर उसी पुस्तकमें लिखा है कि, प्रथम धौलका नामक ग्राममें रहने वाले लूणिग, मालदेव, वस्तुपाल और तेजपाल बहुत निर्धन थे। अपनी निर्धनता के कारण मरते समय अपने कुटुंबसे द्रव्यादिक दान करनेकी प्रतिज्ञा न करवाकर लूणिगने केवल तीन लाख प्रणाम(नवकार) करनेकी प्रतिज्ञा करवाई (अर्थात् तीन लाख नवकारोंके स्मरण करनेसे जो पुण्य होताहै वह मांगा)। अपने भाईकी ऐसी अवस्था देखकर वस्तुपालने औरभी कुछ इच्छा प्रकट करनेकी प्रार्थना की। यह सुनकर लूणिगने कहा- कि, आबूके विमलवसही नामके मन्दिरमें देवकुलिका (देवालय) बनवानेकी मेरी इच्छाथी, सो यदि होसके तो इसे पूरी करना।

जब वस्तुपाल और तेजपालको द्रव्यलाभ हुआ; तब उन्होंने चन्द्रावतीके राजा धारावर्षसे मन्दिर बनवानेके लिये जमीन खरीदी। उसकी कीमतके लिये उतनीही पृथ्वीपर द्रम्म बिछाकर राजाको दिये। तथा उस खरीदी हुइ पृथ्वी पर सूत्रधार शोभनद्वारा यह मन्दिर बनवाया। परन्तु इसकी सामग्री एकत्र करनेके लिए इसके पहले उन्हें मार्गमें स्थान स्थानपर जलाशयों और भोजनालयोंका प्रबन्ध करवाना पडा। १५ सौ कारीगर इस मन्दिरमें कार्य करतेथे। इस तरह यह मन्दिर

परन्तु यह बात विश्वास योग्य नहीं हो सकती; क्योंकि उन दोनों ताकोंपर एकही प्रकारके लेख हैं। उनका आशय इस प्रकार है:—

वि० सं० १२९० वैशाख वदि १४ बृहस्पतिवारके दिन अपनी दूसरी स्त्री सुहडादेवीके कल्याणार्थ ये ताक और अजितनाथका चित्र तेजपालने बनवाया।

यद्यपि इस समय गुजरातमें पोरवाड और मोढ जातिके महाजनोंके बीच विवाह सम्बन्ध नहीं होता है। तथापि यह सम्बन्ध बारहवीं शताब्दीमें होता था। ऐसा इस लेखसे प्रकट होता है।

इस मन्दिरकी हस्तिशालामें संगमरमरकी १० हथनियां एक पंक्तिमें खडी हैं। इन पर चण्डप, चण्डप्रसाद, सोमसिंह, अश्वराज, लूणिग, मल्लदेव, वस्तुपाल, तेजपाल, जैत्रसिंह और लूणसिंह (लावण्यसिंह) की मूर्तियें बैठाई गई थीं। परन्तु इस समय उनमेंसे एक भी विद्यमान नहीं है। इन हथनियोंके पीछेकी तर्फ पूर्वकी दीवारमें १० ताक हैं। इनमें भी इन्हीं दस पुरुषोंकी सस्त्रीक मूर्तियें बनी हुई हैं। इनके हाथोंमें पुष्पमालाएं हैं। तथा वस्तुपालके मस्तकपर छत्र भी बना हुआ है। प्रत्येक स्त्री पुरुषोंकी मूर्तिके नीचे उनका नाम खुदा हुआ है।

इनका संक्षिप्त वर्णन पूर्वोक्त वि० सं० १२८७ के लेखमें भी किया गया है।

प्रथम ताकमें चार मूर्तियें हैं। पहली आचार्य उदयप्रभकी, दूसरी आचार्य विजयसेनकी तथा तीसरी और चौथी चण्डप और उसकी स्त्री चांपलादेवी की है।

इस मन्दिरके बनानेवाले इञ्जीनियरका नाम शोभनदेव था। इस तरह अपने सारे कुटुम्बका स्मारक चिह्न बनाकर उनके नामको अमर करनेवाला तेजपालके सिवाय शायदही कोई दूसरा पुरुष हुआ हो।

इसी मन्दिरमें वि० सं १२८७ फाल्गुन वदि ३ रविवारका एक दूसरा शिलालेख लगा है। इसमें यहांके वार्षिकोत्सव आदिकी व्यवस्थाका वर्णन है। तथा साथही उसमें सहायता देनेवाले महाजनोंके नाम और गांव भी लिखे हैं।

पूर्वोक्त उपदेशतरङ्गिणीमें इस मन्दिरका रचानाका वृत्तान्त इस तरह लिखाहै:--

एक समय वहुतसे साथियों सहित वस्तुपाल और तेजपाल दोनों धवलकक (धौळका) गांवसें हडालामें आए। वहां पहुंचनेपर जव उनको विदित हुआ कि आगे रास्तेमें लुटेरोंका भय है, तव उन्होंने अपने विश्वासी पुरुषोंसहित आपसमें विचारकर रात्रिके समय अपने धनको तांवेके कलसोंमें भरदिया और उन कलसोंको पृथ्वीमें गाडनेके लिये तालावके निकट एक गेहूंके खेतमें लेआए। तथा वहां पहुंचकर एक खेजडीके वृक्षके नीचे खोदना आरम्भ किया। वहांपर वस्तुपालके भाग्यसे वडा भारी खजाना निकला। इसको देखकर सारे पुरुष विस्मित होगये। इसके अनन्तर उन्होंने अपना धनभी उसीमें डालकर उसे पीछा छिपादिया और वहांसे चले आए तथा विचारने लगे कि इतने द्रव्यका क्या किया जाय? उनको चिन्तित देखकर अनुपमदेवीने उनसे इसका कारण पूछा। इसपर एकान्तमें उससे उन्होंने सारा वृत्तान्त कहा। यह सुन उसने उत्तर दिया कि, इसतरह धनको छिपाना उचित नहीं है। इसको इसतरहसे छिपाना चाहिये जिससे प्रत्येक पुरुष इसे देखकरभी लेजा न सके। अर्थात् इस द्रव्यसे मन्दिर आदिक वनवादेने चाहियें। इस वातको उन्होंनेभी पसंद करलिया। तथा वहांसे द्रव्य लाकर मन्दिर आदिक वनवाए।

आगे चलकर उसी पुस्तकमें लिखा है कि, प्रथम धौलका नामक ग्राममें रहने वाले लूणिग, मालदेव, वस्तुपाल और तेजपाल वहुत निर्धन थे। अपनी निर्धनता के कारण मरते समय अपने कुटुम्बसे द्रव्यादिक दान करनेकी प्रतिज्ञा न करवाकर लूणिगने केवल तीन लाख प्रणाम(नवकार) करनेकी प्रतिज्ञा करवाई (अर्थात् तीन लाख नवकारोंके स्मरण करनेसे जो पुण्य होताहै वह मागा)। अपने भाईकी ऐसी अवस्था देखकर वस्तुपालने औरभी कुछ इच्छा प्रकट करनेकी प्रार्थना की। यह सुनकर लूणिगने कहा कि, आवूके विमलवसही नामके मन्दिरमें देवकुलिका ( देवालय ) वनवानेकी मेरी इच्छाथी, सो यदि होसके तो इसे पूरी करना।

जव वस्तुपाल और तेजपालको द्रव्यलाभ हुआ, तव उन्होंने चन्द्रावतीके राजा धारावर्षसे मन्दिर वनवानेके लिये जमीन खरीदी। उसकी कीमतके लिये उतनीही पृथ्वीपर द्रम्म विछाकर राजाको दिये। तथा उस खरीदी हुई पृथ्वी पर सूत्रधार शोभनद्वारा यह मन्दिर वनवाया। परन्तु इसकी सामग्री एकत्र करनेके लिए इसके पहले उन्हें मार्गमें स्थान स्थानपर जलाशयों और भोजनालयोंका प्रवन्ध करवाना पडा। १५ सौ कारीगर इस मन्दिरमें कार्य करतेथे। इस तरह यह मन्दिर

परन्तु यह बात विश्वास योग्य नही हो सकती, क्योंकि उन दोनों ताकोंपर एकही प्रकारके लेख हैं। उनका आशय इस प्रकार हैः—

वि० सं० १२९० वैशाख वदि १४ बृहस्पतिवारके दिन अपनी दूसरी स्त्री सुहडादेवीके कल्याणार्थ ये ताक और अजितनाथका चित्र तेजपालने बनवाया।

यद्यपि इस समय गुजरातमें पोरवाड और मोढ जातिके महाजनोंके बीच विवाह सम्बन्ध नही होता है। तथापि यह सम्बन्ध बारहवीं शताब्दीमें होता था। ऐसा इस लेखसे प्रकट होता है।

इस मन्दिरकी हस्तिशालामें सगमरमरकी १० हथनिया एक पंक्तिमें खडी है। इन पर चण्डप, चण्डप्रसाद, सोमसिंह, अश्वराज, लूणिग, मल्लदेव, वस्तुपाल, तेजपाल, जैत्रसिंह और लूणसिंह (लावण्यसिंह) की मूर्तियें बैठाई गई थीं। परन्तु इस समय उनमेंसे एक भी विद्यमान नही है। इन हथनियोंके पीछेकी तर्फ पूर्वकी दीवारमें १० ताक है। इनमें भी इन्ही दस पुरुषोंकी सस्त्रीक मूर्तियें बनी हुई हैं। इनके हाथोंमें पुष्पमालाए हैं। तथा वस्तुपालके मस्तकपर छत्र भी बना हुआ है। प्रत्येक स्त्री पुरुषोंकी मूर्तिके नीचे उनका नाम खुदा हुआ है।

इनका सक्षिप्त वर्णन पूर्वोक्त वि० स० १२८७ के लेखमें भी किया गया है।

प्रथम ताकमें चार मूर्तियें हैं। पहली आचार्य उदयप्रभकी, दूसरी आचार्य विजयसेनकी तथा तीसरी और चौथी चण्डप और उसकी स्त्री चापलादेवी की है।

इस मन्दिरके बनानेवाले इञ्जीनियरका नाम शोभनदेव था। इस तरह अपने सारे कुटुम्बका स्मारक चिह्न बनाकर उनके नामको अमर करनेवाला तेजपालके सिवाय शायदही कोई दूसरा पुरुष हुआ हो।

इसी मन्दिरमें वि० स १२८७ फाल्गुन वदि ३ रविवारका एक दूसरा शिलालेख लगा है। इसमें यहाके वार्षिकोत्सव आदिकी व्यवस्थाका वर्णन है। तथा साथही उसमें सहायता देनेवाले महाजनोंके नाम और गाव भी लिखे हैं।

पूर्वोक्त उपदेशतरङ्गिणीमें इस मन्दिरका रचानाका वृत्तान्त इस तरह लिखाहै:-

एक समय बहुतसे साथियों सहित वस्तुपाल और तेजपाल दोनों धवलकक (धौलका) गांवसे हडालामें आए। वहां पहुंचनेपर जब उनको विदित हुआ कि आगे रास्तेमें लुटेरोंका भय है, तब उन्होंने अपने विश्वासी पुरुषोंसहित आपसमें विचारकर रात्रिके समय अपने धनको तांबेके कलसोंमें भरदिया और उन कलसोंको पृथ्वीमें गाडनेके लिये तालावके निकट एक गेहूंके खेतमें लेआए। तथा वहां पहुंचकर एक खेजडीके वृक्षके नीचे खोदना आरम्भ किया। वहांपर वस्तुपालके भाग्यसे बडा भारी खजाना निकला। इसको देखकर सारे पुरुष विस्मित होगये। इसके अनन्तर उन्होंने अपना धनभी उसीमें डालकर उसे पीछा छिपादिया और वहांसे चले आए तथा विचारनेलगे कि इतने द्रव्यका क्या किया जाय? उनको चिन्तित देखकर अनुपमदेवीने उनसे इसका कारण पूछा। इसपर एकान्तमें उससे उन्होंने सारा वृत्तान्त कहा। यह सुन उसने उत्तर दिया कि, इसतरह धनको छिपाना उचित नहीं है। इसको इसतरहसे छिपाना चाहिये जिससे प्रत्येक पुरुष इसे देखकरभी लेजा न सके। अर्थात् इस द्रव्यसे मन्दिर आदिक बनवादेने चाहियें। इस बातको उन्होंनेभी पसंद करलिया। तथा वहांसे द्रव्य लाकर मन्दिर आदिक बनवाए।

आगे चलकर उसी पुस्तकमें लिखा है कि, प्रथम धौलका नामक ग्राममें रहने वाले लूणिग, मालदेव, वस्तुपाल और तेजपाल बहुत निर्धन थे। अपनी निर्धनता के कारण मरते समय अपने कुटुंबसे द्रव्यादिक दान करनेकी प्रतिज्ञा न करवाकर लूणिगने केवल तीन लाख प्रणाम(नवकार) करनेकी प्रतिज्ञा करवाई (अर्थात् तीन लाख नवकारोंके स्मरण करनेसे जो पुण्य होताहै वह मांगा)। अपने भाईकी ऐसी अवस्था देखकर वस्तुपालने औरभी कुछ इच्छा प्रकट करनेकी प्रार्थना की। यह सुनकर लूणिगने कहा-कि, आबूके विमलवसही नामके मन्दिरमें देवकुलिका (देवालय) बनवानेकी मेरी इच्छाथी; सो यदि होसके तो इसे पूरी करना।

जब वस्तुपाल और तेजपालको द्रव्यलाभ हुआ; तब उन्होंने चन्द्रावतीके राजा धारावर्षसे मन्दिर बनवानेके लिये जमीन खरीदी। उसकी कीमतके लिये उतनीही पृथ्वीपर द्रम्म बिछाकर राजाको दिये। तथा उस खरीदी हुइ पृथ्वी पर सूत्रधार शोभनद्वारा यह मन्दिर बनवाया। परन्तु इसकी सामग्री एकत्र करनेके लिए इसके पहले उन्हें मार्गमें स्थान स्थानपर जलाशयों और भोजनालयोंका प्रबन्ध करवाना पडा। १५ सौ कारीगर इस मन्दिरमें कार्य करतेथे। इस तरह यह मन्दिर

तीन वर्षमे समाप्त हुआ। इसके लिये पत्थर इकट्ठे करनेमें पत्थरोंहीके समान रुपये खर्च करने पडे। संवत् १२८३ में यह कार्य प्रारम्भ हुआ और संवत् १२९२ में इसकी प्रतिष्ठा हुई। मन्दिरमें १२ करोड, ५३ लाख रुपये लगे। इसका नाम लूणिगवसही रक्खा। लोग इसको तेजपाल वसही कहने लगे। इसकी प्रतिष्ठाके समय ८४ राणक, १२ मडलीक, ४ महीधर और ८४ जातिके महाजन एकत्र हुए थे। इन सभोंके सामने जालोरके राजा चौहान श्रीउदयसिंहके प्रधान यशोवीरसे वस्तुपालने इस मन्दिरकी बनावटके गुण और दोष पूछे। उस समय उसने सूत्रधार शोभनसे कहना प्रारम्भ किया कि, हे शोभन! तेरी माके कीर्तिस्तम्भ पर तेरी माताकी मूर्तिका हाथ ऊपरको होना उचित नहीं है, क्योंकि उसका पुत्र तू केवल कारीगर ही है, जो कि स्वभावतः ही लालची होते हैं। परन्तु दानी वस्तुपालकी माताका हाथ ऊपर होना ही उचित है, क्योंकि उसने अपने गर्भसे ऐसे उदार पुरुषको जन्म दिया है। अन्दरके मन्दिरके दरवाजे परके तोरणमें दो सिंह लगाए हैं। इससे इसमे विशेष पूजा आदिका अभाव रहेगा। पूर्वजोंकी मूर्तियोंको जिनके पृष्ठ भागमें लगानेसे इनके वंशजोंका ऐश्वर्य नष्ट होगा। ऊपर आकाशकी तर्फ मुनिकी मूर्ति लगानेसे यहां पर दर्शन और पूजनके लिये बहुत कम पुरुष आया करेंगे। जिनमन्दिरके रङ्गमण्डपमें विलास करतीहुई पुतलियोंका बनाना अनुचित है। इसकी सीढीयां छोटी होनेसे इस वंशमें सन्तानका अभाव होना प्रकट होता है। बारह हाथ लंबी छीनोंके टूटनेसे मन्दिरका नाश हो सकता है। बाहरके दरवाजे पर कीमती स्तंभ लगवाए गए है। उनके लिए दुष्ट लोग मन्दिर तोडनेकी कोशिश करेंगे। मेघमण्डपमेंकी प्रतिमा बहुत ऊंची होनेसे अपूज्य रहेगी। मन्दिरसे मठ ऊंचे हैं। हस्तिशाला पृष्ठमें होनेसे इस मन्दिरके दरवाजे पर हाथी नहीं रहेंगे, इत्यादि अनेक दोष हे शोभन! इसकी बनावटमें रहगए हैं।

यह सुनकर वस्तुपालने होनहार इसी तरह समझा।

पण्डित सोमधर्मगणिकी बनाई उपदेशसप्ततिका मे, जिनप्रभसूरि रचित तीर्थकल्पमें और पण्डित श्रीलावण्यसमयविरचित विमलरासमें भी इस मन्दिरका वृत्तान्त रत्नमन्दिरगणीकी बनाई उपदेशतरङ्गिणीसे मिलता हुआ ही है, जैसाकि ऊपर वर्णन किया जा चुका है। अतः प्रत्येकके अलग अलग वर्णन करनेका विशेष प्रयोजन नहीं, परन्तु पाठकोंके विनोदार्थ एक विशेष महत्त्वका विषय यहांपर लिखदेना आवश्यक है। वह यह है —

हम यथास्थान लिख चुके हैं कि, वि. सं. १२८७के लेखमें लिखाहै, अपनी स्त्री अनुपमदेवी और पुत्र लावण्यसिंहके कल्याणार्थ तेजपालने यह नेमिनाथका मन्दिर बनवायाथा। परन्तु उपर्युक्त चारों पुस्तकोंमें अपने पुत्र लावण्यसिंहके बदले अपने भाई लूणिगके लिये तेजपालने यह मन्दिर बनवाया, ऐसा लिखा है। हमारी समझमें लूणिग और लूणसिंह (लावण्यसिंह) के नामोंके बहुत कुछ मिलते हुए होनेसे यह गडबड हुइ है। तथा तेजपालका खुद अपने सामने बनवाया हुआ होनेसे प्रशस्तिका लेख ही अधिक विश्वासयोग्य है।

जिनप्रभसूरिके तीर्थकल्पमें इसका रचनाकाल वि. सं. १२८८ लिखाहै।

इस मन्दिरका जीर्णोद्धार पेथड नामके साहूकारने करवायाथा; क्योंकि, इस मन्दिरको भी मुसलमानोंने तोड डालाथा। इसके जीर्णोद्धारका लेख स्तम्भपर खुदा है। परन्तु इसमें संवत् नहीं है। जिनप्रभसूरिने अपने तीर्थकल्पमें इसके जीर्णोद्धारका समय श. सं. १२४३ ( वि. सं. १३७८ ) लिखाहै। यह बात हम आदिनाथके मन्दिरके जीर्णोद्धारके वर्णनमें लिख चुके हैं।

यद्यपि यह पता नहीं चलता कि इन मन्दिरोंको मुसलमानोंने किस समय तोडा। तथापि श्रीयुत पण्डित गौरीशंकरजीका अनुमान है कि 'तीर्थ कल्प वि. सं. १३४९ (ई. स. १२९२) और वि. सं. १३८४ (ई. स. १३२७) के बीच बना था। इसमें इन मन्दिरोंका मुसलमानों द्वारा तोडा जाना लिखा है। अत एव वि. सं. १३६६ (ई. स. १३०९) के आसपास जिस समय अलाउद्दीन खिलजीकी फौजने जालोरके चौहानराजा कान्हडदेव पर चढाई की; शायद उसी समय ये मन्दिर तोडे गये हों।

जीर्णोद्धारमें बना हुआ काम सुन्दरतामें पुराने कार्य की बराबरी नहीं कर सकता है। पुराने समयका कार्य बहुत ही सुन्दर है।

अब हम इसकी प्रशंसामें अपनी तरफसे कुछ न कह कर हिन्दुस्थानियोंके पूर्व पुरुषोंको असभ्य समझने वाली सभ्याभिमानी यूरोपियन जातिके कुछ सहृदय विद्वानोंकी सम्मति उद्धृत करते हैं।

भारतीय शिल्पके अभिज्ञ लेखक फर्गुसन साहबने अपनी 'पिक्चर्स इलस्ट्रेशन्स ऑफ एनशियन्ट आर्किटेक्चर इन हिन्दुस्थान' नामक पुस्तकमें लिखा है:—

'इस संगमरमरके बने हुए मन्दिरमें अति कठोर परिश्रम सहनशील हिन्दुओंकी टांकीसे फीतेके समान नारीकीसे ऐसी मनोहर आकृतियें बनाई गई हैं, जिनका

